सक्षम भारत मिशन

EnglishWale.com

presents

SPOKEN English Guru

# English Speaking eBook



YouTube Video Lectures देखना चाहते हैं तो नीचे दिये लिंक पर क्लिक करिए -

www.YouTube.com/c/SpokenEnglishGuru

***Fully Revised & Reprint Edition: Year 2018-19***

*(Designed & Developed by a Team of Englishwale.com Professionals; comprising British Grammar Experts, Call Center Voice & Accent Trainers, TOEFL/IELTS Trainers)*



***ISBN – 9788193074305***

मेरे प्रिय विद्यार्थियों,

मैं आप सभी का **"Spoken English Guru"** YouTube channel की इस इंग्लिश स्पीकिंग कोर्स ई–बुक में स्वागत करता हूँ।

आप सभी के लिए बनाई गयी इस ई–बुक में मैंने हर सम्भव प्रयास किया है कि आपको हर टॉपिक अच्छे से समझा पाऊँ, कॉन्सेप्ट के साथ–2 प्रैक्टिस एक्सरसाइज़ व टैस्ट पेपर्स के ज़रिए। जब भी आप मेरा कोई भी वीडियो लैक्चर YouTube पर देखते हैं, तो उसके बाद इस ई–बुक से प्रैक्टिस ज़रूर किया करिए, ताकि उस टॉपिक पर आपकी पकड़ मजबूत हो पाये।

आज भी कई ऐसे गाँव व छोटे शहर हैं जहाँ इंग्लिश सीखने के लिए अच्छे इंस्टिट्यूट नहीं हैं और हिन्दी मीडियम स्कूलों में पढ़ने वाले बच्चों को तो माहौल तक नहीं मिल पाता। मैं ये समझ सकता हूँ क्योंकि मैंने भी उस दौर को महसूस किया है।

एक गरीब व मिडिल क्लास व्यक्ति के जीवन में शिक्षा ही एकमात्र ज़रिया है अपनी खुद की पहचान बनाने का और इस संघर्ष में इंग्लिश का महत्व कौन नहीं जानता। देश के कई ऐसे बच्चों को इंग्लिश सिखाने में मैं अपना छोटा सा योगदान दे पाऊँ, चाहे YouTube के माध्यम से या फिर अपनी इस किताब के माध्यम से, बस यही मेरा लक्ष्य है।

इसी सोच ने जन्म दिया – **EnglishWale.com** और **"Spoken English Guru" YouTube channel** के "**सक्षम भारत मिशन**" को।

आपसे बस इतनी सी अपील है कि इस ई–बुक को हर गाँव व शहर तक पहुँचाने में मेरी मदद करिए। WhatsApp और Facebook के माध्यम से शेयर व फॉरवर्ड करिए, क्या पता आपका व मेरा एक छोटा सा प्रयास किसी के जीवन के लिए महत्वपूर्ण साबित हो।

आपके सहयोग के लिए दिल से धन्यवाद।

आपके आभारी,
आदित्य सर
www.englishwale.com

www.youtube.com/c/SpokenEnglishGuru

"**सक्षम भारत मिशन**" को Instagram और Facebook पर भी Follow करिए:
**Facebook**: https://www.facebook.com/englishwaledotcom/

**Instagram**: https://www.instagram.com/spokenenglishguruchannel/

# Course Content (कोर्स की अंतर्वस्तु)

**Lesson (पाठ)** **(Page No.)**

# Lesson – 1

# Before we start (शुरुआत करने से पहले)

**आइए, इस कोर्स के Concept चैप्टर्स को शुरु करने से पहले हम आपको अंग्रेज़ी भाषा की कुछ छोटी–2 बातों की जानकारी दें।**
**Before we start concept chapters, we would like to let you know about a few basics of English language.**

आपसे हमारा पहला प्रश्न है कि अंग्रेज़ी में कितने Alphabet होते हैं ? हमें उम्मीद है कि आपमें से कई कहेंगे 26। यह सही उत्तर नहीं है। सही उत्तर है – एक (one). Alphabet तो केवल एक शब्द (word) है जिसका मतलब होता है वर्णमाला। Alphabet (वर्णमाला) तो एक ही है, 26 तो अक्षर/वर्ण (letters) होते हैं।

Our first question to you is "How many alphabets are there in English?" Most of you would answer "26". Not really! The correct answer is 1. Why so???? You must wonder!! Alphabet is just a name given to the group of all the Letters in a language; comprising vowels & consonants.

**अंग्रेजी वर्णमाला में कुल 26 अक्षर/वर्ण होते हैं (There are 26 letters in English Alphabet) –**

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| A | B | C | D | E | F | G | H | I | J | K | L | M | N | O |
| ए | बी | सी | डी | ई | ऐफ | जी | एच | आइ | जे | के | ऐल | ऐम | ऐन | ओ |
| P | Q | R | S | T | U | V | W | X | Y | Z | | | | |
| पी | क्यू | आर | ऐस | टी | यू | वी | डब्ल्यू | ऐक्स | वाय | ज़ैड | | | | |

अंग्रेज़ी वर्णमाला के इन 26 वर्णों को दो प्रकारों में बाँटा गया है – स्वर (vowel) व व्यंजन (consonant)

**Vowels (स्वर)** : There are 5 vowels. (5 स्वर होते हैं) – a, e, i, o, u

**Consonants (व्यंजन)** : Rest 21 are consonants. (बाकी बचे 21 व्यंजन कहलाते हैं)
b, c, d, f, g, h, j, k, l, m, n, p, q, r, s, t, v, w, x, y, z.

**हिन्दी वर्णमाला में कुल 46 वर्ण होते हैं –**
**There are 46 letters in Hindi Alphabet –**

हिन्दी के स्वर व व्यंजन (Hindi's vowels and consonants)

**स्वर (Vowels)**

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ए | ऐ | ओ | औ | अं | अः |
| a | aa | e/i | ee | u/o | oo/u | e/ai | ai | o | au/ou | ang | ah |

**व्यंजन (Consonants)**

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ञ | ट | ठ | ड | ढ | ण |
| ka | kh | ga | gha | nga | cha | chha | ja | jha | yan | ta | tha | da | dha | ana |
| त | थ | द | ध | न | प | फ | ब | भ | म | य | र | ल | व | श |
| th/t | th/tha | da/th | dha | na | pa | pha/fa | ba | bha | ma | ya | ra | la | va/wa | sh |
| ष | स | ह | क्ष | त्र | ज्ञ | | | | | | | | | |
| sh | sa | ha | ksh | tra | gya | | | | | | | | | |

अंग्रेज़ी वर्णमाला के इन 26 वर्णों को दो प्रकार से लिखा जाता है –

| | | |
|---|---|---|
| **Upper Case (Capital Letters) बड़े वर्ण** | – | A, B, C, D, E……… W, X, Y, Z. |
| **Lower Case (Small Letters) छोटे वर्ण** | – | a, b, c, d, e……… w, x, y, z. |

अंग्रेज़ी के स्वर और व्यंजन के साथ साथ हिन्दी के स्वर व व्यंजन की जानकारी होना भी बेहद ज़रुरी है। जब हम आपको Articles Chapter पढ़ायेंगे तो बिना हिन्दी के स्वर व व्यंजन जाने आप कभी सही Article (A, An, The) का प्रयोग नहीं कर पायेंगे। "The" को "द" और "दी" दोनों तरीके से बोला जाता है पर कहाँ "द" बोलना है और कहाँ "दी", ये भी आप "Article" chapter में पढ़ेगे पर बिना हिन्दी के स्वर व व्यंजन जाने ये सम्भव ही नहीं है।

You must know about vowels & consonants of Hindi Alphabet as well, because when we'll teach you about "Articles" i.e. A, An, The; you would understand how significant it is to know about it.

***ध्यान दीजिए (Please pay attention) –***

पिछले पेज में हमने बताया कि "ऊ" को "oo/u" लिखेंगे। पर अगर आप देखें तो एक शब्द है "cook". यहाँ पर "oo" है पर इसका उच्चारण "कूक" नहीं बल्कि "कुक" है। यानि बड़ी "ऊ" नहीं बल्कि छोटी "उ" का प्रयोग हुआ। इससे ये पता चलता है कि हर बार सिखाया गया नियम ही सही नहीं होता, कई अपवाद (exceptions) भी होते हैं।

इसी तरह आपने देखा होगा कि कहीं पर "ज" के नीचे एक बिन्दु लगाया होता है जैसे **(ज़)** और कहीं पर "ज" के नीचे बिन्दु नहीं होता। दोनों के उच्चारण में बहुत ज़्यादा फर्क होता है !

शब्दों के उच्चारण (Pronunciation) को आप आने वाले Pronunciation चैप्टर में विस्तार (detail) से पढ़ने वाले हैं।

***क्या आप जानते हैं (Do you know?) –***

| | |
|---|---|
| Letters form a word. | अक्षरों से मिलकर शब्द बनता है। |
| Words form a sentence. | शब्दों से मिलकर वाक्य बनता है। |
| Sentences form a paragraph. | वाक्यों से मिलकर पैराग्राफ बनता है। |

**उदाहरण** – "Mojib is a good guy. He is my best friend. I love him a lot."

***ऊपर दिये गये पैराग्राफ में तीन वाक्य हैं – There are 3 sentences in above paragraph -***

1) Mojib is a good guy. 2) He is my best friend. 3) I love him a lot.

***15 शब्द और 43 अक्षर हैं। There are 15 words and 43 letters.***

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| Mojib | Good | Is | Friend | Him |
| Is | Guy | My | I | A |
| A | He | Best | Love | lot |

## अभिवादन (Greeting)

अभिवादन का तरीका इस बात पर निर्भर करता है कि जिस व्यक्ति का आप अभिवादन करना चाहते हैं वो आपसे उम्र में, रिश्ते में या फिर ओहदे में बड़ा है, छोटा है या फिर हमउम्र यानि समान उम्र का है।

Choosing words while Greeting someone depends on the age, relation and position of the person whom you need to greet at time.

अक्सर अपने से बड़े व जिनसे आप ज़्यादा तमीज़ से पेश आते हैं जैसे मुहल्ले के कोई अंकल आंटी, ऑफिस में बॉस या कोई सीनियर, उनके साथ आपको समय के अनुसार निम्नलिखित का प्रयोग करना चाहिए –

**सुबह से लेकर दोपहर 12 बजे तक–** Good Morning (मिलने पर)
Bye / Take care / See you / Have a nice day (विदा लेने पर)

**दोपहर 12 बजे से लेकर शाम 5 बजे तक–** Good Afternoon (मिलने पर)
Bye / Take care / See you / Have a nice day (विदा लेने पर)

**शाम 5 बजे से सोने तक–** Good Evening (मिलने पर)
Good Night / Take care / Bye / See you (विदा लेने पर)

मान लीजिए आप रात के 8 बजे किसी से मिले तो मिलते वक्त क्या कहेंगे ? ये मत सोचिए कि अंधेरा हो गया है तो आप Good night कहेंगे। जैसा बताया गया है कि रात के 11 बजे भी अगर अभिवादन करना पड़े तो मिलने पर Good Evening ही कहना होगा और विदा लेने पर Good Night कहना सबसे बेहतर विकल्प है।

हाँ, अगर आप अपने किसी दोस्त या भाई–बहन या फिर कोई खास जिसके साथ आप बहुत frank हों या फिर आपसे उम्र में या ओहदे (position) में छोटा कोई, से मिलें तो आप Hi, Hello का प्रयोग भी कर सकते हैं।

Basically, if you need to be formal with someone whom you greet, you can use Good Morning / Good Afternoon / Good Evening, however in informal/casual meet, you can certainly use "Hi", "Hello" etc.

## शिष्टाचार (Manners)

अच्छे शिष्टाचार को दिखाने के लिए निम्नलिखित बातों का बेहद ध्यान रखें –
To show your good manners, keep in mind –

1. आप किसी से कुछ माँग रहे हों तो "Please", "Kindly" जैसे शब्दों का प्रयोग करिए।
If you are asking someone for something, use "Please", "Kindly" sort of words.

2. आपको कुछ दिया गया या आपकी किसी बात को महत्व दिया गया तो "Thanks" कहना मत भूलिए।
If your were given something or given importance , always say "Thanks".
*( "Thank you" is more formal than "Thanks".)*

3. अगर कोई आपका धन्यवाद करे तो कहें "Welcome" या "Mention not" या "My pleasure" या "It's ok" आदि।
If someone thanks you for something, you can say: "Welcome", "Mention not", "My pleasure", "It's ok", "It's alright" etc.

4. जब आप किसी से फोन पर बात कर रहे हों और कोई बात या शब्द आप सुन नहीं पाये तो कुछ इस तरह कहिए – "I beg your pardon" या "I am sorry" या "I didn't get it" या "Excuse me" या नम्रता से कह सकते हैं "Will you please repeat, I didn't get you" आदि।
While talking over the phone, if you couldn't hear something, you can say – "I beg your pardon" or "I am sorry" or "I didn't get it" or "Excuse me" or you may politely say "Will you please repeat, I didn't get you" etc.

5. आप किसी महिला या किसी अपने से बड़े को या किसी बुजुर्ग को रास्ता देते वक्त कहें – "After you" इसका अर्थ है कि आप कहना चाहते हैं पहले आप, फिर मैं।
While giving a way/path to a lady, someone older/elder or elderly person, politely say "After you". It simply implies that you respect that person and gives him/her more importance than yourself.

6. अगर कोई आपसे पूछे “How are you?” तो आमतौर पर आप कहते हैं “I am fine.” लेकिन साथ ही साथ आपको उस व्यक्ति का हाल चाल भी पूछना चाहिए। आप कह सकते हैं – “I am fine. What about you?” या “Great. You tell?” या “Fine and you?” आदि।
If someone asks you “How are you?”; it’s pretty common, you say “I am fine.” But it’s better to ask him/her as well about how he/she is. You can rather say - “I am fine. What about you?” or “Great. You tell?” or “Fine and you?” etc.

7. अगर आप किसी की बात बीच में ही रोककर अपनी बात कहना चाहें तो कुछ इस तरह कहिए – “Sorry to interrupt you” or “Sorry to intervene” और जब वो व्यक्ति आप पर ध्यान दे तो अपनी बात रखिए।
If you wish to cut someone short or interrupt, say politely – “Sorry to interrupt you” or “Sorry to intervene” and then proceed.

जब आप लोगों के साथ बात करते हैं और अच्छा व्यवहार दिखाते हैं तो आपको समाज में इज़्ज़त दी जाती है। ये भी याद रहे कि केवल इन शब्दों या वाक्याशों का प्रयोग करना ही काफी नहीं, बल्कि जो भी बोलें, नम्रता और प्रेम से बोलें। शिष्टाचार यहीं पर खत्म नहीं होता, बल्कि जैसे–2 वक्त के साथ आप अंग्रेजी भाषा की गहराई को और बेहतर समझेंगे, कई नयी बातें आपके सामने आयेंगी।

When you behave civilized & cultured, you are given respect in society. Just a mere use of such words or phrases is not enough, you need to be polite and humble in your speaking as well. It doesn’t end here, rather newer ideas will emerge with time when you delve more into this foreign language.

## समय कितना हुआ (What is the time?)

आइए सीखें कि अगर कोई आपसे पूछे कि “कितने बजे हैं ?” तो इंग्लिश में आप कैसे बतायेंगे। हिन्दी में आप कुछ इस तरह कहते हैं – “पाँच बजे हैं” या “पाँच बजकर दस मिनट” या “सात बजने में दो मिनट” या “सवा दो” या “साढ़े तीन” आदि।

*पहले समझिए –*

2 बजे को कहेंगे – 2 o’clock ( 2 ओ क्लॉक)
11 बजे को कहेंगे – 11 o’clock ( 11 ओ क्लॉक)
7 बजे को कहेंगे – 7 o’clock ( 7 ओ क्लॉक)

*अब समझिए –*

***“इतने बजकर इतने मिनट” का फॉर्मुला है – { मिनट + past + घण्टा }***

अगर आपको कहना है “पाँच बजकर दस मिनट” हुए हैं। सोचिए मिनट कितने हुए हैं – 10 और घंटे कितने हुए हैं – 5 तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 10 past 5.

अगर “आठ बजकर बीस मिनट” हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 20 past 8. ट्वेन्टी पास्ट ऐट
अगर “सात बजकर पच्चीस मिनट” हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 25 past 7. ट्वेन्टी फ़ाइव पास्ट सेवन
अगर “दो बजकर बाईस मिनट” हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 22 past 2. ट्वेन्टी टू पास्ट टू
अगर “पाँच बजकर छः मिनट” हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 6 past 5. सिक्स पास्ट फ़ाइव

***“इतने बजने में इतने मिनट” का फॉर्मुला है – { मिनट + to + घण्टा }***

अगर आपको कहना है “पाँच बजने में दस मिनट” हैं। सोचिए मिनट कितने बचे हैं – 10 और कौन सा घंटा होने के लिए – 5 तो फॉर्मूले के अनुसार आप कहेंगे – 10 to 5.

अगर “आठ बजने में बीस मिनट” हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 20 to 8. ट्वेन्टी टु एट
अगर “दो बजने में बारह मिनट” हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 12 to 2. ट्वेल्व टु टू
अगर “ग्यारह बजने में बारह मिनट” हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 12 to 11. ट्वेल्व टु इलेवन
अगर “तीन बजने मे पाँच मिनट” हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे – 5 to 3. फ़ाइव टु थ्री

***नोट –*** 1 घंटे में 60 मिनट होते हैं। 60 मिनट का आधा 30 मिनट होता है इसलिए ***30 मिनट को हाफ*** (half) कहते हैं और 30 मिनट का भी आधा 15 मिनट होता है इसलिए ***15 मिनट को क्वाटर*** (quarter) कहते हैं। समझिए –

**जैसा कि आपने पढ़ा**

अगर "आठ बजकर पन्द्रह मिनट" यानि "सवा आठ" हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे

– 15 past 8 (फ़िफ्टीन पास्ट एट)

यहाँ पर 15(फ़िफ्टीन) की जगह आप क्वाटर का प्रयोग कर सकते हैं। और कह सकते हैं

– Quarter past 8 (क्वाटर पास्ट एट)

**इसी तरह**

अगर "आठ बजने में पन्द्रह मिनट" यानि "पौने आठ" हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे

– 15 to 8. (फ़िफ्टीन टु एट)

यहाँ पर 15(फ़िफ्टीन) की जगह आप क्वाटर का प्रयोग कर सकते हैं। और कह सकते हैं

– Quarter to 8 (क्वाटर टु एट)

**ठीक इसी तरह**

अगर "आठ बजकर तीस मिनट" यानि "साढ़े आठ" हुए हैं। तो फॉर्मुले के अनुसार आप कहेंगे

– 30 past 8. (थर्टी पास्ट एट)

यहाँ पर 30(थर्टी) की जगह आप हाफ़ का प्रयोग कर सकते हैं। और कह सकते हैं

– Half past 8 (हाफ़ पास्ट एट)

अगर कॉन्सैप्ट को पढ़कर समझने में ज़रा भी दिक्कत आ रही हो तो घबराइए नहीं, नीचे दिये गये उदाहरण समझने का प्रयत्न करें, ऑडियो लैक्चर भी सुनिये, फ़िर भी कोई परेशानी आये तो www.englishwale.com के स्टूडैन्ट हैल्पडैस्क में अपना प्रश्न रखिये या हमें ईमेल के ज़रिए सम्पर्क करिये।

***आइए देखें कुछ उदाहरण –***

| | |
|---|---|
| 11 बजे | – 11 o'clock |
| 5 बजे | – 5 o'clock |
| 7 बजे | – 7 o'clock |
| 11 बजकर बीस मिनट | – 20 past 11 |
| 1 बजने में सात मिनट | – 7 to 1 |
| 2 बजकर तीस मिनट | – Half past 2 या Half to 3 |
| | (क्योंकि *2 बजकर तीस मिनट* को *3 बजने में तीस मिनट* भी तो कह सकते हैं।) |
| सवा आठ | – 15 past 8 |
| 10 बजने में 10 मिनट | – 10 to 10 |
| पौने 5 | – Quarter to 5 |
| साढ़े 10 | – Half past 10 |
| ढाई बजे | – Half past 2 |

रात के बारह बजे के बाद से दोपहर के बारह बजे से पहले तक के समय के साथ "AM" का प्रयोग कर सकते हैं जबकि दोपहर के बारह बजे के बाद से रात के बारह बजे से पहले तक के समय के साथ "PM" का प्रयोग कर सकते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| रात के 12 बजे | - 12 AM | दोपहर के 12 बजे | - 12 PM |
| रात के 1 बजे | - 1 AM | दोपहर के 1 बजे | - 1 PM |
| सुबह के 5 बजे | - 5 AM | शाम के 5 बजे | - 5 PM |
| सुबह के 10 बजे | - 10 AM | शाम के 7 बजे | - 7 PM |
| सुबह के 11 बजे | - 11 AM | रात के 11 बजे | - 11 PM |
| सुबह के 11 बजकर 59 मिनट | - 11.59 AM | रात के 11 बजकर 59 मिनट | - 11.59 PM |

# संख्याएँ व उनके उच्चारण (Numerals & their Pronunciations)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | One | (वन) | एक | 15 | Fifteen | (फ़िफ्टीन) | पन्द्रह |
| 2 | Two | (टू) | दो | 16 | Sixteen | (सिक्सटीन) | सोलह |
| 3 | Three | (थ्री) | तीन | 17 | Seventeen | (सैवनटीन) | सत्रह |
| 4 | Four | (फ़ोर) | चार | 18 | Eighteen | (एटीन) | अठारह |
| 5 | Five | (फ़ाइव) | पाँच | 19 | Nineteen | (नाइनटीन) | उन्नीस |
| 6 | Six | (सिक्स) | छः | 20 | Twenty | (ट्वेन्टी) | बीस |
| 7 | Seven | (सैवन) | सात | 30 | Thirty | (थर्टी) | तीस |
| 8 | Eight | (एट) | आठ | 40 | Forty | (फ़ॉर्टी) | चालीस |
| 9 | Nine | (नाइन) | नौ | 50 | Fifty | (फ़िफ्टी) | पचास |
| 10 | Ten | (टैन) | दस | 60 | Sixty | (सिक्सटी) | साठ |
| 11 | Eleven | (इलैवन) | ग्यारह | 70 | Seventy | (सैवनटी) | सत्तर |
| 12 | Twelve | (ट्वैल्व) | बारह | 80 | Eighty | (एटी) | अस्सी |
| 13 | Thirteen | (थर्टीन) | तेरह | 90 | Ninety | (नाइनटी) | नब्बे |
| 14 | Fourteen | (फ़ोर्टीन) | चौदह | 100 | Hundred | (हन्ड्रैड) | सौ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1000 | Thousand | (थाउज़ैन्ड) | हज़ार |
| 100000 | Lac / Lakh | (लैक / लैख ) | लाख |
| 1000000 | Ten Lacs | (टैन लैक्स) | दस लाख या एक मिलियन (Million) |
| 10000000 | Crore | (करोर) | करोड़ |
| 1000000000 | Arab | (अरब) | अरब या एक बिलियन (Billion) |

***आप कौन सी क्लास में हैं – Which class you are in –***

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| First | 1$^{st}$ | फ़र्स्ट | पहली | Seventh | 7$^{th}$ | सैवन्थ | सातवीं |
| Second | 2$^{nd}$ | सेकंड | दूसरी | Eight | 8$^{th}$ | एट्थ | आठवीं |
| Third | 3$^{rd}$ | थर्ड | तीसरी | Nineth | 9$^{th}$ | नाइन्थ | नवीं |
| Fourth | 4$^{th}$ | फ़ोर्थ | चौथी | Tenth | 10$^{th}$ | टैंथ | दसवीं |
| Fifth | 5$^{th}$ | फ़िफ्थ | पाँचवी | Eleventh | 11$^{th}$ | इलैवन्थ | ग्यारहवीं |
| Sixth | 6$^{th}$ | सिक्सथ | छठी | Twelth | 12$^{th}$ | ट्वैल्थ | बारहवीं |

*या फिर (or in)*

| | | |
|---|---|---|
| Graduation | ग्रैजुएशन | स्नातक |
| Post Graduation | पोस्ट ग्रैजुएशन | स्नातकोत्तर |

***गिलास कितना भरा है – How much is the glass filled –***

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1/2 | Half | आधा | 1/5 | One fifth | एक का पाँचवा भाग |
| 1/3 | One third | एक तिहाई | 2/3 | Two third | दो तिहाई |
| 1/4 | One fourth | एक चौथाई | 3/4 | Three fourth | तीन चौथाई |

***कितने गुना है – "How fold" or "How many time" -***

| | | |
|---|---|---|
| एक गुना | Single | सिंगल |
| दो गुना (दुगुना) | Double / Twice / Two fold | डबल या ट्वाइस या टू फ़ोल्ड |
| तीन गुना | Three times/ Three fold/ Thrice | थ्री टाइम या थ्री फ़ोल्ड या थ्राइस |
| एक गुना | Four times/ Four fold | फ़ोर टाइम या फ़ोर फ़ोल्ड |

# विराम चिन्ह (Punctuation Marks)

किसी भी बात को लिखते वक्त विराम चिन्ह का बहुत ही महत्वपूर्ण रोल होता है। विराम चिन्हों के माध्यम से वाक्य के प्रकार व ठहराव (Pauses & Stops) की जानकारी मिलती है। किसी के द्वारा कही गयी बात को सिर्फ लिख देने से यह पता नहीं चलता कि वह बात किस अंदाज़ में बोली गयी। विराम चिन्हों के माध्यम से यह पता चल जाता है कि वह वाक्य चौंकते हुए बोला गया या फिर कुछ पूछा गया या कुछ बताया गया। आइए, कुछ प्रायः प्रयोग किये जाने वाले विराम चिन्हों को पढ़ते हैं –

## 1) **Question Mark** क्वेश्चन मार्क ( ? ) – प्रश्नवाचक चिन्ह

यह चिन्ह प्रश्नवाचक वाक्यों के अन्त में प्रयोग किया जाता है। जैसे कि –
This mark is used at the end of Interrogative Sentences. For example -

| | | |
|---|---|---|
| a) Who are you? | हू आर यू ? | तुम कौन हो ? |
| b) What is he doing? | वट इज़ ही डूइंग ? | वो क्या कर रहा है ? |
| c) Do you love your mom? | डु यू लव यौर मॉम ? | क्या आप अपनी मम्मी से प्यार करते हो ? |

## 2) **Exclamation Mark** एक्सक्लेमेशन मार्क ( ! ) – विस्मयादि बोधक चिन्ह

यह चिन्ह ऐसे वाक्यों के अन्त में प्रयोग किया जाता है जिनमें अचानक उत्पन्न हुई भावनाओं को व्यक्त किया जाये। अचानक हुई किसी घटना से मन की भावनाओं का व्यक्त होना जैसे खुशी या दुख प्रकट करना, हैरान होना, नाराज़गी ज़ाहिर करना, शाबाशी देना, दुआ देना आदि। नीचे दिये गये कुछ उदाहरणों को याद कर लीजिए और जब मौका मिले, प्रयोग कीजिए।

| | | |
|---|---|---|
| भगवान आपको आर्शीवाद दे! | God bless you! | गॉड ब्लैस यू! |
| वाह! , गज़ब! , बहुत बढ़िया! | Wow! , Wonderful! | वाव! वन्डरफुल! |
| भगवान की दया से!, प्रभु की कृपा से! | By God's grace ! | बाय गॉड्स ग्रेस! |
| कितने दुख की बात है!, कितना दुखद! | How sad! , How tragic! | हाव सैड! हाव ट्रैजिक! |
| उसकी इतनी हिम्मत! | How dare he! | हाव डेअर ही! |
| ओह प्यारे! (जब दिल में प्यार उमड़े) | Oh honey! , Oh dear! | ओह हनी! , ओह डियर! |
| बहुत बड़ी गलती! | Terrible mistake! | टैरिबल मिस्टेक! |
| अविश्वसनीय!, बहुत ही जबरदस्त! | Incredible!, Amazing!, Awesome! | इन्क्रैडिबल! अमेज़िंग! ऑसम! |
| बकवास! | Absurd! , Nonsense ! Aweful! | ऐब्ज़र्ड! नानसैन्स! ऑफ़ल! |
| भगवान का शुक्र है! | Thank God! | थैंक गॉड! |
| ये हुई न बात! (जीत की खुशी) | Hurry! , That's it! | हुर्रे! , दैट्स इट! |
| नज़र न लगे! | Touch wood! , Finger crossed! | टच वुड! , फ़िन्गर क्रॉस्ड! |
| ज़रुर!, क्यों नहीं! पक्का! | Sure! , Why not!, of course! | श्योर! , वाय नॉट! , अफ़ कोज़! |
| शाबास! | Well done! | वैल डन! |
| क्या खबर है! (खुशी से कहना) | What a news! | वट अ न्यूज़! |
| सच में! (चौंकते हुए) | Really! , Is it! | रियली! , इज़ इट! |
| बहुत–2 धन्यवाद! | Thanks a lot! | थैंक्स अ लॉट! |
| बधाई हो! | Congratulations! | कॉन्ग्रैचुलेशन्स! |
| क्या आइडिया है! | What an idea! | वट ऐन आइडिया! |

## 3) **Full Stop** फुल स्टॉप ( . ) – पूर्ण विराम

फुल स्टॉप का प्रयोग किसी भी ऐसे वाक्य के अन्त में किया जाता है जो न ही प्रश्नवाचक हो और न ही विस्मयादि बोधक वाक्य, बल्कि जिस वाक्य में बात पूर्णतः समाप्त हो। फुलस्टॉप लगाने का सीधा सा मतलब है कि वाक्य खत्म हो गया है। जैसे –

Full stop indicates the end of a sentence; used with sentences which are neither interrogative nor exclamatory.

| | | |
|---|---|---|
| मैं आ रहा हूँ। | I am coming. | आई ऐम कमिंग। |
| राम अच्छा लड़का है। | Ram is a good boy. | राम इज़ अ गुड बॉय। |

फुल स्टॉप का प्रयोग Abbreviations (अब्रीवियेशन्स) के साथ भी होता है। आप ये जानना चाहेंगे कि Abbreviations क्या होते हैं ? Abbreviations किसी भी शब्दों के समूह का संक्षिप्त रुप होते हैं।
Full stops are used with abbreviations too. Abbreviations are basically the short form of a group of words. Examples are given below:

| | | |
|---|---|---|
| M.P. - | **<u>M</u>**ember of **<u>P</u>**arliament | सांसद |
| M.L.A.- | **<u>M</u>**ember of **<u>L</u>**egislative **<u>A</u>**ssembly | विधायक |
| P.M. - | **<u>P</u>**rime **<u>M</u>**inister | प्रधानमंत्री |
| B.A. - | **<u>B</u>**achelor of **<u>A</u>**rts | आर्ट्स में स्नातक |
| e.g. - | **<u>e</u>**xempli **<u>g</u>**ratia (a latin word) | इसका मतलब होता है "for example" यानि "उदाहरण के तौर पर" |
| i.e. - | **<u>i</u>**d **<u>e</u>**st (a latin word) | इसका मतलब होता है "that is" यानि "जो हैं" |
| etc. - | **<u>etc</u>**etera (ऐटसैट्रा) | इत्यादि, आदि |

✓ मैं कई यँत्र बजा सकता हूँ उदाहरण के तौर पर गिटार, सितार, पियैनो आदि।
I can play many instruments e.g. Guitar, Sitar, Piano etc.

✓ मैं केवल 3 यँत्र बजा सकता हूँ जो हैं गिटार, सितार और पियानो।
I can play only 3 instruments i.e. Guitar, Sitar and Piano.

### 4) Comma कौमा ( , ) – अल्प विराम

जब आपको किसी वाक्य को बोलते हुए बीच में ज़रा सा विराम देना हो तो कौमा का प्रयोग किया जाता है। नीचे कुछ उदाहरण दिये गये हैं –
While speaking, when you need to give a short pause in a sentence, "comma" is used. Few examples are given below:

i) **Ram, come here.**
राम, यहाँ आओ।

ii) **I have many friends such as Aman, Amit, Sandeep etc.**
मेरे कई दोस्त हैं जैसे अमन, अमित, संदीप आदि।

iii) **He will come on Monday, 20th September.**
वो/वह सोमवार, 20 सितम्बर को आयेगा।

iv) **If he comes, I will not come.**
अगर वो आया तो मैं नहीं आऊँगा।

v) **Ram, my best friend, is his brother.**
राम, मेरा सबसे अच्छा दोस्त, उसका भाई है।

### 5) Quotation mark **कोटेशन मार्क**

( “ ) – शुरु में At the beginning
( ” ) – अन्त में At the end

किसी की कही हुई बात को कोटेशन मार्क के अन्दर लिख सकते हैं।
Saying of someone can be written inside the quotation marks.

a) Ram said, “I am the best”. **राम ने कहा, “मैं सबसे अच्छा हूँ”।**
b) Manager says, “Customer is very important”. **मैनेजर कहते हैं, “कस्टमर बहुत महत्वपूर्ण होता है”।**

अगर आप ध्यान दें तो कोटेशन मार्क को लिखने का तरीका वाक्य के शुरुआत व अन्त में अलग–2 होता है। वाक्य के शुरु में ( “ ) है जबकि अन्त में ( ” ) है।
If you notice, the way you write inverted comma at the beginning of the quoted sentence and at the end of the quoted sentence; both are different.

### 6) Colon **कोलन** **( : )**

प्रायः कोलन का मतलब है “जैसे कि”। कोलन का प्रयोग अधिकतर तब किया जाता है जब आप व्यक्तियों, चीजों या जगहों आदि की सूची के बारे में बताते हैं। नीचे दिये गये उदाहरणों को ध्यान से समझिए।
Colon is often used when you enumerate a list of persons, things, places etc. Look at the following examples.

a) I met many people: Binita, Anjali, Kuldeep, Dimpal, and Seema.
मैं कई लोगों से मिला **जैसे कि** बिनीता, अंजलि, कुल्दीप, डिम्पल और सीमा।

b) I have many things: book, pen, vegetables, sugar, rice etc.
मेरे पास कई चीज़ें हैं **जैसे कि** किताब, पैन, सब्ज़ियाँ, चीनी, चावल इत्यादि।

### 7) Semicolon **सेमीकोलन** **( ; ) – अर्ध विराम**

सेमीकोलन को समझने के लिए नीचे दिये गये उदाहरण पर ध्यान दें।
Semicolon’s basic usage can be understood through following example:

a) Meeting was held on $25^{th}$ October, 2008, $15^{th}$ January, 2010 and $23^{rd}$ March, 2012. (Incorrect)
b) Meeting was held on $25^{th}$ October, 2008; $15^{th}$ January, 2010; and $23^{rd}$ March, 2012. (Correct)
मीटिंग $25^{th}$ अक्टूबर 2008, $15^{th}$ जनवरी 2010 और $23^{rd}$ मार्च 2012 को हुई।

वाक्य (a) गलत है जबकि वाक्य (b) सही। देखिए ये बात साफ है कि मीटिंग तीन अलग–2 दिनों में हुई : $25^{th}$ अक्टूबर 2008, $15^{th}$ जनवरी 2010 और $23^{rd}$ मार्च 2012 को। लेकिन अगर वाक्य (a) को ध्यान से देखें तो कौमा के प्रयोग की वजह से ऐसा लगता है कि मीटिंग तीन अलग–2 दिनों में नहीं बल्कि पाँच अलग–2 दिनों में हुई : $25^{th}$ अक्टूबर को, 2008 में, $15^{th}$ जनवरी को, 2010 में और $23^{rd}$ मार्च 2012 को। इसलिए वाक्य (b) में 2008 के बाद कौमा की बजाय सेमीकोलन का प्रयोग करना पड़ा।

### 8) Apostrophe **अपोसट्रॉफी** **( ’ ) -**

अपोसट्रॉफी का प्रयोग प्रायः दो मौकों पर होता है–
Apostrophe is generally used in two situations –

**i)** **जब आप कहते हैं – राम का, किताब का, बच्चों का, मम्मी का आदि। इसे इंग्लिश में (possession) पज़ेशन कहते हैं।**

राम का – Ram's, किताब का – Book's, बच्चों का– Children's, मम्मी का– Mother's

**ii)** **दो शब्दों को एक बनाने के लिए। इन दो शब्दों में से एक शब्द सहायक क्रिया होनी चाहिए व दूसरा शब्द या तो सर्वनाम हो या "not"**

To make two words one. One of these words needs to be a helping verb and the other one either a "pronoun" or "not"

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| Does not | (डज़ नॉट) | – | Doesn't | (डज़न्ट) या (डज़न) |
| Is not | (इज़ नॉट) | – | Isn't | (इज़न्ट) या (इज़न) |
| Do not | (डू नॉट) | – | Don't | (डोन्ट) |
| Has not | (हैज़ नॉट) | – | Hasn't | (हैज़न्ट) या (हैज़न) |
| I have | (आइ हैव) | – | I've | (आइव) |
| You are | (यू आर) | – | You're | (योर) |

यहाँ पर "does", "is", "do", "have", "are", "has" सहायक क्रियाएँ (helping verbs) हैं और "I" व "you" सर्वनाम (pronoun) हैं। सर्वनाम के बारे में हम आने वाले सर्वनाम चैप्टर में विस्तार से पढ़ेंगे।

## <u>हफ्ते के सात दिन (Seven Days of a Week)</u>

| | | | |
|---|---|---|---|
| सोमवार | – | Monday | मंडे |
| मंगलवार | – | Tuesday | ट्यूज़डे |
| बुधवार | – | Wednesday | वेन्ज़डे ( **<u>वेडनेसडे</u>** व **<u>वेन्ज़डे</u>** दोनों तरीकों से उच्चारण किया जाता है। ) |
| बृहस्पतिवार | – | Thursday | थर्ज़डे |
| शुक्रवार | – | Friday | फ्राइडे |
| शनिवार | – | Saturday | सैटरडे |
| रविवार | – | Sunday | संडे |

## <u>साल के बारह महीने (Twelve Months of a year)</u>

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जनवरी | – | January | जैन्युरी | जुलाई | – | July | जुलाय |
| फ़रवरी | – | February | फ़ैबररी | अगस्त | – | August | ऑगस्ट |
| मार्च | – | March | मार्च | सितम्बर | – | September | सैप्टैम्बर |
| अप्रैल | – | April | एप्रिल | अक्टूबर | – | October | ऑक्टोबर |
| मई | – | May | मे | नवम्बर | – | November | नवैम्बर |
| जून | – | June | जून | दिसम्बर | – | December | डिसैम्बर |

# Lesson – 2

# Few Basics of English (अंग्रेज़ी की कुछ मूल बातें)

**आइए, अंग्रेज़ी के Basics की थोड़ा और जानकारी लें। इस चैप्टर के अन्त में दिये गये छोटे–2 शब्दों के समूहों को भी अच्छी तरह याद कर लीजिए। आपको इनका महत्व आने वाले चैप्टर्स को समझते वक्त महसूस होगा।**

## Sentences (वाक्य)

हर भाषा में कुछ भी कहने या लिखने के लिए शब्दों के समूहों का प्रयोग होता है। शब्दों का वह समूह जिसमें किसी बात का भाव पूर्णतः स्पष्ट हो, उसे वाक्य कहते हैं। दूसरे शब्दों में हम कह सकते हैं कि वाक्य वे हैं जिनसे सुनने वाले को पूर्ण संदेश का पता चल पाये।

In every language, there is a need of group of words to communicate. Such group of words that communicate a complete message is called a sentence.

मान लीजिए आपने मुझसे पूछा "क्या ऑफिस जाओगे?", मैंने उत्तर दिया "नहीं". आप समझ गये कि मैं ऑफिस नहीं जाऊँगा। आपका प्रश्न **"क्या ऑफिस जाओगे?"** भी एक वाक्य है और मेरा उत्तर **"नहीं"** भी एक वाक्य है। ये बात अलग है कि मेरा वाक्य सिर्फ एक शब्द से बना है, कई शब्दों से नहीं। महत्वपूर्ण यह नहीं कि वाक्य में शब्द कितने हैं, महत्वपूर्ण यह है कि कहे गये वाक्य द्वारा दिया गया संदेश पर्याप्त है या नहीं। अगर आप ध्यान से सोचें तो मेरे कहने का तात्पर्य स्पष्ट था कि "मैं ऑफिस नहीं जाऊँगा" , इसलिए मेरा वाक्य पूर्ण व पर्याप्त है।

### Sentence Types:

### *Classification 1*

वाक्यों को उनके भाव व अर्थ के आधार पर निम्नलिखित 4 वर्गों में वर्गीकृत किया जाता है –

On the basis of their sense & meaning, sentences are classified in following 4 categories –

#### 1. Assertive or Declarative Sentences (स्वीकारात्मक या कथात्मक वाक्य):

ऐसे वाक्यों में कुछ बताया जाता है या किसी बात का वर्णन होता है। कोई भी बात चाहे वो एक तथ्य हो या एक सोच।

Such sentences state a fact, opinion or idea.

***उदाहरण (Example):***

1. Ayansh is my son. (अयाँश मेरा बेटा है।)
2. Aman is not at home. (अमन घर पर नहीं है।)
3. Arnavi doesn't go to school. (अरनवी स्कूल नहीं जाती है।)
4. Mom scolds me. (मम्मी जी मुझे डाँटती हैं।)

ऊपर दिये गये सभी वाक्यों में कुछ बताया गया है अर्थात् किसी बात का वर्णन है। आम बोलचाल में सबसे अधिक जो वाक्य प्रयोग किये जाते हैं वे इसी वर्ग के होते हैं।

## 2. Interrogative Sentences (प्रश्नवाचक वाक्य):

ऐसे वाक्य जिनमें कोई प्रश्न पूछा जाता है।

Sentences, where a question is asked.

***उदाहरण (Example):***

1. Is Aman not at home? (क्या अमन घर पर नहीं है?)
2. Do you play? (क्या तुम खेलते हो?)

ऊपर दिये गये वाक्यों में प्रश्न पूछे गये हैं। इस तरह के वाक्य हम अक्सर सुनते हैं।

## 3. Imperative Sentences (आज्ञासूचक वाक्य):

ऐसे वाक्य जो आज्ञा, आदेश या प्रार्थना व्यक्त करें।

Sentences, which are used to permit, command or request are known as imperative sentences.

***उदाहरण (Example):***

1. Sit there. (वहाँ बैठो।)
2. Let me go. (मुझे जाने दो।)

ऊपर दिये गये पहले वाक्य में आदेश दिया गया है जबकि दूसरे वाक्य में प्रार्थना अर्थात निवेदन किया गया है। इस तरह के वाक्य हम आगे आने वाले "Imperative Sentences" चैप्टर में पढ़ेंगे।

## 4. Exclamatory Sentences (विस्मयादिबोधक वाक्य):

ऐसे वाक्य जिनमें अचानक उत्पन्न हुई भावनाओं जैसे दुख, खुशी, हैरानी, डर आदि की अभिव्यक्ति हो।

Sentences, which are used to express sudden emotions such as joy, grief, shock, fear etc.

***उदाहरण (Example):***

1. Wow! (गजब! या बहुत बढ़िया!)
2. Thank God! (भगवान का शुक्र है!)

ऊपर दिये गये वाक्यों में मन में अचानक उत्पन्न हुई भावनाओं की अभिव्यक्ति है। इस तरह के वाक्य हम पिछले चैप्टर में पढ़ चुके हैं और आगे आने वाले "Interjection" चैप्टर में भी पढ़ेंगे।

## ***Classification 2***

दूसरे वर्गीकरण के अनुसार वाक्य निम्नलिखित चार प्रकार के होते हैं –

| ***Sentence के प्रकार (Sentence Type)*** | ***उदाहरण 1 Example-1*** |
|---|---|
| **Affirmative(सकारात्मक)**<br>ऐसे वाक्य जिनमें न "नहीं" का प्रयोग हो, न ही कोई प्रश्न पूछा गया हो। | राम एक अच्छा लड़का है।<br>Ram is a good boy. |
| **Negative(नकारात्मक)**<br>ऐसे वाक्य जिनमें "नहीं" का प्रयोग तो हो पर कोई प्रश्न न पूछा गया हो। | राम एक अच्छा लड़का नहीं है।<br>Ram is not a good boy. |
| **Interrogative (प्रश्नवाचक)**<br>ऐसे वाक्य जिनमें "नहीं" का प्रयोग न हो पर प्रश्न पूछा गया हो। | क्या राम एक अच्छा लड़का है?<br>Is Ram a good boy? |
| **Negative Interrogative(नकारात्मक प्रश्नवाचक)**<br>ऐसे वाक्य जिनमें "नहीं" का प्रयोग भी हो और प्रश्न भी पूछा गया हो। | क्या राम एक अच्छा लड़का नहीं है?<br>Is Ram not a good boy? |

## वाक्य के तीन भाग (Three parts of a sentence)

### 1. Subject (सबजैक्ट) – कर्ता

Subject वो होता है जिसके बारे में वाक्य में या तो बात हो रही हो या फिर वो जो किसी क्रिया यानि काम को कर रहा हो। दूसरे शब्दों में, Subject किसी भी वाक्य का प्रमुख केन्द्र होता है।
Subject is the one whom/which we talk about or the one who performs an action.

### 2. Verb (क्रिया) – कर्म, काम या कार्य

क्रिया वो है जिसके माध्यम से Subject के कार्य या अवस्था (स्थिति) की जानकारी मिलती है।
Verb is the one, which describes the action or the state of the subject.

***आइए समझें (Let's understand) –***

माना मैं कहूँ "अयाँश सो रहा है।" इस वाक्य में है Subject है – अयाँश और Verb है – सोना। इस वाक्य में Subject के द्वारा किये जा रहे कार्य की जानकारी मिलती है। यहाँ पर Subject सोने का कार्य कर रहा है।

इसी तरह, मान लीजिए मैं कहूँ "अयाँश 8 महीने का है।" Subject है – अयाँश। यहाँ पर अयाँश कोई कार्य नहीं कर रहा बल्कि उसके बारे में तो सिर्फ बताया गया है कि वह 8 महीने का है। इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि अवस्था/स्थिति की जानकारी मिलती है। अवस्था का सीधा तात्पर्य यह है कि Subject किस समय में – वर्तमान में, बीते हुए कल में या फिर आने वाले कल में किस अवस्था/स्थिति में है।

**गौर करिए –**

Ayansh is **sleep**ing. (अयाँश सो रहा है।)
(अयाँश सोने का कार्य कर रहा है। इस वाक्य में Subject के द्वारा किये जा रहे कार्य की जानकारी मिलती है।)

Ayansh **is** 8 months old. (अयाँश 8 महीने का है।)
(इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि वर्तमान अवस्था की जानकारी मिलती है।)

Ayansh **was** 8 months old. (अयाँश 8 महीने का था।)
(इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि बीते हुई समय की एक अवस्था की जानकारी मिलती है।)

Ayansh **will be** 8 months old. (अयाँश 8 महीने का होगा।)
(इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि आने वाले समय की एक अवस्था की जानकारी मिलती है।)

**जिन वाक्यों में Subject किसी कार्य को कर रहा हो ऐसे वाक्य "Tenses(काल)" में आते हैं और जिन वाक्यों में Subject कोई कार्य न कर रहा है, केवल Subject की अवस्था/स्थिति के बारे में बताया गया हो, ऐसे वाक्य "Simple Sentences(सरल वाक्य)" में आते हैं। दोनों तरह के वाक्यों को आप आगे आने वाले चैप्टर्स में विस्तार से पढ़ेंगे।**

## क्रियाएँ दो प्रकार की होती हैं (Verbs are of two types):

### *a) मुख्य क्रिया (Main Verb)*

यह क्रिया subject के कार्य की जानकारी देती है। मुख्य क्रिया का सीधा सा मतलब है कोई भी काम जैसे नाचना, गाना, सोचना, पढ़ना, लिखना, देखना, हिलना, याद करना, पीटना आदि।
Main verb describes the action of the subject such as to dance, to sing, to think, to read, to write, to see, to move, to miss, to beat etc.

ज़रुरी नहीं कि काम वही हो जो हाथ पैरों से किया जा रहा हो यानि physical हो। अगर आप कुछ सोच रहे हैं तो भी दिमाग काम कर रहा है यानि Mental work तो हो ही रहा है इसलिए ***सोचना*** भी एक कार्य ही है।
Action doesn't only mean the physical work. When you think, your brain works, so 'to think' is also an action ; hence it is a verb.

### ***b) सहायक क्रिया (Helping Verb/Auxiliary Verb)***

यह क्रिया subject की अवस्था के बारे में बताती है। Subject के अनुसार व समयकाल (वर्तमान, भूत व भविष्य) के अनुसार इनका प्रयोग किया जाता है। इनका प्रयोग आप आगे आने वाले चैप्टर्स में विस्तार से समझेंगे।

***Examples***:

is, am, are, was, were, has, have, had, do, does, did, will etc.

## 3. Object (ऑबजैक्ट) – कारक

कारक वह होता है जिस पर कर्ता के कार्य या अवस्था का प्रभाव पड़ता है।
Object is the one, which gets affected by the action or the state of the subject.

नीचे दी गयी तालिका में कुछ उदाहरण दिये गये हैं (A few examples are appended in the table) –

| Sentence (वाक्य) | Subject | Object | Main Verb (मुख्य क्रिया) |
|---|---|---|---|
| राम मेरा दोस्त है। | राम | मेरा दोस्त | – |
| वो पागल नहीं है। | वो | पागल | – |
| हम सब मम्मी के साथ थे। | हम सब | मम्मी | – |
| राहुल यहाँ नहीं है। | राहुल | यहाँ | – |
| पापा खेलते हैं। | पापा | – | खेलना |
| पापा पार्क में खेलते हैं। | पापा | पार्क | खेलना |
| राम आयेगा। | राम | – | आना |
| मैं तुम्हें याद करता हूँ। | मैं | तुम | याद करना |
| राहुल के पास पैसे नहीं हैं। | राहुल | पैसे | – |
| रश्मि की चार बहनें थी। | रश्मि | चार बहनें | – |
| राम पार्क में था। | राम | पार्क | |
| तुम मेरे दिल में रहते हो। | तुम | मेरा दिल | रहना |
| वो स्कूल नहीं जाता था। | वो | स्कूल | जाना |
| बच्चे क्या देखते हैं? | बच्चे | – | देखना |

## Subjects दो तरह के होते हैं (Subjects are of two types) –

***Singular*** **- सिन्गुलर (एकवचन)** जब Subject एक व्यक्ति, एक वस्तु या एक स्थान का बोध कराये।
When the subject refers to one person/place/thing.

***Plural*** **– प्ल्यूरल (बहुवचन)** जब Subject एक से ज़्यादा व्यक्ति, वस्तु या स्थान का बोध कराये।
When the subject refers to more than one person/place/thing.

| ***Singular (एकवचन )*** | ***Plural (बहुवचन )*** |
|---|---|
| Ram (एक लड़का है)<br>Shyam (एक लड़का है)<br>Sky (आसमान एक है)<br>This- यह, ये (एक के लिए)<br>That- वह, वो (एक के लिए)<br>It- यह, ये (एक के लिए)<br>Pen (एक पैन की बात हो रही है।) | Ram & Shyam (एक से ज़्यादा यानि दो लड़के है)<br>People(लोग)<br>Crowd(भीड़)<br>These- यह, ये (एक से ज़्यादा के लिए)<br>Those वह, वो, वे (एक से ज़्यादा के लिए)<br>Pens (एक से ज़्यादा पैनों की बात हो रही है।) |

## Personal Pronoun Subjects: Singular & Plural

*First Person, Second Person & Third Person*

| ***Person*** | ***Singular*** | ***Plural*** |
|---|---|---|
| **First Person**<br>*The person or people speaking* | I (मैं) | We (हम) |
| **Second Person**<br>*The person or people being spoken to* | Thou(तुम या आप {एक व्यक्ति})<br>***(Obsolete now & replaced with 'You' in present English)*** | You(तुम या आप {एक से ज़्यादा व्यक्ति}) |
| **Third Person**<br>*The person or people being spoken about* | He (वह {एक लड़के के लिए })<br>She (वह {एक लड़की के लिए }) | They - वे (एक से ज़्यादा लोगों के लिए ) |

माना मैं आपसे राम के बारे में बात करा हूँ, तो यहाँ पर **मैं(I)** *First Person* हूँ , **आप (You)** Second Person हो और **राम(Ram)** Third Person है।

ध्यान दीजिए, ***आप (You)*** चाहे एक व्यक्ति हों या एक से अधिक, अंग्रेज़ी भाषा में ***You*** को बहुवचन की तरह ही प्रयोग किया जाता है व ***You*** के साथ वही सहायक क्रियाएँ प्रयोग की जाती हैं जिन्हें बहुवचन subject के साथ प्रयोग करते हैं जैसे are, have, do etc.
"You" is always treated as a plural subject & its singular form is obsolete now. That's why, "You" is always followed by the helping verbs, which are used with Plural subjects.

## "This, That, These, Those" का प्रयोग (Use of "This, That, These, Those")

आइए समझें कि This, That, These & Those का प्रयोग कैसे करना है।
Let's understand how to use This, That, These & Those.

| | **Singular (एकवचन)** | **Plural (बहुवचन)** |
|---|---|---|
| Near (पास) | This (ये, यह) | These (ये, यह) |
| Far (दूर) | That (वह, वो, वे) | Those (वह, वो, वे) |

अगर कोई व्यक्ति, वस्तु या स्थान हमारे सामने है, तो ऊपर दी गयी टेबल के अनुसार हम या तो 'this' का प्रयोग करेंगे या फिर 'these' का। अगर एकवचन है तो 'this' और अगर बहुवचन है तो 'these' । इसी तरह अगर कोई व्यक्ति, वस्तु या स्थान हमसे दूर है, तो टेबल के अनुसार हम या तो 'that' का प्रयोग करेंगे या फिर 'those' का। अगर एकवचन है तो 'that' और अगर बहुवचन है तो 'those' ।

If a person, place or thing is nearby, as per the table we must use either 'this' or 'these'. If it is singular then 'this' and if plural then 'these'. Similarly if a person, place or thing is afar, we must use either 'that' or 'those'. If it is singular then 'that' and if plural then 'those'.

इसे और बेहतर समझने के लिए नीचे दी गयी तालिका को समझें।
This concept can be better understood with the help of the table below:

| | | |
|---|---|---|
| यह/ये किताब | This book | किताब पास है और एकवचन है इसलिए 'this' का प्रयोग किया। अगर किताब दूर होती तो मैं "यह/ये किताब" नहीं बल्कि "वो/वह किताब" कहता। Book is near and singular, hence used 'this'. |
| वह/वो किताब | That book | किताब दूर है और एक है इसलिए 'that' का प्रयोग किया। Book is afar and singular, hence used 'that'. |
| ये/यह किताबें | These books | किताबें पास हैं और एक से ज़्यादा हैं इसलिए 'these' का प्रयोग किया। Books are near and plural; hence used 'these'. |
| वो/वह/वे किताबें | Those books | किताबें दूर हैं और एक से ज़्यादा हैं इसलिए 'those' का प्रयोग किया। Books are afar and plural, hence used 'those'. |
| वे बच्चे | Those/They children | बच्चे दूर हैं और एक से ज़्यादा हैं इसलिए 'those' का प्रयोग किया। चूँकि बच्चे सजीव हैं इसलिए 'they' का प्रयोग भी किया जा सकता है। Children are afar and plural, hence used 'those'. Since Children are living being so we can also use 'they'. |
| ये मछलियाँ | These fishes | मछलियाँ पास हैं और एक से ज़्यादा हैं इसलिए 'these' का प्रयोग किया। Fishes are near and plural, hence used 'these'. |
| ये सब लड़के | These all boys | लड़के पास हैं और एक से ज़्यादा हैं इसलिए 'these' का प्रयोग किया। Boys are near and plural, hence used 'these'. |
| वो दोनों लड़के | Those/They both boys | लड़के दूर हैं और एक से ज़्यादा हैं इसलिए 'those' का प्रयोग किया। चूँकि लड़के सजीव हैं इसलिए 'they' का प्रयोग भी कर सकते हैं। Boys are afar and plural, hence used 'these'. Since boys are living being so we can also use 'they'. |

## सजीव व निर्जीव का फर्क (Difference between Living & Non-Living)

- ✓ **सजीव उसे कहते हैं जिसमें जान होती है यानि जो साँस लेता है।**
  Living is the one that breathes.
- ✓ **निर्जीव उसे कहते हैं जिसमें जान नहीं होती यानि जो साँस नहीं लेता है।**
  Non-living is the one that doesn't breath.

***सजीव के उदाहरण*** – इन्सान, जानवर, पेड़ पौधे आदि।
***निर्जीव के उदाहरण*** – कोई चीज/वस्तु आदि।

ताज्जुब होता है कि पेड़ पौधे सजीव कैसे हैं ! पर सत्य यही है कि वे सजीव हैं क्योंकि वो भी इन्सान की तरह साँस लेते है। फर्क सिर्फ इतना है कि इन्सान साँस लेते वक्त ऑक्सीजन अन्दर लेता हैं और कार्बन डाई ऑक्साइड बाहर निकालता हैं जबकि पेड़ पौधे कार्बन डाई ऑक्साइड अन्दर लेते हैं और ऑक्सीजन बाहर निकालते हैं।

सभी सजीव नीचे दिये गये सातों कार्य करते हैं, जबकि निर्जीव नहीं।

1. Feeding
2. Breathing
3. Excretion(Removal of waste)
4. Growth
5. Reproduction

## <u>’s का प्रयोग (Use of Apostrophe S)</u>

**राम का पैन** **Ram’s pen / Pen of Ram**

***<u>महत्वपूर्ण बात</u> –*** *जैसा कि ऊपर लिखा गया है, चाहे* ***Ram’s pen*** *कहें या फिर* ***Pen of Ram****, बात एक ही है पर महत्वपूर्ण फर्क यह है कि पहले तरीके से लिखने में राम को ज़्यादा महत्व दिया गया है पैन को नहीं जबकि दूसरे तरीके में पैन को ज़्यादा महत्व दिया गया है राम को नहीं।*

| | |
|---|---|
| सीता का भाई | Seeta’s brother / Brother of Seeta |
| राहुल की मम्मी | Rahul’s mother / Mother of Rahul |
| लड़की का भाई | Girl’s brother / Brother of the girl |
| लड़कियों के भाई | Girls’ brothers / Brothers of the girls |
| मेरे पापा के दोस्त की बेटी | My father’s friend’s daughter / The daughter of my father’s friend |
| मेरे भाई का पैन | My brother’s pen / The pen of my brother |
| मेरे भाईयों के पैन | My brothers’ pen / The pens of my brothers |
| मेरे दिल की बात | My heart’s feelings / The feeling of my heart |
| तुम्हारे मोबाईल की आवाज़ | Your mobile’s sound / The sound of your mobile |
| शेर की दहाड़ | Lion’s roar / Roar of the lion |
| गीता की आवाज़ | Geeta’s voice / Voice of Geeta |

ध्यान दीजिए, अगर मैं कहूँ ″लड़की का भाई″। लड़की एक ही है इसलिए ″लड़की का″ के लिए हम girl’s कहेंगे। पर अगर मैं कहूँ ″लड़कियों का भाई″। लड़कियाँ एक से ज़्यादा है इसलिए ″लड़कियों का″ के लिए हम girls’s नहीं कहेंगे बल्कि सिर्फ girls’ कहेंगे। होता ये है कि अगर कोई बहुवचन शब्द जिसके अन्त में s हो और उस शब्द के साथ ’s लगाना हो तो apostrophe( ’ ) के बाद वाला s नहीं लगाया जाता।

If I say ‘girl’s brother’, it is clear that there is only one girl but if there are more than one girl, then I can’t say ‘girls’s brother’, rather I would say ‘girls’ brother’. Whenever we need to use <u>’s</u> after a plural word ending with s, as per the rule we must not use ‘s’ after apostrophe.

## आइए कुछ चीज़ें रट लें (Let's cram a few things)

नीचे दिये गये छोटे–2 शब्द समूहों को याद कर लेने से आपको काफी मदद मिलगी आने वाले चैप्टर्स में।
Words or group of words given below will help you in coming chapters so you are requested to learn them.

**Both (दोनों)**

| | | |
|---|---|---|
| हम दोनों | We both / Both of us | वी बोथ / बोथ ऑफ़ अस |
| तुम दोनों | You both / Both of you | यू बोथ / बोथ ऑफ़ यू |
| वे/वो दोनों | They both / Both of them | दे बोथ / बोथ ऑफ़ दैम |

**All (सब या सभी)**

| | |
|---|---|
| हम सभी | We all / All of us |
| तुम सभी | You all/ All of you |
| ये सभी | These all (सजीव/निर्जीव के लिए) (For living & non living) |
| वो सभी | Those all ( सजीव/निर्जीव के लिए) (For living & non living) |
| वे/वो सभी | Those/They all (सजीव के लिए) (For living being) |
| ये सभी किताबें | These all books / All of these books |
| वो सभी पैन | Those all pens / All of those pens |
| वो सभी लोग | Those / They all people |

जितना हो सके, याद कर लीजिए। इनसे आपको काफी मदद मिलेगी। ये सभी वाक्यों में अक्सर प्रयोग में आते हैं।
Learn the following. It will help you significantly while making sentences.

| | | |
|---|---|---|
| हम तीनों | We three / Three of us | वी थ्री/थ्री ऑफ़ अस |
| हम चारों | We four / Four of us | वी फ़ोर/फ़ोर ऑफ़ अस |
| वो पाँचों | They five/Those five | दे फ़ाइव/दोज़ फ़ाइव |
| तुम्हारी आवाज़ | Your voice | यौर वॉइस |
| राम की आवाज़ | Ram's voice | राम्स वॉइस |
| तुम्हारे मोबाइल की आवाज़ | Your mobile's Sound | यौर मोबाईल्स साउन्ड |
| तुम्हारे कम्प्यूटर की आवाज़ | Your computer's sound | यौर कम्प्यूटर्स साउन्ड |
| ऐसा तोहफा | Such a gift | सच अ गिफ्ट |
| ऐसे तोहफे | Such gifts | सच गिफ्ट्स |
| ऐसी कहानी | Such a story | सच अ स्टोरी |
| ऐसी कहानियाँ | Such stories | सच स्टोरीज़ |
| ऐसा दिन | Such a day | सच अ डे |
| ऐसे दिन | Such days | सच डेज़ |
| ऐसे लोग | Such people | सच पीपल |
| तुम्हारी बातें | Your words | यौर वर्ड्स |
| मेरी यादें | My memories | माय मैमरीज़ |
| तुम्हारा गुस्सा | Your anger | यौर ऐन्गर |
| आपका बड़प्पन | Your kindness | यौर काइन्डनेस |
| मेरी मर्ज़ी | My will | माय विल |
| मेरी इच्छा | My desire | माय डिज़ायर |
| उस लड़के के पैसे | That boy's money | दैट बॉयज़ मनी |
| इन बच्चों के लिए | For these children/kids | फ़ार दीज़ चिल्ड्रन/किड्स |
| मेरे ख्वाब | My dreams | माय ड्रीम्स |

| | | |
|---|---|---|
| उसकी बातें | His/Her words | हिज़/हर वर्ड्स |
| हम दोनों की किताबें | Books of we both | बुक्स ऑफ़ वी बोथ |
| कमरे की खिड़कियाँ | Room's windows | कमरे की खिड़कियाँ |
| मछलियों का खाना | Fishes' food | फ़िशज़ फूड |
| हर पल की खबर | Every moment's news | एवरी मॉमैन्ट्स न्यूज़ |
| किसी का दोस्त | Someone's friend | समवन्स फ्रैन्ड |
| किसी के साथ | With someone | विद समवन |
| किसी और के साथ | With someone else | विद समवन ऐल्स |
| किसी का भाई | Someone's brother | समवन्स ब्रदर |
| कुछ/थोड़ा पानी | Some water | सम वॉटर |
| मेरे मोबाइल की कीमत | My mobile's cost | माय मोबाइल्स कॉस्ट |
| किसी और की कहानी | Someone else's story | समवन ऐल्सज़ स्टोरी |
| किसी और का घर | Someone else's house | समवन ऐल्सज़ हाऊस |
| कोई और | Someone else | समवन ऐल्स |
| कोई और नहीं | No one else | नोवन ऐल्सज |
| फिर कभी | Some other time | सम अदर टाईम |
| और किसी दिन | Some other day | सम अदर डे |
| ऐसा ही कुछ | Something like this | समथिंग लाइक दिस |
| ऐसा कुछ नहीं | Nothing as such | नथिंग ऐज़ सच |
| फालतू में | Unnecessarily | अननैसेसैरिली |
| जानबूझकर | Knowingly | नोइंगली |
| अनजाने में | Unknowingly | अननोइंगली |
| दिल लगाकर | Whole heartedly | फ्रॉम द कोर ऑफ़ माय हार्ट/होल हार्टेडली |
| किसी और के साथ | With someone else | विद समवन ऐल्स |
| दिल का दर्द | The pain of heart | द पेन ऑफ़ हार्ट |
| माँ का दिल | Mother's heart | मदर्स हार्ट |
| बच्चों की सोच | Thinking of children | थिंकिंग ऑफ़ चिल्ड्रन |
| मेरा भाई | My brother / Brother of mine | माय ब्रदर/ब्रदर ऑफ़ माइन |
| मेरे भाई | My brothers/ Brothers of mine | माय ब्रदर्स/ब्रदर्स ऑफ़ माइन |
| उसके भाई (किसी लड़के के) | His brothers / Brothers of his | हिज़ ब्रदर्स/ब्रदर्स ऑफ़ हिज़ |
| उसके भाई (किसी लड़की के) | Her brothers / Brothers of hers | हर ब्रदर्स/ब्रदर्स ऑफ़ हर्स |
| तुम्हारा बर्ताव | Your behaviour | यौर बिहेवियर |
| तुम्हारा रास्ता | Your way | यौर वे |
| तुम्हारे जैसा | Like you | लाइक यू |
| बिल्कुल तुम्हारे जैसा | Just like you | जस्ट लाइक यू |
| उसकी कहानी | His story | हिज़ स्टोरी |
| उसके बिना | Without him | विदाउट हिम |
| तुम्हारे बिना | Without you | विदाउट यू |
| तुम्हारे लिए | For you | फ़ॉर यू |
| सिर्फ तुम्हारे लिए | Only for you | ओन्ली फ़ॉर यू |
| उस लड़के के साथ | With that boy | विद दैट बॉय |
| मेरे लिए | For me | फ़ार मी |
| तुम्हारे बारे में | About you | अबाउट यू |
| किसी के पीछे | Behind Someone | बिहान्ड समवन |
| दीवार के पीछे | Behind the wall | बिहान्ड द वॉल |
| नदी के किनारे | At the bank of river | ऐट द बैंक ऑफ़ रिवर |
| नदी के उस पार | Across the river | अक्रॉस द रिवर |

| | | |
|---|---|---|
| सड़क के उस पार | Across the road | अक्रॉस द रोड |
| पेड़ के पीछे | Behind the tree | बिहान्ड द ट्री |
| हमारी तरफ | Towards us | टुवर्ड्स अस |
| तुम्हारे घर की तरफ | Towards your home | टुवर्ड्स यौर होम |
| मेरे आगे | Ahead of me | अहेड ऑफ़ मी |
| सब लोगों के आगे | Ahead of all the people | अहेड ऑफ़ ऑल द पीपल |
| मेरे सामने | In front of me | इन फ्रन्ट ऑफ़ मी |
| रवि के बगल में | Next to Ravi / Adjacent Ravi / Beside Ravi / By Ravi | नैक्स्ट टु रवि /एजसैन्ट रवि/बिसाइड रवि/बाय रवि |
| कुछ लोगों के बारे में | About few people | अबाउट फ्यू पीपल |
| मेरी हथेली पर | On my palm | ऑन माय पाम |
| टेबल के नीचे | Under the table | अन्डर द टेबल |
| मेरे पापा के बारे में | About my dad | अबाउट माय डैड |
| सबसे आगे | Ahead of all | अहेड ऑफ़ ऑल |
| पिंकी के सामने | In front of Pinki/Before Pinki | इन फ्रन्ट ऑफ़ पिंकी/बिफ़ोर पिंकी |
| चीते के बगल में | Next to tiger | नैक्स्ट टू टाइगर |
| मेरे बारे में | About me | अबाउट मी |
| उस टेबल पर | On that table | ऑन द टेबल |
| दिल्ली की तरफ | Towards Delhi | टुवर्ड्स डैहली |
| सबसे पीछे | Behind all | बिहान्ड ऑल |
| तुम्हारे प्यार के लिए | For your love | फ़ार यौर लव |
| मेरे सिर के ऊपर | On my head | ऑन माय हैड |
| श्याम के बगल में | Next to Shyam | नैक्स्ट टू श्याम |
| राम के साथ | With Ram | विद राम |
| उसकी कहानी के लिए | For his story | फ़ार हिज़ स्टोरी |
| टूटा हुआ दिल | Broken heart | ब्रोकन हार्ट |
| टूटा हुआ काँच | Broken glass | ब्रोकन ग्लास |
| हमारी ख्वाहिशें | Our desires | आर/अवर डिज़ायर्स |
| शिव की पूजा | Worship of Lord Shiva | वरशिप ऑफ लॉर्ड शिवा |
| सोचने का तरीका | The way of thinking | द वे ऑफ़ थिंकिंग |
| खाने का तरीका | The way of eating | द वे ऑफ़ ईटिंग |
| चलने का तरीका | The way of walking | द वे ऑफ़ वॉकिंग |
| तुम्हारी वजह से | Due to you / because of you | ड्यू टु यू/बिकज़ ऑफ यू |
| राम की वजह से | Due to Ram / because of Ram | ड्यू टु राम/बिकज़ ऑफ राम |
| बच्चों के कारण | Due to children / because of children | ड्यू टु चिल्ड्रन/बिकज़ ऑफ चिल्ड्रन |
| पैसे के कारण | Due to money / because of money | ड्यू टु मनि/बिकज़ ऑफ मनि |
| बच्चे की वजह से | Due to the kid / because of the kid | ड्यू टु द किड/बिकज़ ऑफ द किड |
| मेरे साथ | With me | विद मी |
| तुम्हारे साथ | With you | विद यू |
| उसके साथ | With him/her | विद हिम/हर |
| हमारे साथ | With us | विद अस |
| उनके साथ (ज़्यादा लोगों के साथ) | With them | विद दैम |
| किसी के साथ | With Someone | विद समवन |
| सोया हुआ | Asleep | अस्लीप |
| जगा हुआ | Awake | अवेक |
| थका हुआ | Tired | टायर्ड |
| चौंका हुआ | Shocked | शॉक्ड |

53. Epigram (इपिग्रम) चुटकुला
54. Authentic (ऑथैन्टिक) असली, विश्वसनीय
55. Apparent (ऐपरैन्ट) जाहिर सी बात, स्पष्टतया
56. Barren (बैरन) बंजर
57. Captive (कैपटिव) बंदी
58. Stubborn (स्टबर्न) ज़िद्दी
59. Petrified (पैट्रिफाइड) डरा हुआ
60. Cordial (कॉर्डियल) हार्दिक, स्नेहपूर्ण
61. Unique (यूनीक़) अनोखा, जबरदस्त
62. Massacre (मैसैकर) हत्याकाण्ड, खूनखराबा
63. Outstanding(आउटस्टैन्डिंग) जबरदस्त
64. Pinnacle (पिनकल) शिखर, चोटी, शीर्ष
65. Conceited (कन्सीटिड) घमंड
66. Jovial (जोवियल) बहुत खुश
67. Antique (ऐन्टीक) प्राचीन, पुराने समय का
68. Bitter (बिटर) कड़वा
69. Infertile (इन्फर्टाइल) बंजर, सूखा
70. Diversity (डायवर्सिटी) विविधता, कई चीज़ों/धर्मों का एक साथ होना
71. Hostage (हॉस्टैज) बंधक, बंदी
72. Phobia (फोबिया) डर
73. Scrutinize (स्क्रूटिनाइज़) जाँचना परखना
74. Refrain (रिफ्रेन) परहेज़ करना
75. Ravishing(रैविशिंग) बेहतरीन
76. Oath (ओथ) शपथ लेना
77. Convivial (कन्वीवियल) मिलनसार
78. Dilemma (डायलमा) दुविधा, असमंजस
79. Haughty (हॉटी) घमंडी
80. Glitter (ग्लिटर) चमकने वाली चीज़
81. Obsolete (ऑब्सोलीट) प्रयोग में नहीं
82. Delusion (डिल्यूशन) भ्रम
83. Discord (डिस्कॉर्ड) झगड़ा, मनमुटाव
84. Debase (डीबेस) अपमान करना
85. Omnipotent(ओमनीपोटेन्ट) सर्वशक्तिमान
86. Intercept (इन्टरसैप्ट) बीच में काटना
87. Terrified (टैरिफाइड) डरा हुआ
88. Curious (क्यूरियस) उत्सुक, जिज्ञासू
89. Eclipse (इक्लिप्स) ग्रहण जैसे सूर्य ग्रहण
90. Adobe (अडोब) कच्चा मकान

## *महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें* ***(Quotations)***

1. Opportunities are not always given, but created.
अवसर हमेशा मिलते नहीं बल्कि बनाये जाते हैं।

2. Winning isn't everything, but strong desire to win is.
जीतना नहीं बल्कि जीतने की प्रबल इच्छा करना सबकुछ है।

3. Certain things catch your eyes, but you pursue only those that touch the heart.
कुछ चीज़ें आपकी नज़रों को भाती हैं लेकिन आप पीछा उन्हीं चीज़ों का करते हो जो आपके दिल को छू ले।

4. Either write something worth reading or do something worth writing. *(Benjamin Franklin)*
या तो कुछ ऐसा लिखो जो पढ़ने लायक हो, या फिर कुछ ऐसा करो जो लिखने लायक हो। *(बैंजमिन फ्रैंकलिन)*

5. Don't let the fear of losing be greater than the excitement of winning.
हारने के डर को जीतने की खुशी से ज़्यादा मत बढ़ने दो।

6. If you think of something difficult, that means you have not understood it well.
अगर आपको कुछ मुश्किल लगता है, तो इसका यही मतलब है कि आपने उसे ढंग से समझा नहीं।

7. Dream big and dare to fail.
बड़ा सपना देखो और हार सहने की हिम्मत रखो।

8. The only way to do great work is to love what you do. (Steve Jobs)
महान कार्य करने का सिर्फ एक ही तरीका है, आप जो भी करो उसे दिल से करो। (स्टीव जॉब्स)

# Lesson – 5

# WH Family (WH परिवार)

**WH Family** के अर्न्तगत वे शब्द आते हैं जिनमें **W** और **H** अक्षरों का प्रयोग होता है तथा जिन्हें प्रायः प्रश्न पूछने हेतु प्रयोग किया जाता है। ये शब्द हैं – **What, When, Where, Whose, Who, How, Whom, Why** व **Which.**

इस चैप्टर में ये शब्द और इनके प्रयोग के साथ बने अधिकतर प्रयोग में आने वाले शब्द समूह दिये गये हैं जिन्हें अच्छी तरह याद कर लीजिए ताकि आने वाले पाठों में आप इनका प्रयोग आसानी से समझ पायें।
आप इन शब्दों व शब्द समूहों का उच्चारण ऑडियो लैक्चर के माध्यम से सुनिये।

एक बात और, जैसा कि पहले उदाहरण में दिया गया है **'What'** का अर्थ है 'क्या ' या 'जो ', आपके मन में एक बात आयेगी कि **'What'** का अर्थ है 'क्या' , ये बात तो मुझे पता है, पर **'What'** का एक और अर्थ है 'जो' , ये बात कुछ समझ नहीं आयी। तथ्य यह है कि जब **'What'** का प्रयोग किसी प्रश्नवाचक वाक्य में किया जाता है तो वहाँ पर **'What'** का अर्थ होता है 'क्या ' और जब **'What'** का प्रयोग **'Conjunction'** की तरह होता है तो **'What'** का अर्थ होता है 'जो '। अब आप सोचेंगे कि **'Conjunction'** क्या है! जब आप **'Conjunction'** चैप्टर पढ़ेंगे, सब समझ आ जायेगा। धैर्य रखिये, फिलहाल इन्हें अच्छी तरह याद कर लें।

**WH Family words are those, which comprise the letters "W" & "H" and used primarily in Interrogative sentences. These are: What, When, Where, Whose, Who, How, Whom, Why and Which.**

**WH family words & related group of words given in this lesson must be learnt by heart. Listen to its pronunciation too.**

**In the very first example, you can see two different meanings of 'What'; one is 'क्या ' and another one is 'जो '. Fact is, when 'What' is used in interrogative sentences, it's meaning is 'क्या ' but when 'What' is used as a conjunction, it's meaning is 'जो'. You will be taught about 'Conjunctions' in detail a bit later.**

| | | |
|---|---|---|
| 1. What | वॉट (वट) | क्या, जो |
| 2. Why | वाय | क्यों |
| 3. When | वैन | कब, जब |
| 4. Where | वेयर | कहाँ, जहाँ |
| 5. How | हाव | कैसे |
| 6. Who | हू | कौन, जो (किसी व्यक्ति के लिए) |
| 7. Which | विच | कौन सा, जो (किसी चीज़ के लिए) |
| 8. Whose | हूज़ | किसका, जिसका |
| 9. Whom | हूम | किसे, किससे, किसको |
| 10. How many | हाव मैनी | कितने (जिन्हें गिना जा सकता है) |
| 11. How much | हाव मच | कितना (जिन्हें गिना नहीं जा सकता) |
| 12. Until when | अंटिल वैन | कब तक |

| | | |
|---|---|---|
| 13. Since when | सिन्स वैन | कब से |
| 14. From when | फ्रॉम वैन | कब से |
| 15. For how long | फॉर हाव लॉंग | कब से |
| 16. With whom | विद हूम | किसके साथ |
| 17. For whom | फॉर हूम | किसके लिए |
| 18. About whom | अबाउट हूम | किसके बारे में |
| 19. Towards whom | टुवर्ड्स हूम | किसकी तरफ़ |
| 20. By whom | बाय हूम | किसके द्वारा |
| 21. From where | फ्रॉम वेयर | कहाँ से, जहाँ से |
| 22. For what | फॉर वट | किसलिए, जिसलिए |
| 23. What for | वट फॉर | किसलिए , जिसलिए |
| 24. How beautiful | हाव ब्यूटिफुल | कितनी सुन्दर |
| 25. How far | हाव फार | कितना दूर |
| 26. How good | हाव गुड | कितना अच्छा |
| 27. How long | हाव लॉंग | कितना लम्बा |
| 28. How old | हाव ओल्ड | कितना पुराना या कितना बड़ा (उम्र में) |
| 29. How soon | हाव सून | कितनी जल्दी |
| 30. In what way | इन वट वे | किस तरह से |
| 31. At what way | एट वट वे | किस तरह से |
| 32. What else | वट ऐल्स | और क्या |
| 33. Whatever | वटैवर | जो कुछ भी |
| 34. Whatsoever | वटसोऐवर | जो कुछ भी |
| 35. What then | वट दैन | तो क्या, तब क्या, फिर क्या |
| 36. What type of | वट टाइप ऑफ | किस तरह का |
| 37. Whenever | वैनैवर | जब कभी |
| 38. When so ever | वैनैसोऐवर | जब कभी |
| 39. Whence | वैन्स | कहाँ से, जहाँ से |
| 40. Whereas | वेयरऐज | जबकि |
| 41. Where in | वेयर इन | जिसमें |
| 42. Whichever | विचऐवर | जो कुछ भी |
| 43. Which so ever | विचसोऐवर | जो कुछ भी |
| 44. Which type | विच टाइप | किस तरह का, किस प्रकार का |
| 45. Whoever | हूऐवर | जो कुछ भी |
| 46. Whosoever | हूसोऐवर | जो कुछ भी |
| 47. Why so | वाय सो | ऐसा क्यों |
| 48. From which office | फ्रॉम विच ऑफिस | किस ऑफिस से |
| 49. From whose office | फ्रॉम हूज़ ऑफिस | किसके ऑफिस से |
| 50. With which boy | विद विच बॉय | किस लड़के के साथ |
| 51. Towards which city | टुवर्ड्स विच सिटी | किस शहर की तरफ़ |
| 52. From which street | फ्रॉम विच स्ट्रीट | किस गली से |
| 53. For which company | फ्रॉम विच कम्पनी | किस कम्पनी के लिए |
| 54. By which gun | बाय विच गन | किस बन्दूक से |
| 55. In which glass | इन विच ग्लास | किस गिलास में |
| 56. With who people | विद हू पीपल | किन लोंगों के साथ |
| 57. For whose son | फॉर हूज़ सन | किसके बेटे के लिए |

| | | |
|---|---|---|
| 58. Which brother of mine | विच ब्रदर ऑफ माइन | मेरा कौन सा भाई |
| 59. Which sister of yours | विच सिस्टर ऑफ यौर्स | तुम्हारी कौन सी बहन |
| 60. How many brothers | हाव मैनी ब्रदर्स | कितने भाई |
| 61. How many hairs | हाव मैनी हेअर्स | कितने बाल |
| 62. How many stars | हाव मैनी स्टार्स | कितने तारे |
| 63. How much money | हाव मच मनी | कितना पानी |
| 64. How many such people | हाव मैनी सच पीपल | ऐसे कितने लोग |
| 65. How much sugar | हाव मच शुगर | कितनी चीनी |
| 66. What kind of people | वट काईन्ड ऑफ पीपल | किस तरह के लोग |
| 67. How come | हाव कम | किस तरह / कैसे |
| 68. At what time | ऐट वट टाइम | किस समय |
| 69. What kind of book | वट काइन्ड ऑफ बुक | किस तरह की किताब |
| 70. Which girl's brother | विच गर्ल्स ब्रदर | किस लड़की का भाई |
| 71. Which school's student | विच स्कूल्स स्टूडैंट | किस स्कूल का विधार्थी |
| 72. How many Kilograms of sugar | हाव मैनी किलोग्रैम्स ऑफ शुगर | कितने किलोग्राम चीनी |
| 73. How many glasses of milk | हाव मैनी ग्लासेज़ ऑफ मिल्क | दूध के कितने गिलास |
| 74. How many brothers of mine | हाव मैनी ब्रदर्स ऑफ माइन | मेरे कितने भाई |
| 75. How many brothers of yours | हाव मैनी ब्रदर्स ऑफ यौर्स | तुम्हारे कितने भाई |

# Lesson – 6

# Parts of Speech- शब्द भेद

**किसी भी वाक्य को लिखने व बोलने के लिए शब्दों के समूह का प्रयोग किया जाता है। वाक्य में प्रयोग इन सभी शब्दों को कोई न कोई नाम दिया जाता है। जैसे – संज्ञा, सर्वनाम, क्रिया आदि।**
**शब्दों के सही प्रयोग को समझने के लिए ही इन्हें 8 वर्गों में बाँटा गया है जिन्हें शब्द भेद कहते हैं।**

**Group of words are used together in a specific manner to write or speak a sentence. Every single word in a sentence is given a name i.e. Noun, Pronoun, Verb etc.**
**To understand the sequence of words so that the sentence delivers the correct message, these words are categorized in 8 categories, which are called the "Parts of Speech".**

**8 Parts of speech; with their one-liner definitions are:**

1. **Noun (संज्ञा)** — किसी भी प्राणी, जगह या वस्तु के नाम को संज्ञा कहते हैं।
2. **Pronoun (सर्वनाम)** — सर्वनाम का प्रयोग संज्ञा की जगह पर किया जाता है।
3. **Verb (क्रिया)** — क्रिया वो है जिसके माध्यम से Subject के कार्य या अवस्था (स्थिति) की जानकारी मिलती है।
4. **Adjective (विशेषण)** — जो किसी संज्ञा या सर्वनाम की विशेषता बताते हैं या उनके बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देते हैं।
5. **Adverb (क्रिया विशेषण)** — जो किसी क्रिया की, किसी विशेषण की या किसी दूसरे क्रिया विशेषण की विशेषता बताते हैं या उनके बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देते हैं।
6. **Preposition (सम्बन्ध सूचक अव्वय या पूर्वसर्ग)** — Prepositions वो शब्द होते हैं जो किसी संज्ञा या सर्वनाम और वाक्य के दूसरे भाग के बीच के संबंध को दर्शाते हैं।
7. **Conjunction (संयोजक)** — यह दो शब्दों या वाक्यों को जोड़ देते हैं। इससे वाक्य छोटा हो जाता है बिना अर्थ बदले।
8. **Interjection (विस्मयादिबोधक)** — भावनाओं की अभिव्यक्ति करने वाले शब्द व शब्दों के समूह।

आप इनके बारे में आने वाले पाठों में विस्तार से समझने वाले हैं।

### ***महत्वपूर्ण तथ्य (Important Facts):***

**1.** कहीं कहीं Articles (A/An और The) को भी अलग शब्द भेद माना जाता है लेकिन अधिकांशतः ये Adjective (विशेषण) ही कहे जाते हैं क्योंकि ये किसी संज्ञा के बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देते हैं।

जैसे – एक पैन (A Pen)। यहाँ पर "पैन" एक संज्ञा है और "A" का प्रयोग करने से ये पता चलता है कि पैन कितने हैं अर्थात "A" का प्रयोग करने से "पैन" के बारे में अतिरिक्त सूचना मिलती है। यह बात आप तब बेहतर समझ पायेंगे जब आप आने वाले चैप्टरों में सभी शब्द भेदों को अच्छी तरह समझ लेंगे।
Generally, Articles are not considered a separate part of speech; rather classified as adjectives because they modify nouns by mentioning their quantity i.e. as a number (A pen means one pen).

**2.** जब हम किसी संज्ञा की मात्रा के बारे में बतायें जैसे 1 आदमी, 2 पैन, 3 लोग, 50 कबूतर आदि। तो इस तरह से संज्ञा की मात्रा के बारे में बताने वाली ये संख्याएँ Determiners (निर्धारक) कहलाती हैं। यह Determiners (निर्धारक) भी Adjective (विशेषण) ही माने जाते हैं क्योंकि इनके कारण किसी संज्ञा के बारे में अतिरिक्त सूचना मिलती है। यह कॉन्सेप्ट भी आप आगे आने वाले Determiners (निर्धारक) चैप्टर में पढ़ेंगे।
Determiners are also classified as adjectives because they modify a noun.

# Lesson – 7

# Noun (संज्ञा)

**हम बचपन से यही पढ़ते हुए आ रहे हैं कि संज्ञा किसी व्यक्ति, स्थान या वस्तु का नाम होता है। ये परिभाषा गलत नहीं है पर थोड़ा अधिक जानने की ज़रूरत है। अगर ये परिभाषा सही मान ली जाए, फिर तो किसी जानवर का नाम जैसे किसी कुत्ते का नाम ' टफी ' भी संज्ञा नहीं है। पर ऐसा बिल्कुल नहीं है। नाम चाहे किसी व्यक्ति का हो या फिर किसी जानवर का, उसे संज्ञा ही माना जाता है।**

**एक बात और – एक शब्द है 'प्यार '। यह एक भाववाचक संज्ञा है। हमारा प्रश्न यह है कि ये तो किसी व्यक्ति, स्थान या वस्तु का नाम नहीं है फिर इसे संज्ञा क्यों मानते हैं ! ये सब बातें आपको इस चैप्टर को पढ़ने का बाद व ऑडियो लैक्चर को सुनने के बाद समझ आ जायेंगी। इस चैप्टर को ध्यान से पढ़िये।**

**Since childhood, we have been taught that a noun is the name of a person, place or thing. This definition is not incorrect but we need to know a little more. Even if, for an instance we assume, this definition is correct, then why is the name of a dog or any animal for that matter considered a noun ! The fact is, name of any creature is a noun; be it a human or an animal. Similarly, 'love' is an example of abstract noun. It's not a name of a person, place or thing , then why do we take it as a noun ! There are lot many examples as such. Let's understand.**

## 1) Proper Noun (व्यक्तिवाचक संज्ञा )

व्यक्तिवाचक संज्ञा किसी भी प्राणी, जगह या वस्तु का नाम होता है।
Proper Noun is the name of a Creature, place or thing.

| | |
|---|---|
| Ram | (किसी प्राणी का नाम है) (Name of a Creature) |
| Tuffy | (किसी प्राणी का नाम है) (Name of a Creature) |
| Dehradun | (किसी जगह का नाम है) (Name of a Place) |
| Parker pen | (किसी वस्तु का नाम है) (Name of a Thing) |
| Usha Fan | (किसी वस्तु का नाम है) (Name of a Thing) |

## 2) Common Noun (जातिवाचक संज्ञा )

जातिवाचक संज्ञा किसी भी प्राणी, जगह या वस्तु की जाति के बारे में बताता है।
Common Noun denotes the class of a Creature, Place or thing.

1. चलिए समझें। माना आपके सामने दो मोबाइल रखे हुए हैं। एक है नोकिया मोबाईल और दूसरा है सैमसंग मोबाईल। दोनों में क्या समानता है ? दोनों मोबाइल हैं। इसलिए "मोबाइल" एक Common Noun है। इन दोनों की जाति "मोबाइल" है।
   Suppose, there are two mobiles. One is nokia's and another one is Samsung's. What is common in both? They both are mobile. So 'mobile' is a common noun.

2. माना आपके सामने दो लड़के खड़े हैं। एक है राम और दूसरा है राजू। दोनों में क्या समानता है ? दोनों लड़के हैं। इसलिए "लड़का" एक Common Noun है। इन दोनों की जाति "लड़का" है।
   Suppose there are two boys; Ram and Raju. What is common in both? They both are boys. So 'boy' is a common noun.

3. माना आपके सामने तीन फैन रखे हुए हैं। एक है उषा फैन, दूसरा है खेतान फैन और तीसरा है हैवल्स फैन। तीनों में क्या समानता है ? तीनों फैन हैं। इसलिए "फैन" एक Common Noun है। इन तीनों की जाति "फैन" है।
There are three fans; one is Usha's, second one is Khaitan's and the third one is Havel's. What is common in them? They all are fans. So 'fan' is a common noun.

4. तीन राज्य हैं। एक है दिल्ली, दूसरा है हरियाणा और तीसरा है बिहार। तीनों में क्या समानता है ? तीनों राज्य हैं। इसलिए "राज्य" एक Common Noun है। इन तीनों की जाति "राज्य" है।
Let's think about three states; Delhi, Hariyana and Bihar. What is common in these? These all are states. So 'State' is a common noun.

## 3) Collective Noun (समूहवाचक संज्ञा)

समूहवाचक संज्ञा प्राणियों के, जगहों के या वस्तुओं के समूह को दर्शाता है।
Collective Noun denotes the group of creatures, places or things.

| | | |
|---|---|---|
| People(लोग) | - कई लोगों का समूह | (group of persons) |
| Crowd(भीड़) | - कई लोगों का समूह | (group of persons) |
| Batch(बैच) | - कई विद्यार्थियों का समूह | (group of students) |
| Team(टीम) | - कई खिलाड़ियों का समूह | (group of players) |
| Bunch(गुच्छा) | - अंगूर का | (group of grapes) |
| Family(फैमिली) | - परिवार | (group of members) |

***Few other examples are:*** Army, Class, Committee, Council, Department, Society, Majority, Minority, Audience, Jury, Company, Corporation etc.

## 4) Material Noun (पदार्थवाचक संज्ञा )

पदार्थवाचक संज्ञा किसी भी पदार्थ का नाम होता है।
Material Noun denotes the Name of a material.

सोना (Gold), चाँदी (Silver), ताँबा (Copper), ग्लास (Glass), लकड़ी (Wood), पत्थर (Stone) etc.

## 5) Abstract Noun (भाववाचक संज्ञा )

भाववाचक संज्ञा वो होती है जिसे हम छू या देख नहीं सकते, सिर्फ महसूस किया जा सकता है।
Abstract Noun is something that we can't touch or see; we can only feel it. In other words, A person can't physically interact such things. We can't see, touch, hear, smell or taste these nouns.
ईमानदारी (Honesty), प्यार (Love), चोरी (Theft), घृणा (Hate), वक्त (Time), सोच (Thinking), भावनाएँ (Feelings), गणित (Mathematics), उम्मीद (Expectation) etc.

आपके मन में शायद एक सवाल आये कि 'Love' तो एक क्रिया है फिर ये भाववाचक संज्ञा कैसे है ! कुछ ऐसे शब्द होते हैं जो क्रिया व संज्ञा दोनों की तरह प्रयोग किये जाते है। Love के दो मतलब हैं। एक है 'प्यार' और दूसरा है 'प्यार करना'। पहला वाला Abstract Noun है तो दूसरा वाला क्रिया है। क्योंकि दूसरे वाले में 'करना' का प्रयोग किया गया है जिससे ये पता लगता है कि किसी काम को करने की बात हो रही है। 'प्यार करना' एक काम यानि क्रिया है।

You must be thinking that 'Love' is a verb then how come it's an abstract Noun.
Let me tell you. There are a few words, which can function as nouns in some cases and verbs in other cases, 'Love' is one of them.

Love is life. प्यार ज़िन्दगी है। (यहाँ पर love एक भाववाचक संज्ञा है।Love as an 'Abstract Noun')
I love you. मैं तुम्हें प्यार करता हूँ। (यहाँ पर love एक क्रिया है। Love as a 'Verb')

***<u>बहुत ही महत्वपूर्ण बात (Very Important point)–</u>***

किसी भी वाक्य में Subject या तो संज्ञा होगी या फिर सर्वनाम। नीचे दिये गये उदाहरणों से समझिए।
In a sentence, Subject is either a noun or a pronoun.

1. *सफलता बहुत ज़रुरी है।* ***Success is very important.***

यहाँ पर Subject है – 'Success'. ये कोई सर्वनाम तो है नहीं, इसलिए संज्ञा ही हो सकती है। अब मुद्दा ये है कि ये कौन सी संज्ञा है। ये न किसी व्यक्ति, वस्तु या जगह का नाम है, न कोई जाति है, न कोई समूह है, न ही कोई पदार्थ है तो फिर क्या बचा। अरे हाँ 'Success' को न छू सकते हैं न देख सकते हैं, बिल्कुल साफ है कि ये भाववाचक संज्ञा है।
In above example, Subject is 'Success'. As per the rule, subject can either be a noun or a pronoun. Since it's not a pronoun, it's a noun then. Now the question is, which noun it is! It's not a name of any person, place or thing; it's neither a class; neither a group; nor a material, then what it is? Oh yes!, 'Success' can't be touched or seen, it is abstract noun.

2. *राम मेरा दोस्त है।* ***Ram is my friend.***

यहाँ पर Subject है – 'Ram'. ये कोई सर्वनाम तो है नहीं, इसलिए संज्ञा ही हो सकती है। अब मुद्दा ये है कि ये कौन सी संज्ञा है। ये एक व्यक्ति का नाम है, इसलिए ये एक व्यक्तिवाचक संज्ञा है।
In above example, Subject is 'Ram'. As per the rule, subject can either be a noun or a pronoun. Since it's not a pronoun, it's a noun then. Now the question is, which noun it is! It's a name of a person, so it is a proper noun.

3. *वो मेरा भाई है।* ***He is my brother.***

यहाँ पर Subject है – 'He'. ये एक सर्वनाम है।
In above example, Subject is 'He'. As per the rule, subject can either be a noun or a pronoun. It's a pronoun.

4. *ईमानदारी मेरे खून में है।* ***Honesty is in my blood.***

Subject है – 'Honesty'. पहले उदाहरण की तरह 'Honesty' को न छू सकते हैं न देख सकते हैं, ये एक भाववाचक संज्ञा है।
Subject is 'Honesty'. Just like the first example, it can't be experienced by any of our 5 senses, hence it's clear, it's an abstract noun.

5. *पढ़ना अच्छी आदत है।* ***Reading is a good habit.***

Subject है – 'Reading'. आइए सोचें कि यह Subject संज्ञा है या फिर सर्वनाम। ये न ही सर्वनाम है और न ही ऊपर दी गई कोई भी संज्ञा। आपको थोड़ा कन्फ्यूज़न हो रहा होगा कि Read का मतलब तो होता है पढ़ना। ये तो क्रिया है।
लेकिन ध्यान दीजिए कि Read के साथ ing लगाकर इसे Subject की तरह प्रयोग किया गया है। हमने आपको बताया था कि किसी भी वाक्य में Subject या तो संज्ञा होगी या फिर सर्वनाम। तर्क यह है कि अगर किसी क्रिया के आगे ing लगा कर उसे संज्ञा की तरह प्रयोग किया जाये तो उस शब्द को जैरन्ड यानि क्रियावाचक संज्ञा कहते हैं। जो कि इस चैप्टर में आपका अगला टॉपिक है।

Subject is 'Reading'. It's neither a pronoun nor a noun that we have discussed above. You might be getting little confused because 'Read' is a verb. But you must notice that 'read' is attached with 'ing' and used as a subject. We had told you that the subject can either be a noun or a pronoun. It can't be a verb. The fact is; If a verb is added with 'ing' and used as a noun in a sentence, that verb is called 'Gerund'. It's your next topic in this chapter.

## Gerund(जैरन्ड) क्रियावाचक संज्ञा

अगर किसी क्रिया के आगे ing लगा कर उसे संज्ञा की तरह प्रयोग किया जाये तो उसे जैरन्ड यानि क्रियावाचक संज्ञा कहते हैं।
If a verb is added with 'ing' and used as a noun in a sentence, that verb is called 'Gerund'.

| **Verb** (क्रिया) | **Verb is used as a Noun.**<br>**Gerund** (क्रियावाचक संज्ञा यानि जैरन्ड) |
|---|---|
| I love you. | Loving you is a part of my life. |
| I think about them. | Thinking so much is not good for health. |
| I read books. | Reading is a good habit. |
| I run 5 kilometers a day. | Running daily is good for health. |
| Rahul smokes. | Smoking is injurious to health. |

## Noun: Two types (in another classification)

| | | |
|---|---|---|
| ***Countable Noun***<br>*गणनीय संज्ञा* | जिन्हें गिना जा सकता है।<br>That can be counted. | ***Example***: Pen, Boy, Book, Hair, Star, Girl, Man, Cow, City, Paper etc. |
| ***Uncountable Noun***<br>*अगणनीय संज्ञा* | जिन्हें गिना नहीं जा सकता।<br>That can't be counted | ***Example***: Milk, Sugar, Honesty, Delhi, Money, Love, Hate etc. |

आप सोच रहे होंगे कि 'Hair' और 'Star' तो अनगिनत होते हैं फिर इन्हें Countable Noun क्यों कहा गया। देखिए, अनगिनत इसलिए कहते हैं क्योंकि बहुत अधिक होते हैं, गिनना मुश्किल है पर असम्भव तो नहीं है ना। गिन तो सकते ही हैं। दूसरी बात हमने 'Money' को Uncountable Noun कहा है जबकि पैसे को हम गिन सकते हैं। पर ध्यान दीजिए कि अंग्रेज़ी के इस शब्द 'Money' को हम 1 money, 2 money, 3 money आदि नहीं कह सकते इसलिए इसे Uncountable माना जाता है।

You must be thinking that 'Hair' and 'Star' are not possible to count. In fact, counting them is difficult because they are huge in numbers but it's not impossible to count them; we can count them like 1 star, 2 stars, 3 stars, 1 hair, 2 hairs, 3 hairs etc. That's why they are called countable nouns. Secondly, 'Money' is an English word which is considered to be an uncountable noun because we can't say "I have 1 money, 2 money, 3 money etc" so can't count it in numbers.

## The Noun: Gender (लिंग)

| Masculine Gender (पुल्लिंग) | Feminine Gender (स्त्रीलिंग) | Neuter Gender (नपुंसकलिंग) |
|---|---|---|
| It denotes a male. (यह पुरुष जाति का बोध कराता है) | It denotes a Female. (यह स्त्री जाति का बोध कराता है) | It denotes neither male nor female but non living. (न पुरुष जाति न स्त्री जाति, बल्कि यह निर्जीव चीजों का बोध कराता है।) |
| ***Example:*** Boy, Uncle, Brother Gents, Actor etc. | ***Example:*** Woman, Girl, Aunt, Sister, Ladies, Actress, Cat, Cow etc. | ***Example:*** Book, Pen, Mobile, Laptop, Chair etc. |

## The Noun: Number (वचन)

| Singular (एकवचन) | Plural (बहुवचन) |
|---|---|
| जब संज्ञा किसी एक प्राणी, जगह या वस्तु का बोध कराये। It denotes one Creature, Place or Thing. | जब संज्ञा एक से अधिक प्राणियों, जगहों या वस्तुओं का बोध कराये। It denotes more than one Creature, Place or Thing. |
| Rat (चूहा)<br>Mouse (चूहिया)<br>Tooth (एक दाँत)<br>Man (एक आदमी)<br>Woman (एक औरत)<br>Girl (एक लड़की) | Rats (एक से ज़्यादा चूहे)<br>Mice (एक से ज़्यादा चुहिया)<br>Teeth (एक से ज़्यादा दाँत)<br>Men (एक से ज़्यादा आदमी)<br>Women (एक से ज़्यादा औरतें)<br>Girls (एक से ज़्यादा लड़कियाँ) |

## The Noun: Always ending with 's'

कुछ ऐसे Noun भी होते हैं जिनके अन्त में हमेशा 's' लगता है। पर ये बहुवचन नहीं होते।
There are a few nouns, which always end with 's', but they are always plurals.

| | |
|---|---|
| Scissors (सीज़र्स) | कैंची |
| Trousers (ट्राऊज़र्स) | पैंट |
| Binoculars (बाइनोकुलर्स) | दूरबीन |
| Spectacles (स्पैक्टेकल्स) | चश्मा |
| Mathematics (मैथेमैटिक्स) | गणित |
| News (न्यूज़) | समाचार |

# Lesson – 8

# Pronoun (सर्वनाम)

**"सर्वनाम का प्रयोग संज्ञा की जगह पर किया जाता है।"**
**"Pronoun is usually a substitute for a noun."**

**नीचे दिये गये दो उदाहरणों की मदद से समझने का प्रयत्न करिए –**

1. **"राम अच्छा लड़का है। राम मेरा दोस्त है। राम के पापा मेरे पापा के साथ काम करते हैं।"**
   **Ram is a good boy. Ram is my friend. Ram's father works with my father.**

2. **"राम अच्छा लड़का है। *<u>वो</u>* मेरा दोस्त है। *<u>उसके</u>* पापा मेरे पापा के साथ काम करते हैं।"**
   **Ram is a good boy. *<u>He</u>* is my friend. *<u>His</u>* father works with my father.**

**बार–2 'राम' कहने के बजाय, दूसरे उदाहरण में 'वो' व 'उसके' का प्रयोग किया गया है, जिससे वाक्य के अर्थ में कोई बदलाव नहीं आया है, बल्कि वाक्य ज़्यादा बेहतर हो गया है। चूँकि राम एक संज्ञा है इसलिए वाक्य में राम की जगह पर प्रयोग किये जाने वाले शब्द 'वो' व 'उसके' सर्वनाम हैं।**
**'He' & 'His' are being used as substitutes of 'Ram' in example no.2, which doesn't change the meaning of the sentence. These such words, replacing noun; 'He' & 'His' are called pronouns.**

**इस चैप्टर की ऑडियो लैक्चर ज़रुर सुनिए ताकि सभी कॉन्सेन्ट व उदाहरण बेहतर तरीके से समझ पायें।**

## *<u>Types (प्रकार)</u>*

नीचे दी गयी तालिका पर गौर करिये। (Look at the table below)

| ***<u>Subjective Pronoun</u>*** | ***<u>Objective Pronoun</u>*** | ***<u>Possessive Pronoun</u>*** | | ***<u>Reflexive Pronoun</u>*** |
|---|---|---|---|---|
| यह Subject में प्रयोग किये जाते हैं। | यह Object में प्रयोग किये जाते हैं। | इस तरह के Pronoun का प्रयोग ये बताने के लिए किया जाता है कि यह किसका है – मेरा, तुम्हारा, उसका, उनका या फिर किसी और का। | | इस Pronoun का प्रयोग तब किया जाता है जब Subject खुद के बारे में बताता हो। |
| **I**<br>मैं | **Me**<br>मुझे या मेरे | **My**<br>मेरा | **Mine**<br>मेरा | **Myself**<br>मैं खुद |
| **He**<br>वह, वो<br>(एक पुरूष) | **Him**<br>उसे, उसको, उनको<br>(एक पुरूष को) | **His**<br>उसका<br>(एक पुरूष का) | **His**<br>उसका<br>(एक पुरूष का) | **Himself**<br>वो खुद<br>(एक पुरूष) |
| **She**<br>वह, वो<br>(एक स्त्री) | Her<br>उसे, उसको, उनको<br>(एक स्त्री को) | **Her**<br>उसका<br>(एक स्त्री का) | **Hers**<br>उसका<br>(एक स्त्री का) | **Herself**<br>वो खुद<br>(एक स्त्री) |
| **You**<br>तुम, आप<br>(तुम/आप एक व्यक्ति हो सकते हो या एक से ज़्यादा व्यक्ति हो सकते हो) | **You**<br>तुम्हें, तुम्हारे/आपको, आपके<br>(तुम/आप एक हो सकते हो या एक से ज़्यादा हो सकते हो) | **Your**<br>तुम्हारा/आपका<br>(तुम/आप एक हो सकते हो या एक से ज़्यादा हो सकते हो) | **Yours**<br>तुम्हारा/आपका<br>(तुम/आप एक हो सकते हो या एक से ज़्यादा व्यक्ति हो सकते हो) | **Yourself/ Yourselves**<br>तुम/आप खुद<br>(तुम/आप एक व्यक्ति हो सकते हो या एक से ज़्यादा व्यक्ति हो सकते हो) |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| **They**<br>वे, वो<br>(एक से ज़्यादा व्यक्ति) | **Them**<br>उनके<br>(एक से ज़्यादा व्यक्तियों के) | **Their**<br>उनका<br>(एक से ज़्यादा व्यक्तियों का) | **Theirs**<br>उनका<br>(एक से ज़्यादा व्यक्तियों का) | **Themselves**<br>वो खुद/वे खुद<br>(एक से ज़्यादा व्यक्ति) |
| **We**<br>हम<br>(एक से ज़्यादा व्यक्ति) | **Us**<br>हमारे<br>(एक से ज़्यादा व्यक्तियों के) | **Our**<br>हमारा<br>(एक से ज़्यादा व्यक्तियों का) | **Ours**<br>हमारा<br>(एक से ज़्यादा व्यक्तियों का) | **Ourselves**<br>हम खुद<br>(एक से ज़्यादा व्यक्ति) |

***Difference between possessive cases***

| | | | |
|---|---|---|---|
| My, Mine | मेरा | Your, Yours | तुम्हारा |
| Our, Ours | हमारा | His | उसका (एक पुरूष का) |
| Her, Hers | उसका (एक स्त्री का) | Their, Theirs | उनका (एक से ज़्यादा लोगों का) |

'My' और 'Mine' दोनों का मतलब 'मेरा' है पर अगर वाक्य में "मेरा" अकेले आये तो Mine का प्रयोग करते हैं और अगर 'मेरा' के साथ कुछ और जुड़ा हुआ हो जैसेः मेरा भाई, मेरे दोस्त आदि तो 'मेरा' के लिए 'My' का प्रयोग करते हैं। बिल्कुल इसी तरह, 'Your' और 'Yours' दोनों का मतलब 'तुम्हारा' है पर अगर वाक्य में "तुम्हारा" अकेले आये तो Yours का प्रयोग करते हैं और अगर 'तुम्हारा' के साथ कुछ और जुड़ा हुआ हो जैसेः तुम्हारा भाई, तुम्हारा दोस्त आदि तो 'तुम्हारा' के लिए 'Your' का प्रयोग करते हैं।

***Example:***

तुम मेरे भाई हो। You are my brother. (यहाँ पर मेरे के साथ भाई लगा हुआ है इसलिए My का प्रयोग किया गया)
तुम मेरे हो। You are mine. (यहाँ पर मेरे के साथ कुछ नहीं लगा है इसलिए Mine का प्रयोग किया गया)
ये मेरी किताब है। This is my book. (यहाँ पर मेरी के साथ किताब है इसलिए My का प्रयोग किया गया)
ये किताब मेरी है। This book is mine.(यहाँ पर मेरी के साथ कुछ नहीं लगा है, किताब तो Subject का हिस्सा है इसलिए Mine का प्रयोग किया।)

***Subjective Pronoun Example***

1. वो पागल है। — He is mad.
2. हम देहरादून में थे। — We were in Dehradun.

***Objective Pronoun Example***

1. राम मेरे साथ था। — Ram was with me.
2. पापा ने मुझे डाँटा। — Dad scolded me.
3. बच्चा तुम्हें देख रहा है। — Baby is watching you.
4. पापा ने उनके लिए बहुत कुछ किया। — Papa did a lot for them.

***Possessive Pronoun Example***

1. राम मेरा सबसे छोटा बेटा है। — Ram is my youngest son.
2. दिल तुम्हारा है, मेरा नहीं। — Heart is yours, not mine.
3. मेरा दिल रो रहा था। — My heart was crying.
4. भाई उसका है, राम का नहीं है। — Brother is his/hers, not Ram's.
5. तुम मेरे नहीं थे। — You were not mine.

***Reflexive Pronoun Example***

1. मैं ये खुद करूँगा। — I will do it myself.
2. वो वहाँ अपने आप जायेगा। — He will go there himself.
3. ये आप खुद करिए। — Do it yourself.

# Lesson – 9

## Adjective (विशेषण)

| |
|---|
| **विशेषण वो शब्द या शब्दों का समूह (उपवाक्य) होते हैं जो किसी संज्ञा या सर्वनाम की विशेषता बताते हैं या फिर उस संज्ञा या सर्वनाम के बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देते हैं। ये भी कह सकते हैं कि विशेषण किसी संज्ञा या सर्वनाम का वर्णन करते हैं।** <br> **Adjectives are the words or the group of words that show the quality of noun/pronoun or provide some additional information about them. In other words, Adjectives describe a noun or pronoun.** |

आइए कुछ उदाहरण देखें।
Let's see some examples.

**1) Ram is brave. ( राम बहादुर है)**

'बहादुर' होना राम की विशेषता है। चूँकि राम एक संज्ञा है इसलिए 'Brave' एक विशेषण है।
To be 'Brave' is the quality of Ram. Since Ram is a noun, hence Brave is an adjective.

**2) He was brave. ( वह बहादुर है)**

'बहादुर' होना उसकी यानि 'He' की विशेषता है। चूँकि "वह" यानि 'He' एक सर्वनाम है इसलिए 'Brave' एक विशेषण है।
To be 'Brave' is the quality of 'He'. Since 'He' is a pronoun, hence Brave is an adjective.

**3) I have some/much water. ( मेरे पास थोड़ा/बहुत पानी है)**

पानी एक संज्ञा है इसके साथ 'थोड़ा' या 'ज़्यादा' लगाने से पानी की मात्रा के बारे में पता चल रहा है। यानि यह शब्द पानी के बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना दे रहा है इसलिए 'some/much' एक विशेषण है।
Here, we have used 'some/much' with water. It gives an idea about the amount of water. So using 'some' or 'much' gives some additional information about water. 'Water' is a noun so 'some/much' is an adjective.

**4) Aman is my brother who plays with you. (अमन मेरा भाई है जो तुम्हारे साथ खेलता है)**

इस वाक्य में जैसे ही कहा गया कि "जो तुम्हारे साथ खेलता है" , इससे अमन के बारे में कुछ अतिरिक्त बात पता लगती है कि वो तुम्हारे साथ खेलता है, चूँकि अमन एक व्यक्ति का नाम यानि संज्ञा है इसलिए संज्ञा के बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देने वाला यह वाक्य "जो तुम्हारे साथ खेलता है" एक विशेषण उपवाक्य है।
In this sentence, when said "who plays with you", it provides additional information about Aman that he plays with you. Since Aman is the name of a person, means a noun, hence, the clause 'who plays with you', which provides additional information about a noun is an adjective clause.

**5) He is Ram who is older than I. (वो राम है जो मुझसे बड़ा है)**

जब हम ये कहते हैं कि "जो मुझसे बड़ा है" , तो हमें राम के बारे में कुछ अतिरिक्त बात पता लगती है इसलिए यह वाक्य "जो मुझसे बड़ा है" एक विशेषण उपवाक्य है।
When We say "who is older than I", it gives us some additional information about Ram, who is a noun. Hence, this clause 'who is older than I' is an adjective clause.

प्रायः विशेषणों की तीन degrees होती हैं–

Generally, There are three degrees of adjectives-

1. *Positive*
2. *Comparative*
3. *Superlative*

## ***Use of 'er' / 'est'***

| ***Positive*** | ***Comparative*** | ***Superlative*** |
|---|---|---|
| 1. Tall (कद में लम्बा) | Taller(ज़्यादा लम्बा) | Tallest(सबसे ज़्यादा लम्बा) |
| 2. Short (कद में छोटा) | Shorter(ज़्यादा छोटा) | Shortest (सबसे ज़्यादा छोटा) |
| 3. Big (बड़ा) | Bigger(ज़्यादा बड़ा) | Biggest (सबसे ज़्यादा बड़ा) |
| 4. Small (छोटा) | Smaller(ज़्यादा छोटा) | Smallest (सबसे ज़्यादा छोटा) |
| 5. Great (महान) | Greater(ज़्यादा महान) | Greatest (सबसे ज़्यादा महान) |
| 6. Lengthy(लम्बा) | Lengthier(ज़्यादा लम्बा) | Lengthiest (सबसे ज़्यादा लम्बा) |
| 7. Long (लम्बा) | Longer(ज़्यादा लम्बा) | Longest (सबसे ज़्यादा लम्बा) |
| 8. Wide (चौड़ा) | Wider(ज़्यादा चौड़ा) | Widest (सबसे ज़्यादा चौड़ा) |
| 9. High (ऊँचा) | Higher(ज़्यादा ऊँचा) | Highest (सबसे ज़्यादा ऊँचा) |
| 10. Deep (गहरा) | Deeper(ज़्यादा गहरा) | Deepest (सबसे ज़्यादा गहरा) |
| 11. Black (काला) | Blacker(ज़्यादा काला) | Blackest (सबसे ज़्यादा काला) |
| 12. White (सफ़ेद) | Whiter(ज़्यादा सफ़ेद) | Whitest (सबसे ज़्यादा सफ़ेद) |
| 13. Bitter (कड़वा) | Bitterer(ज़्यादा कड़वा) | Bitterest (सबसे ज़्यादा कड़वा) |
| 14. Sweet (मीठा) | Sweeter (ज़्यादा मीठा) | Sweetest (सबसे ज़्यादा मीठा) |
| 15. Sour (खट्टा) | Sourer(ज़्यादा खट्टा) | Sourest (सबसे ज़्यादा खट्टा) |
| 16. Clean (साफ) | Cleaner(ज़्यादा साफ) | Cleanest (सबसे ज़्यादा साफ) |
| 17. Dirty (गंदा) | Dirtier(ज़्यादा गंदा) | Dirtiest (सबसे ज़्यादा गंदा) |
| 18. Cold (ठंडा) | Colder(ज़्यादा ठंडा) | Coldest (सबसे ज़्यादा ठंडा) |
| 19. Hot (गर्म) | Hotter(ज़्यादा गर्म) | Hottest (सबसे ज़्यादा गर्म) |
| 20. Fast (तेज़) | Faster(ज़्यादा तेज़) | Fastest (सबसे ज़्यादा तेज़) |
| 21. Slow (हल्का) | Slower(ज़्यादा हल्का) | Slowest (सबसे ज़्यादा हल्का) |
| 22. Hard (कठोर) | Harder(ज़्यादा कठोर) | Hardest (सबसे ज़्यादा कठोर) |
| 23. Tough (कठोर) | Tougher (ज़्यादा कठोर) | Toughest (सबसे ज़्यादा कठोर) |
| 24. Soft (मुलायम / कोमल) | Softer(ज़्यादा मुलायम / कोमल) | Softest (सबसे ज़्यादा मुलायम) |
| 25. Rich (अमीर) | Richer(ज़्यादा अमीर) | Richest (सबसे ज़्यादा अमीर) |
| 26. Poor (गरीब) | Poorer(ज़्यादा गरीब) | Poorest (सबसे ज़्यादा गरीब) |
| 27. Strong (मजबूत) | Stronger(ज़्यादा मजबूत) | Strongest (सबसे ज़्यादा मजबूत) |
| 28. Weak (कमजोर) | Weaker(ज़्यादा कमजोर) | Weakest (सबसे ज़्यादा कमजोर) |
| 29. Heavy(भारी) | Heavier(ज़्यादा भारी) | Heaviest (सबसे ज़्यादा भारी) |
| 30. Light (हल्का) | Lighter(ज़्यादा हल्का) | Lightest (सबसे ज़्यादा हल्का) |
| 31. Young(उम्र में छोटा, जवान) | Younger (उम्र में ज़्यादा छोटा) | Youngest (उम्र में सबसे छोटा ) |
| 32. Old (उम्र में बड़ा, पुराना) | Older/Elder(ज़्यादा बड़ा / पुराना) | Oldest/Eldest(सबसे बड़ा / पुराना) |
| 33. Bright(चमकीला) | Brighter (ज़्यादा चमकीला) | Brightest (सबसे ज़्यादा चमकीला) |
| 34. Clever(चालाक) | Cleverer (ज़्यादा चालाक) | Cleverest (सबसे ज़्यादा चालाक) |
| 35. Dear(प्यारा) | Dearer (ज़्यादा प्यारा) | Dearest (सबसे ज़्यादा प्यारा) |

36. Loud (ऊँची आवाज) Louder(ज़्यादा ऊँची आवाज) Loudest (सबसे ऊँची आवाज)
37. Near (करीब) Nearer(ज़्यादा करीब) Nearest (सबसे ज़्यादा करीब)
38. Soon (जल्दी) Sooner(ज़्यादा जल्दी) Soonest (सबसे ज़्यादा जल्दी)
39. Wise (बुद्धिमान) Wiser(ज़्यादा बुद्धिमान) Wisest (सबसे ज़्यादा बुद्धिमान)
40. Pure (पवित्र, साफ) Purer(ज़्यादा पवित्र, साफ) Purest (सबसे ज़्यादा पवित्र, साफ)
41. Brave (बहादुर) Braver(ज़्यादा बहादुर) Bravest (सबसे ज़्यादा बहादुर)

***Use of more/most***

1. Active(तेजतर्रार) More Active (ज़्यादा तेजतर्रार) Most Active (सबसे ज़्यादा तेजतर्रार)
2. Beautiful (सुन्दर) More Beautiful(ज़्यादा सुन्दर) Most Beautiful (सबसे ज़्यादा सुन्दर)
3. Careful(सावधान) More Careful (ज़्यादा सावधान) Most Careful (सबसे ज़्यादा सावधान)
4. Cheerful (खुश) More Cheerful (ज़्यादा खुश) Most Cheerful (सबसे ज़्यादा खुश)
5. Dangerous (खतरनाक) More Dangerous (ज़्यादा खतरनाक) Most Dangerous (सबसे ज़्यादा खतरनाक)
6. Difficult(मुश्किल) More Difficult (ज़्यादा मुश्किल) Most Difficult (सबसे ज़्यादा मुश्किल)
7. Diligent (मेहनती) More Diligent (ज़्यादा मेहनती) Most Diligent (सबसे ज़्यादा मेहनती)
8. Famous(प्रसिद्ध) More Famous (ज़्यादा प्रसिद्ध) Most Famous (सबसे ज़्यादा प्रसिद्ध)
9. Foolish(मूर्ख) More Foolish (ज़्यादा मूर्ख) Most Foolish (सबसे ज़्यादा मूर्ख)
10. Harmful(हानिकारक) More Harmful (ज़्यादा हानिकारक) Most Harmful (सबसे ज़्यादा हानिकारक)
11. Honest(ईमानदार) More Honest (ज़्यादा ईमानदार) Most Honest (सबसे ज़्यादा ईमानदार)
12. Important(महत्वपूर्ण) More Important (ज़्यादा महत्वपूर्ण) Most Important (सबसे ज़्यादा महत्वपूर्ण)
13. Industrious(मेहनती) More Industrious (ज़्यादा मेहनती) Most Industrious (सबसे ज़्यादा मेहनती)
14. Intelligent(बुद्धिमान) More Intelligent (ज़्यादा बुद्धिमान) Most Intelligent (सबसे ज़्यादा बुद्धिमान)
15. Interesting(रोचक) More Interesting (ज़्यादा रोचक) Most interesting (सबसे ज़्यादा रोचक)
16. Popular(प्रसिद्ध) More Popular (ज़्यादा प्रसिद्ध) Most Popular (सबसे ज़्यादा प्रसिद्ध)
17. Powerful(शक्तिशाली) More Powerful (ज़्यादा शक्तिशाली) Most Powerful (सबसे ज़्यादा शक्तिशाली)
18. Patient(धैर्यवान) More Patient ( ज़्यादा धर्यवान) Most Patient (सबसे ज़्यादा धर्यवान)
19. Urgent(ज़रुरी) More Urgent ( ज़्यादा ज़रुरी) Most urgent (सबसे ज़्यादा ज़रुरी)
20. Useful(उपयोगी) More useful ( ज़्यादा उपयोगी) Most Useful (सबसे ज़्यादा उपयोगी)

**Some adjectives have their comparative and Superlative degrees in an irregular pattern:**

1. Good, Well (अच्छा, ठीक) Better (बेहतर) Best(सबसे ज़्यादा अच्छा)
2. Bad, ill (बुरा) Worse(ज़्यादा बुरा) Worst(सबसे ज़्यादा बुरा)
3. Much, Many(ज़्यादा, कई) More (और ज़्यादा) Most(सबसे ज़्यादा)
4. Little (थोड़ा, कम) Less, Lesser(और थोड़ा कम) Least(सबसे ज़्यादा कम)

नीचे दिये गये वाक्यों में विशेषण शब्दों या विशेषण उपवाक्यों को गहरे काले अक्षरों में लिखा हुआ है।
Following are the sentences, where adjectives are written in bold letters.

1. It is a **bright** day.
2. Dehradun is a **huge** city.
3. She is a very **nice** girl.
4. They are **cute**.
5. They both are in a **difficult** situation.
6. I am **taller** than you.

# Lesson – 10

# Verbs (क्रियाएँ)

**मान लीजिए आप बिस्तर पर लेटे हुए किसी को याद कर रहे हैं। आप सोचेंगे कि मैं कोई काम तो कर नहीं रहा, मैं तो सिर्फ बिस्तर पर लेटा हूँ। यूँ तो किसी को याद करते समय आपके हाथ पैर स्थिर हो सकते हैं लेकिन दिमाग तो चल रहा है न। इसलिए 'याद करना' भी एक क्रिया है जिसे अंग्रेज़ी में कहते हैं 'miss'. Miss मतलब याद करना।**
**इसलिए ये मत सोचिए कि क्रिया का मतलब सिर्फ वो काम है जिसमें आपके हाथ–पैर प्रयोग में लाये जा रहे हों। सही मायने में क्रिया का अर्थ है कोई भी काम। फिर चाहे वो केवल दिमाग से ही क्यों न किया जा रहा हो।**

**Suppose, you are lying on the bed and missing someone. You might think of doing no physical work but still you must remember that your brain is functioning, hence such a work 'miss', even if being performed by your brain, is also considered as a verb.**

क्रिया वो है जिसके माध्यम से Subject के कार्य या अवस्था (स्थिति) की जानकारी मिलती है।
Verb is the one, which describes the action or the state of the subject.

***<u>आइए समझें (Let's understand) –</u>***
माना मैं कहूँ "अयाँश सो रहा है।" इस वाक्य में है Subject है – अयाँश और Verb है – सोना। इस वाक्य में Subject के कार्य की जानकारी मिलती है। यहाँ पर Subject सोने का कार्य कर रहा है।
इसी तरह, मान लीजिए मैं कहूँ "अयाँश 8 महीने का है।" Subject है – अयाँश। यहाँ पर अयाँश कोई कार्य नहीं कर रहा बल्कि उसके बारे में तो सिर्फ बताया गया है कि वह 8 महीने का है। इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि अवस्था की जानकारी मिलती है। अवस्था का सीधा तात्पर्य यह है कि Subject किस समय में – वर्तमान में, बीते हुए कल में या फिर आने वाले कल में किस अवस्था में है।

गौर करिए –

Ayansh is **sleep**ing. (अयाँश सो रहा है।)
(अयाँश सोने का कार्य कर रहा है। इस वाक्य में Subject के कार्य की जानकारी मिलती है।)

Ayansh **is** 8 months old. (अयाँश 8 महीने का है।)
(इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि वर्तमान अवस्था की जानकारी मिलती है।)

Ayansh **was** 8 months old. (अयाँश 8 महीने का था।)
(इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि बीते हुई समय की एक अवस्था की जानकारी मिलती है।)

Ayansh **will be** 8 months old.
(इस वाक्य में Subject के कार्य की नहीं बल्कि आने वाले समय की एक अवस्था की जानकारी मिलती है।)

**जिन वाक्यों में Subject किसी कार्य को कर रहा हो ऐसे वाक्य "Tenses(काल)" में आते हैं और जिन वाक्यों में Subject कोई कार्य न कर रहा है, केवल Subject की अवस्था/स्थिति के बारे में बताया गया हो, ऐसे वाक्य "Simple Sentences(सरल वाक्य)" में आते हैं। दोनों तरह के वाक्यों को आप आगे आने वाले चैप्टर्स में विस्तार से पढ़ेंगे।**

***क्रियाएँ दो प्रकार की होती हैं (Verbs are of two types):***

## a) मुख्य क्रिया (Main Verb)

यह क्रिया subject के कार्य की जानकारी देती है। मुख्य क्रिया का सीधा सा मतलब है कोई भी काम जैसे नाचना, गाना, सोचना, पढ़ना, लिखना, देखना, हिलना, याद करना, पीटना आदि।
Main verb describes the action of the subject such as to dance, to sing, to think, to read, to write, to see, to move, to miss, to beat etc.

ज़रुरी नहीं कि काम वही हो जो हाथ पैरों से यानि physical हो। अगर आप कुछ सोच भी रहे हैं तो भी दिमाग काम कर रहा है यानि Mental work हो रहा है इसलिए ***सोचना*** भी एक कार्य ही है।
Action doesn't only mean the physical work. When you think, your brain works, so 'to think' is also an action ; hence it is a verb.

## b) सहायक क्रिया (Helping Verb/Auxiliary Verb)

यह क्रिया subject की अवस्था के बारे में बताती है। subject के अनुसार Helping verb का प्रयोग किया जाता है।
***Examples***: is, am, are, was, were, has, have, had, do, does, did, will etc.

**Main verbs की तीन forms होती हैं, कुछ महत्वपूर्ण उदाहरण निम्नलिखित हैं –**

| ***1st form*** | ***2nd form*** | ***3rd form*** |
|---|---|---|
| Go (जाना) | went | gone |
| Meet (मिलना) | met | met |
| Come (आना) | came | come |
| Leave (छोड़ना) | left | left |
| Find (पाना) | found | found |
| Live (रहना) | lived | lived |
| Get (पाना) | got | got, gotten |
| Stay (ठहरना) | stayed | stayed |
| Dance (डांस करना) | danced | danced |
| Play (खेलना) | played | played |
| Sit (बैठना) | sat | sat |
| Tear (फाड़ना) | tore | torn |
| Stand (खड़े होना) | stood | stood |
| Start (शुरु करना) | started | started |
| Laugh (हँसना) | laughed | laughed |
| Fill (भरना) | filled | filled |
| Smile (मुस्कुराना) | smiled | smiled |
| Send (भेजना) | sent | sent |
| Write (लिखना) | wrote | written |
| Prepare (तैयार करना) | prepared | prepared |
| Read (पढ़ना) | read (रैड) | read (रैड) |
| Weep (रोना) | wept | wept |
| Eat (खाना) | ate | eaten |

| | | |
|---|---|---|
| Shout (चिल्लाना) | shouted | shouted |
| Drink (पीना) | drank | drunk |
| Run (दौड़ना) | ran | run |
| Wear (पहनना) | wore | worn |
| Get up (उठना) | got up | got up |
| Cost (मूल्य होना) | cost | cost |
| Thank (धन्यवाद देना) | thanked | thanked |
| Move (हिलना, हिलाना) | moved | moved |
| Sound (सुनने में लगना) | sounded | sounded |
| See (देखना) | saw | seen |
| Touch (छूना) | touched | touched |
| Look (देखना) | looked | looked |
| Learn (सीखना) | learned | learned/learnt |
| Watch (देखना) | watched | watched |
| Cook (खाना पकाना) | cooked | cooked |
| Catch (पकड़ना) | caught | caught |
| Teach (पढ़ाना) | taught | taught |
| Hang (लटकना, लटकाना) | hung | hung |
| Bring (लाना) | brought | brought |
| Comb (बाल बनानाा) | combed | combed |
| Take (लेना) | took | taken |
| Ride (2 wheeler चलाना) | rode | ridden (रिडन) |
| Give (देना) | gave | given |
| Drive (4 wheeler चलाना) | drove | driven (ड्रिवन) |
| Break (तोड़ना) | broke | broken |
| Open (खोलना) | opened | opened |
| Hold (पकड़ना) | held | held |
| Close (बन्द करना) | closed | closed |
| Shiver (काँपना) | shivered | shivered |
| Sleep (सोना) | slept | slept |
| Bother (परेशान करना) | bothered | bothered |
| Sing (गाना) | sang | sung |
| Know (जानना) | knew | known |
| Cut (काटना) | cut | cut |
| Think (सोचना) | thought | thought |
| Put (रखना) | put | put |
| Speak (बात करना) | spoke | spoken |
| Walk (चलना, घूमना) | walked | walked |
| Seem (लगना) | seemed | seemed |
| Talk (बात करना) | talked | talked |
| Feel (महसूस करना) | felt | felt |
| Say (कहना) | said | said |
| Work (करना) | worked | worked |
| Tell (बताना) | told | told |
| Want (चाहना) | wanted | wanted |
| Ask (पूछना) | asked | asked |
| Feed (खिलाना) | fed (फैड) | fed (फैड) |

| | | |
|---|---|---|
| Complain(शिकायत करना) | complained | complained |
| Creep(रेंगना) | crept | crept |
| Seek (ढूँढना) | sought (सॉट) | sought (सॉट) |
| Dig(खोदना) | dug | dug |
| Dip(डुबोना) | dipped | dipped |
| Flee(भाग जाना) | fled | fled |
| Bite (दाँत से काटना) | bit | bitten |
| Hide (छिपना) | hid (हिड) | hidden |
| Begin (शुरु करना) | began (बिगैन) | begun (बिगन) |
| Dream (सपना देखना) | dreamed, dreamt (ड्रैम्ट) | dreamed, dreamt (ड्रैम्ट) |
| Show (दिखाना) | showed | showed |
| Hit (मारना) | hit | hit |
| Beat (पीटना) | beat (बीट) | beaten (बीटन) |
| Marry(शादी करना) | married | married |
| Peep (झाँकना) | peeped | peeped |
| Plough(हल लगाना) | ploughed | ploughed |
| Rest(आराम करना) | rested | rested |
| Rise (उगना या बढ़ना) | rose(रोज़) | risen (रिज़न) |
| Spit(थूकना) | spat | spat |
| Hurt (चोट पहुँचाना) | hurt | hurt |
| Throw (फेंकना) | threw | thrown |
| Fly (उड़ना) | flew | flown |
| Abuse(गाली देना) | abused | abused |
| Add(जोड़ना) | added | added |
| Tie(बाँधना) | tied | tied |
| Weave(बुनना) | wove(वोव) | woven(वुवन) |
| Bathe(नहाना) | bathed(बेद्ड) | bathed(बेद्ड) |
| Bid(बोली लगाना) | bade (बेड) | bidden (बिडन) |
| Wring(निचोड़ना या मरोड़ना) | wrung(रंग) | wrung(रंग) |
| Fall (गिरना) | fell | fallen |
| Bear (जन्म देना) | bore | born |

***<u>Very Important:</u>***

| | | |
|---|---|---|
| Lay(रखना) | laid(लेड) | laid(लेड) |
| Lie (झूठ बोलना) | lied(लाइड) | lied(लाइड) |
| Lie (लेटना) | lay(ले) | lain(लेन) |

# Lesson – 11

# Adverbs (क्रिया विशेषण)

**क्रिया विशेषण वो शब्द या शब्दों का समूह (उपवाक्य) होते हैं जो क्रिया की या फिर विशेषण की या फिर किसी दूसरे क्रिया विशेषण की विशेषता बताते हैं या फिर उनके बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देते हैं। दूसरे शब्दों में हम कह सकते हैं कि क्रिया विशेषण किसी क्रिया को या किसी विशेषण को या किसी दूसरे क्रिया विशेषण को तराशता है या फिर उसका वर्णन करता है।**

**Adverbs are the words or a clause (group of words) that show the quality of verb/adjective/another adverb or provide some additional information about them. In other words, An Adverb polishes/describes a verb, an adjective or another adverb.**

***Let's understand with the help of a few examples.***
*आइए कुछ उदाहरणों की मदद से समझें –*

**1) Ram runs fast. ( राम तेज दौड़ता है)**

'तेज' शब्द का प्रयोग करने से दौड़ने के बारे कुछ अतिरिक्त बात पता चलती है। चूँकि दौड़ना(run) एक क्रिया है इसलिए इस क्रिया के बारे में अतिरिक्त सूचना देने वाला यह शब्द 'तेज' एक विशेषण है।
When we add the word 'fast', it modifies/describes the verb 'Run'. Hence the word 'fast' is an adverb.

**2) I study till late. ( मैं देर तक पढ़ता हूँ)**

'देर तक' का प्रयोग करने से "पढ़ने" के बारे कुछ अतिरिक्त बात पता चलती है। चूँकि पढ़ना (study) एक क्रिया है इसलिए इस क्रिया के बारे में अतिरिक्त सूचना देने वाला यह शब्द समूह 'देर तक' एक विशेषण है।
When we add the word 'till late', it modifies/describes the verb 'Study'. Hence 'till late' is an adverb.

**3) He is a very good boy. ( वो बहुत अच्छा लड़का है।)**

ये कहना कि "वो बहुत अच्छा लड़का है।" यहाँ "अच्छा होना" उसकी(He) विशेषता है। चूँकि "वह" यानि He एक सर्वनाम है इसलिए 'good (अच्छा)' एक विशेषण है। अब जब हम कहते हैं 'very good (बहुत अच्छा)' तो 'very' कहना 'good' की भी विशेषता बताता है। चूँकि 'good' एक विशेषण है इसलिए 'very' एक क्रिया विशेषण है।
Here, being 'good' is the quality of 'He', so 'good' is an adjective because 'He' is a pronoun. But when we use 'very', then basically 'very' is showing even the quality of 'good'. Since 'good' is an adjective so 'very' is an adverb because it is polishing an adjective(good).

**4) Ram runs very fast. (राम बहुत तेज़ दौड़ता है।)**

'fast' एक क्रिया विशेषण है क्योंकि यह एक क्रिया (run) को तराश रहा है यानि उसका गुण बता रहा है। 'very' लगाने से 'fast' को भी तराशा जा रहा है 'very' भी एक क्रिया विशेषण है।
Here 'fast' is an adverb because it polishes a verb 'run' and using 'very' polishes 'fast' so 'very' is basically polishing another adverb(fast), hence 'very' is also an adverb.

**5) Ram runs fast, which is good for us. (राम तेज़ दौड़ता है जो हमारे लिए अच्छा है।)**

यहाँ पर ये कहना कि "जो हमारे लिए अच्छा है" उसके तेज दौड़ने के गुण के बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना दे रहा है इसलिए "जो हमारे लिए अच्छा है" एक क्रिया विशेषण उपवाक्य है।
Saying that 'which is good for us' is basically giving extra information about his quality of running fast. Hence "which is good for us" is an adverb clause.

प्रायः क्रिया विशेषणों की तीन degrees होती हैं – Positive, Comparative and Superlative. पर कुछ क्रिया विशेषणों की degrees नहीं होती हैं। जैसे – "very", "quite" आदि।
Generally, an adverb has three degrees: Positive, Comparative and Superlative. But few adverbs don't have degrees e.g. "very", "quite" etc.

| ***Positive*** | ***Comparative*** | ***Superlative*** |
|---|---|---|
| 1. Fast (तेज़) | Faster(ज़्यादा तेज़ ) | Fastest(सबसे ज़्यादा तेज़ ) |
| 2. Slow (हल्का, धीरे) | Slower(ज़्यादा हल्का) | Slowest (सबसे ज़्यादा हल्का) |
| 3. Often(अक्सर) | More often(ज़्यादा अक्सर) | Most often (सबसे ज़्यादा अक्सर) |
| 4. Late (बाद में, देर से) | Later (ज़्यादा देर से) | Last (सबसे ज़्यादा देर से) |
| 5. In (अन्दर) | Inner (ज़्यादा अन्दर) | Innermost (सबसे ज़्यादा अन्दर) |
| 6. Up (ऊपर) | Upper (ज़्यादा ऊपर) | Uppermost (सबसे ज़्यादा ऊपर) |
| 7. Far (दूर) | Farther(ज्यादा दूर) | Farthest (सबसे ज्यादा दूर) |

## Few Examples of Adverbs (क्रिया विशेषणों के कुछ उदाहरण)

नीचे सभी उदाहरणों में उस क्रिया को गहरा काला व तिरछा किया गया है जिसकी विशेषता बताने के लिए नीचे दिये गये क्रिया विशेषण प्रयोग किये गये हैं। (The verbs, which are being modified by the use of following adverbs are written bold & italic.)

***Afterwards (बाद में)/Soon afterwards (तुरन्त बाद)***

1) I will ***come*** afterwards if you are busy now. मैं बाद में आऊँगा अगर आप अभी व्यस्त हैं।
2) You left at 4 pm and soon afterwards, we ***left***. आप 4 बजे निकले और उसके तुरन्त बाद हम निकले।

***Again (दोबारा)/Once again (एक बार फिर)/Again & again (बार बार)***

1) That girl will ***go*** again. वो लड़की दोबारा जायेगी।
2) I will ***think*** once again. मैं एक बार फिर सोचूँगा।
3) You are ***doing*** the same mistake again and again. तुम बार–बार एक ही गलती कर रहे हो।

***Ago (पहले)***

2) They ***left*** one hour ago. वे एक घंटे पहले निकले।
3) He had ***come*** here about two years ago. वो यहाँ लगभग दो साल पहले आया था।

***Already (पहले से ही)***

1) I have already ***told*** you about this. मैं तुम्हें पहले ही इस बारे में बता चुका हूँ।
2) I have already ***listened*** to the this song. मैं पहले से ही ये गाना सुन चुका हूँ।

***Away (दूर)***

1) You can’t ***go*** away from me. — तुम मुझसे दूर नहीं जा सकते।
2) ***Stay*** away from that girl. — उस लड़की से दूर रहो।

***Early (जल्दी)***

1) I ***get*** up early in the morning. — मैं सुबह जल्दी उठता हूँ।
2) He ***reached*** office pretty early. — वह ऑफिस बहुत जल्दी पहुँचा।

***Else (कुछ/कहीं/कोई और)***

1) He ***went*** somewhere else. / He ***went*** elsewhere. — वह कहीं और गया।
2) I don’t ***want*** anything else. / I ***want*** nothing else. — मैं कुछ और नहीं चाहता।
3) I am ***wearing*** someone else’s shirt. — मैंने किसी और की शर्ट पहनी है।

***Enough (काफी)***

1) They are ***preparing*** enough for the exams. — वे परीक्षा के लिए काफी तैयारी कर रहे हैं।
2) He ***said*** enough to me . — उसने मुझे काफी कुछ कहा।

***Ever (कभी)***

1) Did you ever ***think*** about this? — क्या तुमने कभी इस बारे में सोचा ?
2) Do you ever ***go*** there? — क्या तुम कभी वहाँ जाते हो ?
3) This is the best book that I have ever ***read***. — ये सबसे अच्छी किताब है जो मैंने कभी पढ़ी है।

***Far (दूर, बहुत)***

1) He is far more ***experienced*** than you. — उसे तुमसे कहीं/बहुत ज़्यादा अनुभव है।
2) He ***swims*** far better than you. — वो तुमसे बहुत अच्छा तैरता है।
3) He ***lives*** far away. — वो बहुत दूर रहता है।
4) How far can you ***see***? — तुम कितनी दूर तक देख सकते हो ?

***Hardly/Rarely/Seldom (मुश्किल से ही, शायद ही कभी, शायद ही कुछ)***

1) He hardly/rarely/seldom ***comes*** here. — वो मुश्किल से ही कभी यहाँ आता है।
2) I could hardly ***hear*** you. — मैं मुश्किल से ही तुम्हारी बात सुन सका।
3) I hardly ***ate*** anything yesterday. — मैंने कल शायद ही कुछ खाया ।
4) We seldom ***meet*** each other these days. — हम इन दिनों मुश्किल से कभी एक दूसरे से मिलते हैं।

***Just (बस अभी)***

1) I am just ***coming***. — मैं बस अभी आ रहा हूँ।
2) The bus has just ***left***. — बस अभी–2 निकली है।
3) He has ***left*** just now. — वो बस अभी निकला है।
4) How did he just ***solve*** this question? — उसने ये प्रश्न बस अभी कैसे कर दिया ?

***Never (कभी नहीं)***

1) I never ***said*** anything to you. — मैंने तुम्हें कभी कुछ नहीं कहा।
2) I never ***thought*** to hurt you. — मैंने तुम्हें दुख पहुँचाने की कभी नहीं सोची।
3) She never ***cares*** for me. — वो मेरी चिन्ता कभी नहीं करती।

***<u>Often/ Pretty often/Quite often/Very often (अक्सर)/ How often (अक्सर कितनी बार)</u>***

1) I ***visit*** his home pretty often. — मैं अक्सर उसके घर जाता हूँ।
2) How often do you ***go*** office? — आप अक्सर कितनी बार ऑफिस जाते हो ?

***<u>Once (एक बार)/At once (एक साथ)/Once again (एक बार फिर)/Once more (एक बार और)</u>***

1) I had ***gone*** there once. — मैं एक बार वहाँ गया था।
2) They all ***shouted*** at once. — वे सारे एक साथ चिल्लाऐ।
3) I ***thought*** once again. — मैंने एक बार फिर सोचा।
4) You must ***read*** this book once more. — तुम्हें यह किताब एक बार और पढ़नी चाहिए।

***<u>Only (केवल, इकलौता)</u>***

1) He is only ***going*** there. — वो केवल वहाँ जा रहा है।
2) They were only ***drinking*** the water. — वे केवल पानी पी रहे थे।
3) Aman only ***ate*** 5 grapes. — अमन ने केवल पाँच अंगूर खाये।

***<u>Quite (बहुत, काफी)</u>***

1) She was quite a ***daring*** girl. — वो काफी हिम्मत वाली लड़की थी।
2) Dad is ***doing*** it quite easily. — पापा इसे बहुत आराम से कर रहें हैं।
3) That was quite a ***touching*** moment. — वो बहुत ही दिल छूने वाला पल था।

***<u>So (बहुत, ऐसा)</u>***

1) Why are you ***saying*** so? — तुम ऐसा क्यों कह रहे हो ?
2) Do you ***think*** so? — क्या तुम ऐसा सोचते हो ?

***<u>Together (साथ में)</u>***

1) They always ***work*** together. — वे हमेशा साथ काम करते हैं।
2) We ***go*** to class together. — हम क्लास साथ में जाते हैं।
3) It is not possible to ***work*** together. — साथ में काम करना सम्भव नहीं है।

***<u>Very (बहुत)</u>***

1) He ***runs*** very fast. — वो बहुत तेज़ दौड़ता है।
2) I ***reached*** very early today. — आज मैं बहुत जल्दी पहुँचा।

**एक बात ध्यान रहे कि अधिकतर जिन शब्दों के अन्त में LY का प्रयोग होता हैं वे <u>क्रिया विशेषण</u> होते हैं।**
**Kindly note that mostly the words ending with LY are <u>Adverbs</u>.**
**Examples - Quickly, nicely, firstly, clearly, sincerely etc.**

**एक बात और ध्यान दीजिएगा, जितने भी शब्द ऊपर उदाहरण में दिये गये हैं जैसे Quick, nice, first, clear, sincere आदि, ये सभी adjective हैं जो किसी noun की विशेषता बताने के लिए लगाए जाते हैं पर जब यही शब्द किसी क्रिया की विशेषता बताने के लिए प्रयोग किये जाने हों तो इनके अन्त में LY लगाते ही ये शब्द adverb बन जाते हैं।**

| | | |
|---|---|---|
| **Ram is nice.** | **राम अच्छा है।** | **राम एक noun है इसलिए अच्छा (nice) एक adjective है।** |
| **He danced nicely.** | **वो अच्छी तरह नाचा।** | **नाचना एक verb है इसलिए अच्छी तरह (nicely) एक adverb है।** |

**ऊपर दिये वाक्यों में अच्छा होना (nice) किसकी विशेषता है – राम की और अच्छी तरह (nicely) किसकी विशेषता है – नाचने की।**

# Lesson – 12

# Interjection (विस्मयादिबोधक)

**Interjections** का प्रयोग अपनी भावनाओं को व्यक्त करने हेतु किया जाता है। अचानक हुई किसी घटना से मन की भावनाओं का व्यक्त होना जैसे खुशी या दुख प्रकट करना, हैरान होना, शाबाशी देना आदि। भावनाओं को व्यक्त करने के लिए प्रयोग किये गये ऐसे शब्द या वाक्यांशों के अन्त में एक्सक्लेमेशन मार्क ( ! )लगाया जाता है।

**Interjections are used to express sudden feelings or emotions that originate due to sudden joy, grief, surprise, approval etc. Such words or phrases are followed by an exclamation mark (!).**

***Interjections may express:***

- ***Joy*:** (खुशी व्यक्त करने हेतु)
  Hurrah!, Great!, Wow!, Thanks! etc.
- ***Grief*:** (दुख व्यक्त करने हेतु)
  Alas!, Oh my God!, So sorry!, What a tragedy!, How tragic!, Oh no!, How sad! etc.
- ***Surprise*:** (चौंकते हुए भावनाओं को व्यक्त करने हेतु)
  What! , Ha!, Oh my God!, My Goodness!, Amazing!, Fantastic!, Wow! , Is it! etc.
- ***On Consent*:** (अपनी सहमति व्यक्त करने हेतु)
  Bravo! , Please! , Certainly! , True! , Well done!, Sure! etc.
- ***On Mistake*:** (अपनी गलती को व्यक्त करने हेतु)
  Oh! , Oops!, My God!, No! etc.

एक्सक्लेमेशन मार्क प्रयोग के कुछ उदाहरण– **Few Examples of exclamation mark usage-**

| | | |
|---|---|---|
| भगवान आपको आर्शीवाद दे! | God bless you! | गॉड ब्लैस यू! |
| वाह! , गजब! , बहुत बढ़िया! | Wow! , Wonderful! | वाव! वन्डरफुल! |
| भगवान की दया से! , प्रभु की कृपा से! | By God's grace ! | बाय गॉड्स ग्रेस! |
| कितने दुख की बात है! , कितना दुखद! | How sad! , How tragic! | हाव सैड! हाव ट्रैजिक! |
| उसकी इतनी हिम्मत! | How dare he! | हाव डेअर ही! |
| ओह प्यारे! (जब दिल में प्यार उमड़े) | Oh honey! , Oh dear! | ओह हनी! , ओह डियर! |
| बहुत बड़ी गलती! | Terrible mistake! | टैरिबल मिस्टेक! |
| विश्वास नहीं हो रहा! , बहुत ही जबरदस्त! | Incredible! , Amazing! Awesome! | इन्क्रैडिबल! अमेज़िंग! ऑसम! |
| बकवास! | Absurd! , Nonsense ! Aweful! | ऐब्ज़र्ड! नानसैन्स! ऑफ़ल! |
| भगवान का शुक्र है! | Thank God! | थैंक गॉड! |
| ये हुई न बात! (जीत की खुशी) | Hurry! , That's it! | हुर्रे! , दैट्स इट! |
| नज़र न लगे! | Touch wood! , Finger crossed! | टच वुड! , फ़िन्गर क्रॉस्ड! |
| ज़रुर! , क्यों नहीं! , पक्का! | Sure! , Why not!, of course! | श्योर! , वाय नॉट! , अफ़ कोज़! |
| शाबास! | Well done! | वैल डन! |
| क्या खबर है! (खुशी से कहना) | What a news! | वट अ न्यूज़! |
| सच में! (चौंकते हुए) | Really! , Is it! | रियली! , इज़ इट! |
| बहुत–2 धन्यवाद! | Thanks a lot! | थैंक्स अ लॉट! |
| बधाई हो! | Congratulations! | कॉन्ग्रैचुलेशन्स! |
| क्या आइडिया है! | What an idea! | वट ऐन आइडिया! |

# Lesson – 13

# Articles (A{ए}/An{ऐन}, The{द या दी})

***A*, *An*** और ***The*** - ये तीनों Articles कहलाते हैं। ये भी Adjective (विशेषण) होते हैं क्योंकि ये किसी संज्ञा के बारे में अतिरिक्त सूचना देते हैं। लेकिन इन्हें अलग पाठ में विस्तार से समझाया जा रहा है ताकि आप इनके प्रयोग को ज्यादा बेहतर समझ सकें।

***A*, *An*** and ***The*** – These three are called Articles. They are also classified as adjectives because they modify nouns or provide additional information about them.

***Before we start, Pay attention to:***

***Point 1***

The को 'दी' बोलेंगे अगर अगले शब्द की शुरुआत स्वर की ध्वनि से हो।

The will be pronounced as 'thee'('दी') if the next word starts with a vowel sound.

The को 'द' बोलेंगे अगर अगले शब्द की शुरुआत व्यंजन की ध्वनि से हो।

The will be pronounced as 'the' ('द') if the next word starts with a consonant sound.

The university – द यूनिवर्सिटी, The umbrella – दी अम्ब्रैला, The year – द यीयर, The ear – दी इअर

***Point 2***

हमने अक्सर पढ़ा है कि 'an' का प्रयोग तब किया जाता है जब अगले शब्द की शुरुआत स्वर (a, e, i, o, u) से हो और 'a' का प्रयोग तब किया जाता है जब अगले शब्द की शुरुआत व्यंजन (b, c, d, f, g, h, j, k, l, m, n, p, q, r, s, t, v, w, x, y, z) से हो। अगर ये सच है तो फिर 'hour' के साथ 'an' का प्रयोग क्यों किया जाता है जबकि 'hour' एक ऐसा शब्द है जिसकी शुरुआत व्यंजन (h) से होती है। और 'University' के साथ 'a' का प्रयोग क्यों किया जाता है जबकि 'University' एक ऐसा शब्द है जिसकी शुरुआत स्वर (u) से होती है। सच तो ये है कि बात स्वर या व्यंजन से शुरु होने की नहीं बल्कि स्वर या व्यंजन की ध्वनि से शुरु होने की है।

We have often been taught that 'an' is used when the next word starts with a vowel and 'a' is used when the next word starts with a consonant. If it is true, then why do we say 'An hour' or 'A university'; 'h' is a consonant, why don't we use 'a' before it & 'u' is a vowel, why don't we use 'an'. The fact is; it's not about starting of next word with a vowel or a consonant, rather it's all about the starting of next word with a vowel sound or a consonant sound.

***Articles दो तरह के होते हैं –***
***There are two types of Articles –***

1) **Definite Article [The]-**
   Definite Article 'The' generally points out a particular person, place or thing.
   मुख्यतः "THE" का प्रयोग किसी विशेष व्यक्ति, स्थान या वस्तु के साथ होता है, जिसके बारे में पहले से ही जानकारी हो।

2) **Indefinite Article [A/An]-**
   Indefinite Article 'A/An' does not point out any particular person or thing.
   मुख्यतः "A/An" का प्रयोग किसी ऐसे व्यक्ति, स्थान या वस्तु के साथ होता है जिसके बारे में पहले से जानकारी न हो।

## ***Read the following.*** *(नीचे दिये गये तथ्य को समझिए)*

मान लीजिए, आप घर पर हैं। अचानक एक लड़का दरवाजा खटखटाता है। आप दरवाजे पर गये और देखा कि वो लड़का आपके पापा से बात करना चाहता है। आप पापा के पास जाकर कुछ यूँ कहेंगे "पापाजी, दरवाजे पर एक/कोई लड़का है, जो आप से बात करना चाहता है।" इस वाक्य से ये पता चलता है कि आपके पापा ने आपको उस लड़के के बारे में पहले से कुछ नहीं बताया था इसीलिए आपने कहा " एक/कोई लड़का "। अच्छा सोचिए, अगर आपके पापा ने आपको पहले ही बताया हुआ होता कि कोई लड़का उनसे बात करने आने वाला है तो आप "एक/कोई" का प्रयोग नहीं करते बल्कि आप तो फिर कुछ इस तरह कहते न कि "पापा, दरवाजे पर वो लड़का आ गया है जो आप से बात करने आने वाला था।"

एक/कोई लड़का – A boy
वो लड़का – The boy

***जब किसी अनजान व्यक्ति, स्थान या वस्तु के बारे में पहली बार बात हो रही हो, तो "एक/कोई" के लिए A/An का प्रयोग होता है और जब किसी ऐसे व्यक्ति, स्थान या वस्तु की बात हो जिसके बारे में पहले भी बात हो चुकी हो, तो ऐसे में The का प्रयोग होता है।***

Assume that You are at home. Suddenly, a boy knocks at the door and wants to talk to your dad. You go to your dad and say 'Dad, <u>a</u> boy is at the door, who wants to talk to you.' Since your father hadn't told you beforehand that there was some boy about to come, that's why you used 'a'. Just imagine, if your father had already told you about that boy then you would have instead said 'Dad, <u>the</u> boy is at the door, who had to come to talk to you.'

***If the person, place or thing is unknown or being talked about for the first time, then we need to use indefinite article i.e. "a" or "an", however if the person, place or thing is known and already been talked about, then we need to use definite article i.e. "the".***

*<u>कुछ उदाहरण देखिए –</u>*

1) This is <u>the</u> book I was talking about. यही तो किताब है जिसके बारे में मैं बात कर रहा था।
2) This is a book. यह एक किताब है।

***पहले वाले वाक्य में उस किताब के बारे में पहले भी बात हो चुकी है, इसीलिए किताब से पहले 'The' का प्रयोग किया गया है।***

3) A Mr. Rahul is at the door. कोई मि0 राहुल दरवाज़े पर हैं।
4) Mr. Rahul is at the door. मि0 राहुल दरवाज़े पर हैं।

***दूसरे वाक्य में मि0 राहुल से पहले 'The' इसलिए नहीं लगाया क्योंकि व्यक्तिवाचक संज्ञा के साथ 'The' नहीं लगता।***

### <u>महत्वपूर्ण तथ्य (An important fact)</u>

हमने अक्सर पढ़ा है कि 'an' का प्रयोग तब किया जाता है जब अगले शब्द की शुरुआत स्वर (a, e, i, o, u) से हो और 'a' का प्रयोग तब किया जाता है जब अगले शब्द की शुरुआत व्यंजन (b, c, d, f, g, h, j, k, l, m, n, p, q, r, s, t, v, w, x, y, z) से हो। अगर ये सच है तो फिर 'hour' के साथ 'an' का प्रयोग क्यों किया जाता है जबकि 'hour' एक ऐसा शब्द है जिसकी शुरुआत व्यंजन (h) से होती है। और 'University' के साथ 'a' का प्रयोग क्यों किया जाता है जबकि 'University' एक ऐसा शब्द है जिसकी शुरुआत स्वर (u) से होती है। सच तो ये है कि बात स्वर या व्यंजन से शुरु होने की नहीं बल्कि स्वर या व्यंजन की ध्वनि से शुरु होने की है।

We have often been taught that 'an' is used when the next word starts with a vowel and 'a' is used when the next word starts with a consonant. If it is true, then why do we say 'An hour' or 'A university'; 'h' is a consonant, why don't we use 'a' before it & 'u' is a vowel, why don't we use 'an'. The fact is; it's not about starting of next word with a vowel or a consonant, rather it's all about the starting of next word with a vowel sound or a consonant sound.

***स्वर की ध्वनि (vowel sound)*** - अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ अं अः।
***व्यंजनों की ध्वनि (consonant sound)*** - क ख ग .....................क्ष त्र ज्ञ।

## कहाँ पर "A" और कहाँ पर "An"
## (When to use "A" and when to use "An")

An का प्रयोग — अगर अगले शब्द की शुरुआत स्वर की ध्वनि से हो।
An will be used — if the next word starts with a vowel sound.

A का प्रयोग — अगर अगले शब्द की शुरुआत व्यंजन की ध्वनि से हो।
A will be used — if the next word starts with a consonant sound.

***Examples:***

| | | | |
|---|---|---|---|
| A boy | बॉय | व्यंजन (ब) की ध्वनि है इसलिए **a** लगाया। | Consonant sound (ब) so used 'a' |
| A pen | पैन | व्यंजन (प) की ध्वनि है इसलिए **a** लगाया। | Consonant sound (प) so used 'a' |
| A university | यूनिवर्सिटी | व्यंजन (य) की ध्वनि है इसलिए **a** लगाया। | Consonant sound (य) so used 'a' |
| A year | यीयर | व्यंजन (य) की ध्वनि है इसलिए **a** लगाया। | Consonant sound (य) so used 'a' |
| An ear | इअर | स्वर (इ) की ध्वनि है इसलिए **an** लगाया। | Vowel sound (इ) so used 'an' |
| A bucket | बकैट | व्यंजन (ब) की ध्वनि है इसलिए **a** लगाया। | Consonant sound (ब) so used 'a' |
| An honest | ऑनैस्ट | स्वर (अ) की ध्वनि है इसलिए **an** लगाया। | Vowel sound (अ) so used 'an' |
| An hour | आवर | स्वर (अ) की ध्वनि है इसलिए **an** लगाया। | Vowel sound (अ) so used 'an' |
| An MLA | एम एल ए | स्वर (ए) की ध्वनि है इसलिए **an** लगाया। | Vowel sound (ए) so used 'an' |
| A union | यूनियन | व्यंजन (य) की ध्वनि है इसलिए **a** लगाया। | Consonant sound (य) so used 'a' |
| An orange | ऑरेन्ज | स्वर (अ) की ध्वनि है इसलिए **an** लगाया। | Vowel sound (अ) so used 'an' |

## "the" को कहाँ पर "द" और कहाँ पर "दी" बोलें
## (When to pronounce "the" and when to pronounce "thee")

The को 'दी' बोलेंगे — अगर अगले शब्द की शुरुआत स्वर की ध्वनि से हो।
The will be pronounced as 'thee'('दी') — if the next word starts with a vowel sound.

The को 'द' बोलेंगे — अगर अगले शब्द की शुरुआत व्यंजन की ध्वनि से हो।
The will be pronounced as 'the'('द') — if the next word starts with a consonant sound.

***Examples:***

| | | | |
|---|---|---|---|
| the boy | बॉय | व्यंजन (ब) की ध्वनि है इसलिए **द** कहेंगे। | Consonant sound (ब) so pronounce as 'the' |
| the pen | पैन | व्यंजन (प) की ध्वनि है इसलिए **द** कहेंगे। | Consonant sound (प) so pronounce as 'the' |
| the university | यूनिवर्सिटी | व्यंजन (य) की ध्वनि है इसलिए **द** कहें। | Consonant sound (य) so pronounce as 'the' |
| the year | यीयर | व्यंजन (य) की ध्वनि है इसलिए **द** कहेंगे। | Consonant sound (य) so pronounce as 'the' |
| the ear | इअर | स्वर (इ) की ध्वनि है इसलिए **दी** कहेंगे। | Vowel sound (इ) so pronounce as 'thee' |
| the bucket | बकैट | व्यंजन (ब) की ध्वनि है इसलिए **द** कहेंगे। | Consonant sound (ब) so pronounce as 'the' |
| the hour | आवर | स्वर (अ) की ध्वनि है इसलिए **दी** कहेंगे। | Vowel sound (अ) so pronounce as 'thee' |
| the MLA | ऐम ऐल ए | स्वर (ऐ) की ध्वनि है इसलिए **दी** कहेंगे। | Vowel sound (ए) so pronounce as 'thee' |
| the orange | ऑरेन्ज | स्वर (अ) की ध्वनि है इसलिए **दी** कहेंगे। | Vowel sound (अ) so pronounce as 'thee' |
| the end | एन्ड | स्वर (ए) की ध्वनि है इसलिए **दी** कहेंगे। | Vowel sound (ए) so pronounce as 'thee' |

## 'The' का प्रयोग कहाँ पर (Where to use 'The'):

***Few Cases:***

- **With unique People/objects.** (यूनीक लोगों या वस्तुओं के साथ जो एक ही हैं)
  The Sun, The Earth, The Moon, The president, The CEO, The world, The sky etc.

- **With adjectives referring to a whole group of people.**
  (जो विशेषण पूरे एक ग्रुप या जाति का बोध करायें)
  The old, The young, The rich, The poor, etc.

- **With famous buildings, museums and monuments.**
  (प्रसिद्ध भवन, संग्रहालयों व स्मारकों के साथ)
  The Taj Mahal, The Qutub Minar, The Lal Quila, The Eiffel Tower, The Globe etc.

- **With superlative degrees of an adjective.**
  (किसी विशेषण की **superlative degrees** के साथ)
  The highest, The most, The lowest, The youngest, The oldest, The poorest etc.

- **With ordinal numbers.** (क्रमवाचक संख्याओं से पहले)
  The last chapter, The first time, The second occasion, The third member etc.

- **With countries whose names include words like kingdom, states or republic.**
  (जिन देशों के नाम में किंगडम, स्टेट्स या फिर रिपब्लिक आये। )
  The United States, The United Kingdom, The Republic of Ireland etc.

- **With rivers, canals & oceans.** (नदी, नहर व सागरों के साथ)
  The Gangas, The Nile, The Atlantic, The pecific etc.

- **With countries that have plural names.**
  (उन देशों के साथ जिनके नाम बहुवचन हों यानि अन्त में s लगा हो)
  The Netherlands, The Philippines etc.

- **With the names of families.** (परिवारों के नामों के साथ)
  The Ranas, The Khans, The Rawats, The Guptas, The Jacksons etc.

- **Before the word 'only' if in the sentence the meaning of 'only' is 'only one'.**
  (**the** का प्रयोग **only** से पहले केवल तब किया जाता है जब वाक्य में **only** का मतलब 'इकलौता' हो )
  The only son, The only friend, The only batsman etc.

- **'The'** का प्रयोग **'whole'** से पहले व **'all'** के बाद होता है।
  **'The' is used before the word 'whole' and after the word 'all'.**

| | |
|---|---|
| I am reading whole book. | (Incorrect) |
| I am reading the whole book. | (Correct) |
| | |
| All books are kept on the table. | (Incorrect) |
| All the books are kept on the table. | (Correct) |

## <u>'The' का प्रयोग कहाँ पर नहीं (Where not to use 'The'):</u>

***<u>Few Cases:</u>***

- **'The'** का प्रयोग किसी बीमारी के नाम से पहले नहीं किया जाता।
  **'The' is not used before the name of any disease.**

  He is suffering from <u>the</u> fever. (Incorrect)
  He is suffering from fever. (Correct)

- **'The'** का प्रयोग किसी देश के नाम से पहले नहीं किया जाता।
  **'The' is not used before the name of any country.**

  I live in <u>the</u> India. (Incorrect)
  I live in India. (Correct)

- **'The'** का प्रयोग किसी भाषा के नाम से पहले नहीं किया जाता।
  **'The' is not used before the name of any language.**

  I speak <u>the</u> Hindi. (Incorrect)
  I speak Hindi. (Correct)

- **'The'** का प्रयोग **Breakfast, Lunch, Dinner** से पहले नहीं किया जाता।
  **'The' is not used before Breakfast, Lunch, Dinner.**

  I had <u>the</u> breakfast at 7 o'clock. (Incorrect)
  I had breakfast at 7 o'clock. (Correct)

- **'The'** का प्रयोग व्यक्तिवाचक संज्ञा से पहले नहीं किया जाता।
  **'The' is not used before proper noun.**

  <u>The</u> Ram, <u>The</u> Delhi, <u>The</u> India, <u>The</u> Rahul (Incorrect)

अंग्रेज़ी सिर्फ एक विषय नहीं, एक भाषा भी है और केवल नियम सीख लेना ही काफी नहीं बल्कि प्रैक्टिस करने से ही आपकी समझ और बेहतर होती जायेगी। धैर्य रखिए और अपने सभी चैप्टर एक के बाद एक पूरी तरह समझते हुए पढ़ते जाइये।

**English is not only a subject, but also a language, hence you can't learn everything just using certain rules. There is a saying, practice makes a man perfect. We request you to practice as much as possible. Read newspapers, learn new words, try to use learned**

# Lesson – 14

## Prepositions – सम्बन्ध सूचक अव्यय/पूर्वसर्ग

**"Preposition वो शब्द या शब्दों का समूह है जो किसी संज्ञा या सर्वनाम और वाक्य के दूसरे भाग के बीच के सम्बन्ध को दर्शाता है। आमतौर पर इसे किसी संज्ञा या सर्वनाम से पहले स्थित किया जाता है। एक बात और, जिस संज्ञा या सर्वनाम के साथ Preposition का प्रयोग किया जाता है, वह संज्ञा या सर्वनाम इसका Object कहलाता है।"**

**"Preposition is the word or group of words that is generally placed before a noun or a pronoun to express its relation with other part of the sentence. The noun or pronoun used with the preposition is called its object."**

***<u>Examples:</u>***

1. **I am coming <u>from</u> Delhi. (मैं दिल्ली से आ रहा हूँ।)**
   यहाँ पर Preposition है – "from". Noun है – "Delhi", जो कि "from" का "object" कहलाता है।
2. **Ram depends <u>on</u> you. (राम तुम पर निर्भर है।)**
   यहाँ पर Preposition है – "on". Pronoun है – "You", जो कि "on" का "object" कहलाता है।

**आइए सभी Prepositions को एक एक करके पढ़ें व समझे।**

इस चैप्टर में शामिल किये गये वाक्य आगे आने वाले चैप्टर जैसे Simple Sentences, Tenses, Modals, There, It आदि से लिये गये हैं। हमारी सलाह है कि आप जब आने वाले इन चैप्टरों को पढ़ लेंगे तो इस चैप्टर को एक बार फिर पढ़ियेगा। इससे वाक्यों को आप और बेहतर समझ पायेंगे।

| | **नियम (Usage)** | **उदाहरण (Example)** |
|---|---|---|
| **From (से)** | ***<u>किसी जगह से (From some place)</u>*** | 1. I am coming from Dehradun.<br>(मैं देहरादून **<u>से</u>** आ रहा हूँ।)<br>2. They came from park.<br>(वे पार्क **<u>से</u>** आये।) |
| | ***<u>किसी समय से (Point of time)</u>*** | 1. I will work from tomorrow.<br>(मैं कल **<u>से</u>** काम करुँगा।)<br>2. Ram will work from 10 o'clock.<br>(राम दस बजे **<u>से</u>** काम करेगा।) |
| | ***<u>किसी स्रोत से (From any source)</u>*** | 1. I heard it from Ram.<br>(मैंने राम **<u>से</u>** ये सुना।)<br>2. I wrote it from the book.<br>(मैंने ये किताब **<u>से</u>** लिखा।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
| --- | --- | --- |
| **Off (से)** | ***किसी सतह से अलग होना।***<br>अगर मैं कहूँ कि पैन को टेबल से उठा लो तो जब पैन उठाया जायेगा तो वो टेबल की सतह से अलग होगा। इसी तरह, माना मैं कहूँ कि बन्दर पेड़ से कूदा तो बन्दर पेड़ की सतह को छोड़ेगा। वाहन से उतरने को "Get off" कहते हैं। कभी सोचा है कि off क्यों लगाया? क्योंकि उतरते वक्त हम वाहन की सतह को छोड़ते हैं। इसी तरह, किसी हवाईजहाज के एयरपोर्ट से उड़ने को "Take off" कहते हैं। इसलिए क्योंकि एयरपोर्ट से उड़ान भरते वक्त हवाईजहाज एयरपोर्ट की सतह को छोड़ता है।<br><br>***<u>Leaving a surface.</u>***<br>It may be a pen leaving the surface of table while being picked up, a monkey leaving the surface of tree while jumping from there, we leaving the surface of a vehicle while getting off or a plane leaving the surface of airport while taking off. | 1. I picked the mobile off the bed.<br>(मैंने मोबाइल को बिस्तर **<u>से</u>** उठाया।)<br><br>2. I am wiping the dust off the screen.<br>(मैं स्क्रीन **<u>से</u>** धूल हटा रहा हूँ।)<br><br>3. Monkey jumped off the tree.<br>(बन्दर पेड़ **<u>से</u>** कूदा।)<br><br>4. Move the cup off the table.<br>(टेबल **<u>से</u>** कप हटा दो।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
| --- | --- | --- |
| **Since (से)** | 'since' का प्रयोग निश्चित समय के साथ होता है जब भी कभी वाक्य में रहा, रही, रहे का प्रयोग भी हो।<br>('since' is used for point of time when the sentence is in continuous form)<br>उदाहरण –<br>1. Since 2 AM/ 2 PM/ 2 o'clock/ 3 o'clock<br>2. Since 1998/ 2005/ 2009/ 2012<br>3. Since Monday, Tuesday,……., Sunday<br>4. Since morning/ evening/afternoon/night<br>5. Since yesterday(कल)/day before yesterday(परसों)<br>6. Since childhood(बचपन से)/ Since birth (जन्म से) | 1. I have been working since morning.<br>(मैं सुबह **<u>से</u>** पढ़ रहा हूँ।)<br><br>2. He has been trying since Monday.<br>(वो सोमवार **<u>से</u>** कोशिश कर रहा है।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **For** | <u>(से)</u><br>'For' का प्रयोग अनिश्चित समय यानि समय की अवधि के साथ होता है जब भी कभी वाक्य में रहा, रही, रहे का प्रयोग भी हो।<br>('For' is used for duration of time when the sentence is in continuous form)<br>1. For 2 seconds/ 2 minutes/ 2 hours / 2 days/ 2 weeks/ 2 months/ 2 years / 2 centuries<br>2. For a long (काफी देर से)<br>3. For a while (कुछ देर से)<br>4. For many days/hours/months/years | 1. I have been studying for 2 hours.<br>(मैं 2 घंटे **<u>से</u>** पढ़ रहा हूँ।)<br>2. He has been trying for many days.<br>(वो कई दिनों **<u>से</u>** कोशिश कर रहा है।) |
| | **<u>के लिए (For any purpose)</u>**<br><br>*<u>उदाहरण</u> –*<br>पढ़ने के लिए, देखने के लिए, पैसे के लिए, किताब के लिए। | 1. I did it for you.<br>(मैंने ये तुम्हारे **<u>लिए</u>** किया।)<br>2. He came to me for money.<br>(वो मेरे पास पैसे के **<u>लिए</u>** आया।) |
| | **<u>किसी चीज़ के बदले कुछ और (For exchange)</u>**<br>अगर मैं कहूँ कि मैंने 20 रु की किताब खरीदी तो इसका मतलब यह है कि मैंने 20 रु के बदले में किताब ली। सोचो अगर किसी ने मुझे मेरे दो मोबाईलों के बदले में मुझे एक कम्प्यूटर दे दिया तो यह भी तो किसी चीज़ के बदले कुछ और लेना ही है। | 1. I gave a mobile for Rs. 500.<br>(मैंने 500 रु **<u>में</u>** मोबाईल दिया।)<br>2. He bought a pen for Rs. 5.<br>(उसने 5 रु **<u>में</u>** एक पैन खरीदा।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **In** | **<u>(में) समय के साथ (With time)</u>**<br><br>*<u>उदाहरण</u> –*<br>दो साल में (in 2 years) , एक दिन में (in one day)<br>2006 में (in 2006), 2012 में (in 2012)<br>गर्मियों में (in summers), सर्दियों में (in winters)<br>सुबह में (in the morning), शाम में (in the evening)<br>किसी महीने में (in any month)<br>***जैसे*** – जनवरी में (in January), मार्च में (in March) | 1. I was born in January.<br>(मैं जनवरी में पैदा हुआ था।)<br>2. He will come home in 2015.<br>(वो 2015 में घर आयेगा।)<br>3. I left the company in June 2009.<br>(मैंने जून 2009 में कम्पनी छोड़ी।)<br>4. I will leave in half an hour.<br>(मैं आधे घंटे में निकलूँगा।) |
| | **<u>(में) बडी जगह के साथ (किसी देश में, किसी शहर में आदि)</u>**<br>**<u>(में) With large places (Country, city, town etc)</u>**<br>*<u>उदाहरण</u> –*<br>लन्दन में , शाहदरा में, बाज़ार में, देहरादून में, दिल्ली में।<br>(in London, in Shahdara, in Dehradun, in Delhi) | 1. I live in Delhi.<br>(मैं दिल्ली में रहता हूँ।)<br>2. He will study in America.<br>(वो अमेरिका में पढ़ाई करेगा।) |
| | **<u>(में) किसी वस्तु के अन्दर</u>**<br>**<u>(में) In some object</u>**<br><br>*<u>उदाहरण</u> –*<br>जग में , किताब में, मोबाइल में।<br>(in Jug, in book, in mobile) | 1. I found no songs in this mobile.<br>(मुझे इस मोबाईल में गाने नहीं मिले।)<br>2. We have read it in book.<br>(हमने ये किताब में पढ़ा है।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Into** | <u>(में) गतिशील अवस्था **(motion)**</u><br>अगर मैं कहूँ कि मैं कमरे में जा रहा हूँ तो अन्दर घुसते वक्त की स्थिति को 'into' कहेंगे क्योंकि उस वक्त मैं गतिशील अवस्था में होऊँगा। | 1. Pour the coffee into the cup.<br>(कॉफी को कप में डालो)<br>2. He is going into the room.<br>(वो कमरे में जा रहा है।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Before** | <u>पहले</u><br>2 बजे से पहले, शाम से पहले, मुझसे पहले, मेरे कहने से पहले<br>(before 2 o'clock, before evening, before me, before I say) | 1. This train will reach before time.<br>(यह ट्रेन समय से पहले पहुँचेगी।)<br>2. I will come before you leave.<br>(मैं तुम्हारे निकलने से पहले आऊँगा।) |
| | <u>सामने</u><br>आपको ताज्जुब हुआ होगा क्योंकि सामने को तो "in front of" कहते हैं। पर अब जान लीजिए कि before भी कहते हैं। | 1. Now I am standing before you.<br>(अब मैं आपके सामने खड़ा हूँ।)<br>2. He was sitting before his dad.<br>( वो अपने पापा के सामने बैठा था।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **After** | <u>बाद में</u> | 1. I will meet you after 10.<br>(मैं तुमसे 10 बजे के बाद मिलूँगा।)<br>2. I reached after them.<br>(मैं उनके बाद पहुँचा।) |
| | <u>किसी के पीछे पड़ना</u><br>जैसे –<br>पुलिस का चोर के पीछे पड़ना, किसी को पाने के लिए पीछे पड़ना।<br>Example –<br>Police chasing thief, chase someone/ something to acquire. | 1. I was after my professor for getting some help.<br>(मैं मदद पाने के लिए अपने प्रोफेसर के पीछे पड़ गया था।)<br>2. He was unnecessarily after that girl.<br>(वो बेवजह उस लड़की के पीछे पड़ा हुआ था। )<br>3. My father has denied thrice but I am still after him.<br>(मेरे पापा ने तीन बार मना कर दिया है पर मैं अभी भी उनके पीछे पड़ा हुआ हूँ।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **By** | **<u>द्वारा (In passive voice)</u>**<br><br>*<u>उदाहरण –</u>*<br>राम के द्वारा , किसी के द्वारा।<br>(by Ram, by someone) | 1. I was stopped by someone.<br>(मुझे किसी के द्वारा रोका गया।)<br>2. He can be sent by his father.<br>(उसे अपने पापा द्वारा भेजा जा सकता है।) |
| | **<u>से</u>**<br>(किसी वाहन से सफर करना)<br>(travel by some vehicle)<br>*<u>उदाहरण –</u>*<br>बस से, कार से, प्लेन से।<br>(by bus, by car, by plane) | 1. I travelled by bus.<br>(मैंने बस से यात्रा की।)<br>2. He is coming by noon flight.<br>(वो दोपहर की फ्लाइट से आ रहा है। |
| | **<u>तक</u>**<br>(समय के साथ–केवल future indefinite tense में)<br>(With time – only in future indefinite tense)<br>*<u>उदाहरण –</u>*<br>2 बजे तक, सुबह तक।<br>(by 2 o'clock, by morning) | 1. I will leave by 4 o'clock.<br>(मैं 4 बजे तक निकल जाऊँगा।)<br>2. We will finish it by morning.<br>(हम सुबह तक ये खत्म कर देंगे।) |
| | **<u>बगल में</u>**<br>"बगल में" के लिए by के अलावा beside, next to, adjacent भी प्रयोग करते हैं जो आप आगे पढ़ने वाले हैं। | 1. I was standing by him.<br>(मैं उसके बगल में खड़ा था।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **With** | **<u>से</u>**<br><br>**<u>(किसी चीज का प्रयोग करके कुछ करना)</u>**<br>(Perform a task with the help of something)<br><br>*<u>उदाहरण –</u>*<br>चाकू से, पैन से, तलवार से।<br>(with a knife, with a pen, with a sword) | 1. I cut the cake with a knife.<br>(मैंने चाकू से केक काटा।)<br>2. He wrote the letter with a blue pen.<br>( उसने नीले पैन से पत्र लिखा।)<br>3. He killed the bird with a stone.<br>(उसने पत्थर से चिड़िया मारी।) |
| | **<u>साथ</u>**<br><br>**<u>(किसी के साथ)</u>**<br>(accompany someone or something)<br><br>*<u>उदाहरण –</u>*<br>राम के साथ, तुम्हारे साथ, किसी वस्तु के साथ आदि।<br>(with Ram, with you, with a thing etc.) | 1. I am with Ram in this matter.<br>(इस मामले में मैं राम के साथ हूँ।)<br>2. We will be with you.<br>(हम आपके साथ रहेंगे।)<br>3. My dad went to his office with the laptop.<br>(मेरे पापा अपने ऑफिस लैपटॉप ले के गये।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| At | **<u>निश्चित समय के साथ (With point of time)</u>**<br><br>**उदाहरण –**<br>दो बजे (at 2 o'clock) , शाम 4 बजे (at 4 PM) | 1. I was born at 2.<br>(मैं 2 बजे पैदा हुआ थां)<br>2. He will come home at 10 AM.<br>(वो सुबह 10 बजे घर आयेगा।) |
| | **<u>(में/पर) छोटी जगह के साथ (with small places)</u>**<br><br>**उदाहरण –**<br>बस स्टाप में/पर , कुर्सी में/पर।<br>(at bus stop, at the chair)<br><br>अगर छोटी और बड़ी दोनों जगहों के बारे में बताया गया है तो पहले छोटी जगह at के साथ और फिर बड़ी जगह in के साथ लिखेंगे। अगर मैं कहूँ कि मैं रोहिणी में रहता हूँ जो दिल्ली में है, तो ध्यान दीजिए कि पहले छोटी जगह Rohini "at" के साथ और फिर बड़ी जगह Delhi "in" के साथ लिखेंगे। कुछ इस तरह – I live at Rohini in Delhi. पर अगर मैं ये कहूँ कि मैं रोहिनी में रहता हूँ तो रोहिनी अपने आप में एक बड़ी जगह ही है इसलिए मैं कहूँगा – I live in Rohini. | 1. I stayed at a hotel.<br>(मैं एक होटल में रुका।)<br>2. He was standing at the bus stop.<br>(वो बस स्टाप पर खड़ा था।)<br>3. Rahul works at a store.<br>(राहुल एक स्टोर में/पर काम करता है।) |
| | **<u>रात और दोपहर के साथ (With night/noon)</u>** | 1. I was there at noon.<br>(मैं दोपहर में वहाँ था।)<br>2. We study at night.<br>(हम रात मे पढ़ते हैं।) |
| | **<u>मूल्य बताने में (to tell the cost of something)</u>** | 1. This fruit is selling at Rs. 10 per kg.<br>(यह फल 10 रु किलो बिक रहा है।)<br>2. I am buying onion at Rs 20 per kg.<br>(मैं प्याज़ 10 रु किलो खरीद रहा हूँ।) |
| | **<u>किसी त्योहार या खास अवसर पर</u>**<br>**<u>( in any festival / event)</u>**<br><br>**उदाहरण –**<br>होली पर, दीवाली पर, जन्मदिन पर, पार्टी में<br>(at holi, at diwali, at birthday, at the party) | 1. I will come home at Holi.<br>(मैं होली पर घर आऊँगा।)<br>2. I will come home at Diwali.<br>(मैं दीवाली पर घर आऊँगा।)<br>3. He will go there at his birthday.<br>(वो उसके जन्मदिन पर वहाँ जायेगा।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Through** | <u>से (किसी चीज़ के आर पार देखना)</u><br>**<u>(to see through some object)</u>**<br><br>अगर मैं कहूँ कि मैं खिड़की से तुम्हें देख रहा हूँ, तो वास्तव में मैं खिड़की के पार ही तो देख रहा हूँ क्योंकि मैं इस तरफ हूँ और तुम उस तरफ।<br><br>If I am in a room and you are outside. I am able to watch you through a window. I am this side and you are the other side of the window so it is basically a see through. | 1. I can see through the glass as it is transparent.<br>(मैं ग्लास से देख सकता हूँ क्योंकि ये पारदर्शी है।)<br><br>2. I can see inside through this hole.<br>(मैं इस छेद के जरिये अन्दर देख सकता हूँ।) |
| | <u>किसी ऐसी चीज से गुजरना जो ऊपर, नीचे और किनारों से बन्द हो</u><br>**<u>To move through a structure with limits on top, bottom and both sides</u>**<br><br>जैसे–<br>किसी गली से गुजरना – through a street<br>किसी पाइप से गुजरना – through a pipe<br>किसी संकरे रास्ते से गुजरना – through a narrow passage | 1. I was passing through a street.<br>(मैं एक गली से गुजर रहा था।)<br><br>2. We went through the underground way.<br>(हम भूमिगत रास्ते से गये।)<br><br>3. Water is passing through this pipe.<br>(पानी इस पाइप से गुजर रहा है।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Beyond** | **के पार (जो दिख न रहा हो) (very far; not visible)**<br><br>अगर मैं आपसे कहूँ कि इस पहाड़ के उस पार एक मन्दिर है। मन्दिर हमें दिख नहीं रहा।<br>या फिर मैं पूछूँ कि नील नदी के पार कौन सा देश है ? यहाँ पर भी देश हमें दिख नहीं रहा। ऐसी जगहों पर beyond का प्रयोग होता है। | 1. There is a temple beyond this mountain.<br>(इस पहाड़ के उस पार एक मन्दिर है।)<br><br>2. What is there beyond that river?<br>(उस नदी के पार क्या है ?) |
| | **ऐसी चीज़ के पार जिसे छू या देख नहीं सकते (beyond something that is abstract; neither touch nor see)**<br><br>अगर मैं आपसे पूछूँ कि इस जीवन के पार क्या है ? जीवन को छू या देख नहीं सकते। या फिर मैं कहूँ कि उम्मीदों के पार भी एक दुनिया है। उम्मीद को भी हम छू या देख नहीं सकते। | 1. There is something beyond this universe.<br>(इस ब्रहमाण्ड के पार कुछ है।)<br><br>2. There is nothing beyond love.<br>(प्यार के पार कुछ नहीं है या प्यार के बराबर कुछ नहीं है।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Via** | <u>विया /वाया (के रास्ते, से)</u><br><br>ब्लूटूथ के रास्ते या ब्लूटूथ से, कानपुर के रास्ते या कानपुर से होते हुए।<br>(via Bluetooth, via Kanpur) | 1. This train will go to Delhi via Kanpur.<br>(यह ट्रेन कानपुर से होते हुए दिल्ली जायेगी।)<br>2. I sent him my picture via bluetooth.<br>( मैंने उसे अपनी फोटो ब्लूटूथ से भेजी।)<br>3. He came to Delhi via Bijnor.<br>(वो बिजनौर के रास्ते दिल्ली आया।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Opposite** | <u>ठीक सामने दूसरी तरफ</u><br>अगर मैं कहूँ "सामने", तो Opposite, in front of या before; इन तीनों में से किसी का भी प्रयोग किया जा सकता है।<br><br>मैं तुम्हारे सामने हूँ।<br>I am in front of you.<br>I am before you.<br>I am opposite you. | 1. My home is opposite your shop.<br>(मेरा घर तुम्हारी दुकान के ठीक सामने है।)<br>2. He was standing opposite you.<br>(वो तुम्हारे सामने खड़ा था) |
| | <u>विपरीत (उल्टा)</u><br><br>अगर मैं कहूँ कि आप अच्छे हो पर राम कहे कि आप अच्छे नहीं हो, तो इसका मतलब है कि आपके प्रति राम की सोच मेरी सोच के विपरीत है।<br>If I say "You are good" but Ram says "You are not good", that means Ram thinks opposite to what I think about you. | 1. Ram does opposite what you say.<br>(जो तुम कहते हो राम उसका उल्टा करता है।)<br>2. His thinking is opposite yours.<br>(उसकी सोच तुम्हारी सोच से ठीक उल्टी है।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Above (ऊपर)** | 1. लिस्ट में ऊपर। (up in a list)<br>2. ऐसी चीज से ऊपर जिसे छू या देख नहीं सकते जैसे प्यार, ईमानदारी आदि। (above the abstract noun; such as love, honesty, cruelty etc)<br>3. किसी सतह के स्तर से ऊपर। (above the level of some surface) | 1. My name is above your name in the list.<br>(मेरा नाम लिस्ट में तुम्हारे नाम के ऊपर है।)<br>2. Money is above love.<br>(पैसा प्यार से ऊपर है। यानि पैसा पहले, प्यार बाद में)<br>3. Only his eyes were above water.<br>( केवल उसकी आँखे पानी के ऊपर थी।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Under**<br>**(नीचे)** | <u>**किसी के नीचे पर बिना पूरी तरह छुए**</u><br><u>**(Subject & object not fully touched)**</u><br><br>अगर मैं पेड़ के नीचे बैठा हूँ तो पेड़ की साख मुझे छू नहीं रही हैं। इसी तरह अगर मैं टेबल के नीचे छिपा हुआ हूँ तो टेबल मुझे पूरी तरह छू नहीं रहा। हाँ अगर मैं कहूँ कि पत्र तकिये के नीचे है तो इसमें पत्र तकिये को पूरी तरह छू रहा है। यहाँ under नहीं बल्कि beneath/underneath आयेगा।<br><br>If I say I am sitting under the tree, then the branches of the tree are not touching me. Similarly, I am hidden under the table, again the table is not touching me fully. But, if I say "A letter is under the pillow." It would be correct because letter and pillow are being fully touched so the correct sentence would be "A letter is beneath/underneath the pillow." | 1. Ram is hidden under the bed.<br>(राम बिस्तर (खाट) के नीचे छिपा हुआ है।)<br><br>2. Ram lives under the roof but Shyam doesn't even have a house.<br>(राम छत के नीचे रहता है पर श्याम के पास तो घर ही नहीं है।)<br><br>3. Mom is sitting under the tree.<br>(मम्मी जी पेड़ के नीचे बैठी हैं।) |
| **Beneath/**<br>**Underneath**<br>**(नीचे)** | <u>**किसी के नीचे पर पूरी तरह छूते हुए**</u><br><u>**(Subject & object fully touched)**</u> | 1. My house is underneath your house.<br>(मेरा घर आपके घर के नीचे है।)<br>2. Her photograph is beneath my book.<br>(उसकी तस्वीर मेरी किताब के नीचे है।) |
| **Below**<br>**(नीचे)** | 1. लिस्ट में नीचे। (below in a list)<br>2. ऐसी चीज से नीचे जिसे छू या देख नहीं सकते जैसे प्यार, ईमानदारी आदि।<br>(below the abstract noun; such as love, honesty, cruelty etc)<br>3. किसी सतह के स्तर से नीचे।<br>(below the level of some surface) | 1. My name is below your name in the list.<br>(मेरा नाम लिस्ट में तुम्हारे नाम के नीचे है।)<br>2. Money is below love.<br>(पैसा प्यार के नीचे है। यानि प्यार पहले, पैसा बाद में)<br>3. His mouth was below water but nose was above.<br>(उसका मुँह पानी के नीचे था पर नाक ऊपर।) |
| **Down**<br>**(नीचे)** | <u>**नीचे की दिशा को दर्शाना**</u><br><u>**(indicate the downwards movement)**</u> | 1. Prices are going down.<br>(कीमतें नीचे जा रही हैं।)<br>2. Water level is going down.<br>(पानी का स्तर नीचे जा रहा है। ) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Between**<br>(बीच में) | <u>दो के बीच में</u><br>**<u>(between two objects)</u>** | 1. She is sitting between Yash & Vaibhav.<br>(वो यश और वैभव के बीच में बैठी है।)<br>2. Pen is lying between two computers.<br>(पैन दो कम्प्यूटरों के बीच में पड़ा हुआ है। ) |
| **Among**<br>(बीच में) | <u>दो से अधिक के बीच में, पर तब जब ये बताया गया हो कि कितनों के बीच में</u><br>**<u>(more than two objects but given; how many)</u>**<br>अगर मैं कहूँ कि राम 20 लोगों के बीच बैठा है तो यहाँ पर बताया गया है कि लोग कितने हैं। इसलिए मैं among का प्रयोग करुँगा। पर यदि मैं कहूँ कि राम कुछ लोगों के बीच बैठा है तो यहाँ पर बताया नहीं गया है कि लोग कितने हैं। इसलिए मैं among का नहीं बल्कि amongst का प्रयोग करुँगा। | 1. I was among 50 people.<br>(मैं 50 लोगों के बीच में था।)<br>2. Her photograph was kept among 3 other items.<br>(उसकी तस्वीर तीन और चीजों के बीच रखी हुई थी।) |
| **Amongst**<br>(बीच में) | <u>दो से अधिक के बीच में, पर तब जब ये बताया नहीं गया हो कि कितनों के बीच में</u><br>**<u>(more than two objects but not given; how many)</u>**<br>ये कहना कि मैं भीड़ के बीच में हूँ, यह नहीं बताता कि लोग कितने हैं इसलिए हमें amongst का प्रयोग करना होगा। | 1. I was amongst the crowd.<br>(मैं भीड़ के बीच था।/मैं भीड़ में था)<br>2. My dad was amongst many people.<br>(मेरे पापा कई लोगों के बीच थे।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Out of** | <u>बाहर निकलना, किसी जगह को छोड़ना</u><br>**(to go out/leave some place)** | 1. I am getting out of my home.<br>(मैं घर से बाहर निकल रहा हूँ।)<br>2. He has gone out of Delhi.<br>(वह दिल्ली से बाहर जा चुका है।) |
| | <u>इतनी संख्या में से</u><br>**(out of certain numbers)** | 1. Rahul scored 90 out of 100.<br>(राहुल ने 100 में से 90 नम्बर प्राप्त किये।)<br>2. There are only 2 students out of 15.<br>( 15 में से केवल 2 ही विधार्थी हैं।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **On** | <u>ऊपर या पर, रखा हुआ होना</u><br><br>**एक बड़े object के ऊपर एक छोटे object का रखा होना (a smaller object on a bigger one)**<br><br>जैसे –<br><br>मोबाइल का टेबल के ऊपर रखा होना। मोबाइल टेबल की तुलना में एक छोटा object है।<br><br>पैन का किताब के ऊपर होना। पैन किताब की तुलना में एक छोटा object है। | 1. Pen is kept on the table.<br>(पैन टेबल पर रखा हुआ है।)<br><br>2. Rohit is sitting on the Elephant.<br>(रोहित हाथी के ऊपर बैठा हुआ है। ) |
| | **<u>Day और Date के साथ</u>**<br><br>On Monday, Tuesday,……., Sunday etc<br>On 25th Aug, on 15th, on 20th etc. | 1. I went on Sunday.<br>(मैं संडे को गया।)<br><br>2. He came on 20th Dec'12.<br>(वो 20 दिसम्बर 2012 को आया) |
| | **<u>किसी तरफ ( certain side)</u>**<br>जैसे – दाँयी तरफ (on the right)<br>बाँयी तरफ (on the left) | 1. I was standing on the right.<br>(मैं दाँयी ओर खड़ा था।)<br><br>2. I was standing on the left.<br>(मैं बाँयी ओर खड़ा था।) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Upon/ Onto** | <u>ऊपर</u><br><br>**एक छोटे object का ऊपर की दिशा में गतिशील होकर के एक बडे object के ऊपर आना**<br>**(a smaller object showing upwards movement to come on a bigger object)**<br><br>अगर मैं कहूँ कि एक बिल्ली टेबल के ऊपर कूदी तो बिल्ली ने ऊपर की तरफ छलाँग लगाई फिर वो टेबल के ऊपर आ गयी।<br><br>एक और बात। माना कि एक बन्दर ज़मीन पर बैठा था और उसने ऊपर की ओर छलाँग लगाई और पेड़ के ऊपर आ गया। | 1. I jumped onto the horse.<br>(मैं कूद कर घोड़े पर बैठ गया।)<br><br>2. Broom came upon the table by itself.<br>(झाडू अपने आप टेबल पर आ गया। ) |

| | नियम (Usage) | उदाहरण (Example) |
|---|---|---|
| **Against** | **विरुद्ध, विरोध में (opposite)** | Why is Ram against you?<br>(राम तुम्हारे विरुद्ध क्यों है?) |
| **About** | **बारे में** | He is talking about me.<br>(वो मेरे बारे में बात कर रहा है।) |
| **Of** | **का (show the relation)** | He is the brother of Ram.<br>(वो राम का भाई है।) |
| **To** | **को (किसी जगह को)**<br>एक जगह से दूसरी जगह को<br>From one place to another | 1. I am going to school.<br>(मैं स्कूल जा रहा हूँ।)<br>2. Seeta is coming to our home.<br>(सीता हमारे घर आ रही है।) |
| **Towards** | **की तरफ**<br>अगर मैं कहूँ कि मैं स्कूल की तरफ जा रहा हूँ तो ये ज़रुरी नहीं कि मैं स्कूल जाऊँ। हो सकता है कि स्कूल के रास्ते में ही आगे मेरे दोस्त का घर भी हो और मैं वहीं जा रहा हूँ। इसलिए 'to school' मतलब स्कूल जाना और 'towards school' मतलब स्कूल की तरफ जाना पर पता नहीं कहाँ। | 1. I am going towards school.<br>(मैं स्कूल की तरफ जा रहा हूँ।)<br>2. He was coming towards you.<br>(वो तुम्हारी तरफ आ रहा था।) |
| **Over** | **ऊपर बिना छुए (Above without touch)** | 1. I jumped over the rope.<br>(मैं रस्सी के ऊपर से कूदा।)<br>2. There is a roof over our heads.<br>(हमारे सिर के ऊपर छत है।)<br>3. There is a bridge over the river.<br>(नदी के ऊपर एक पुल है।) |
| **Within** | **समयावधि के अन्दर**<br>**Within a time period** | 1. I will come within 5 minutes.<br>(मैं 5 मिनट में आ जाऊँगा।)<br>2. He has come back within just 2 days.<br>( वो 2 दिन में ही वापस आ गया है।) |
| **Than** | **तुलना के लिए प्रयोग होता है।**<br>**(used for comparison)** | 1. I am better than you.<br>(मैं तुमसे बेहतर हूँ।)<br>2. We are taller than he.<br>(हम उससे लम्बे हैं।) |
| **Throughout** | **सारा, पूरा**<br>जैसे – सारे दिन भर, पूरी ज़िन्दगी भर<br>Throughout the day, throughout the life | 1. I loved him/ her throughout my life.<br>(मैंने ज़िन्दगी भर उसे प्यार किया।)<br>2. We worked throughout the night.( हमने रात भर काम किया।) |

| | | |
|---|---|---|
| **Without** | **बिना** | 1. I am nothing without you.<br>(मैं तुम्हारे बिना कुछ नहीं हूँ।) |
| **Up** | **ऊपर** | 1. Prices are rising up.<br>(कीमतें बढ़ रहीं हैं।)<br>2. Baloon is going up.<br>(गुब्बारा ऊपर जा रहा है।) |
| **Upwards** | **ऊपर की तरफ** | 1. He threw the stone upwards.<br>उसने पत्थर ऊपर की तरफ फेंका। |
| **Downwards** | **नीचे की तरफ** | 1. He threw the stone downwards.<br>उसने पत्थर नीचे की तरफ फेंका। |
| **Ago** | **पहले (समय के साथ)** | 1. He came 2 years ago.<br>(वो 2 साल पहले आया।)<br>2. Ram had done B. Tech 6 years ago.<br>(राम ने बी टेक 6 साल पहले किया था।) |
| **Inside** | **अन्दर की तरफ, किसी बन्द आकृति के अन्दर।**<br>**(be in an enclosed structure)**<br>अगर मैं कहूँ कि आप घर के अन्दर हैं तो भी आप "inside" ही हैं क्योंकि घर भी एक बन्द आकृति है। Home is also a kind of enclosed structure so if you are in, means you are actually inside. | 1. What is inside the computer?<br>(कम्प्यूटर के अन्दर क्या है ?)<br>2. He was inside and I was outside.<br>( वो अन्दर था और मैं बाहर था।) |
| **Outside** | **बाहर की तरफ, किसी बन्द आकृति से बाहर।**<br>**(be out of an enclosed structure)** | 1. He was standing outside the home.<br>(वो घर के बाहर खड़ा था।)<br>2. He was outside the school premises.<br>( वो स्कूल परिसर के बाहर था।) |
| **Next to, Adjacent, Beside, By** | **बगल में** | वो मेरे बगल में खडा था।<br>He was standing next to me.<br>He was standing adjacent me.<br>He was standing beside/by me. |
| **Behind** | **पीछे** | 1. I was behind Ram in the queue.<br>(मैं लाइन में राम के पीछे था।)<br>2. There is nobody standing behind him.<br>(उसके पीछे कोई नहीं खड़ा है।) |

| | | |
|---|---|---|
| **Ahead of** | **आगे;**<br>लोग अक्सर confuse रहते हैं कि in front of और ahead का प्रयोग कहाँ पर करना है। सोचो आप एक लाइन में खड़े है और आपके आगे एक आदमी खड़ा है, उसकी पीठ आपकी तरफ है इसलिए वो आपके आगे है, इसे ahead कहेंगे और आप उसके पीछे यानि Behind। पर अगर आप किसी से बात कर रहे हैं उसको देखते हुए तो आप उसके in front of यानि सामने हैं। | 1. I was ahead of Ram in the queue.<br>(मैं लाइन में राम के आगे था।)<br>2. There is no one standing ahead of him.<br>(उसके आगे कोई नहीं खड़ा है।) |
| **Except** | **को छोड़कर, के अलावा** | 1. This shop opens every day except Sunday.<br>(यह दुकान रविवार को छोड़कर सभी दिन खुलती है।)<br>2. I can scold anyone except you.<br>(तुम्हारे अलावा मैं किसी को भी डाँट सकता हूँ।) |
| **Besides** | **के अतिरिक्त (Extra)** | 1. Do you eat anything else besides this?<br>(इसके अतिरिक्त कुछ और खाते हो क्या ?) |
| **During** | **के दौरान ( in a particular duration of time)** | 1. I was in Delhi during vacations.<br>(छुट्टियों के दौरान मैं दिल्ली में था।)<br>2. We can meet Sachin during the break.<br>(हम ब्रेक के दौरान सचिन से मिल सकते हैं।) |
| **Till/ Until** | **तक**<br><br>**समय के साथ, दिन के साथ आदि।**<br>**with time, with a day etc.** | 1. I will work till 9.<br>(मैं 9 बजे तक काम करुँगा।)<br>2. We stayed till Monday.<br>(हम सोमवार तक ठहरे।)<br>3. I was there until Saturday.<br>(मैं शनिवार तक वहाँ था।) |
| **Up to** | **तक**<br><br>किसी दूरी तक (up to certain distance) या किसी जगह तक (up to certain place) या किसी उम्र तक (up to certain age) | 1. I just went up to Dehradun.<br>(मैं बस देहरादून तक गया।)<br>2. Seeta ran up to 5 kms.<br>(सीता 5 किलोमीटर तक दौड़ी।)<br>3. You shouldn't keep mobile up to 18.<br>(तुम्हें 18 की उम्र तक मोबाईल नहीं रखना चाहिए।) |

| | | |
|---|---|---|
| **Around** | चारों ओर<br>**(covered in all the directions)** | 1. People were around me, yet I was lonely.<br>(लोग मेरे चारों ओर थे, फिर भी मैं तन्हा था।)<br><br>2. The Earth is revolving around the Sun.<br>(पृथ्वी सूर्य के चारों ओर घूम रही है।) |
| **Along** | साथ में<br>**(with a person/thing)** | 1. Will you come along?<br>(क्या तुम साथ आओगे ?)<br><br>2. You will get this pen along the mobile.<br>(तुम्हें ये पैन मोबाइल के साथ मिलेगा।) |
| **Alongside** | किनारे साथ में<br><br>जैसे –<br>नदी के साथ में लगी हुई एक रोड<br>(A road alongside the river)<br><br>सड़क के किनारे साथ में लगी हुई एक कार<br>(A car parked alongside the road) | 1. There is a road alongside the river.<br>(नदी के साथ साथ एक रोड है।)<br><br>2. A truck is parked alongside the road.<br>(रोड के किनारे एक ट्रक खड़ा है।) |
| **Across** | के पार (किसी चीज़ के पार)<br>**(across something)** | 1. Can you swim across the river?<br>(क्या तुम नदी तैर कर पार कर सकते हो ?)<br><br>2. There was a man standing across the road.<br>(एक आदमी सड़क के पार खड़ा था।)<br><br>3. My shop is across the road.<br>(मेरी दुकान सड़क के उस पार है।) |

# Lesson – 15

## Determiners (डिटरमिनर्स) – निर्धारक

**Determiners** ऐसे शब्द होते हैं जो किसी वाक्य में संज्ञा से तुरंत पहले प्रयोग किये जाते हैं और इस बात का निर्धारण करते हैं कि किसकी बात हो रही है या फिर कितनी बात हो रही है। चूँकि यह भी संज्ञा के बारे में कुछ अतिरिक्त सूचना देते हैं इसीलिए ये भी विशेषण कहलाते हैं।

**A Determiner is a word that is placed just before a noun to give additional information about that noun and that's why they are also classified as Adjectives.**

मान लीजिए आप कहना चाहते हैं 'यह लड़का राम है।' यहाँ पर 'लड़का' एक संज्ञा है। 'लड़का' से तुरंत पहले 'यह' का प्रयोग किया गया है। 'यह' एक **Determiner** है क्योंकि ये इस बात को निर्धारित करता है कि किस लड़के की बात हो रही है – इस लड़के की या उस लड़के की।

इस लड़के की बात हो रही है इसलिए आप 'यह लड़का' कहते हैं वरना अगर उस लड़के की बात हो रही होती तो आप 'वह लड़का' कहते।

इसी तरह,

| | | |
|---|---|---|
| अगर एक लड़के की बात हो रही होती तो आप कहते – | **<u>A</u> boy** | अ बॉय |
| अगर किसी विशेष लड़के की बात हो रही होती तो आप कहते – | **<u>The</u> boy** | द बॉय |
| अगर सभी लड़कों की बात हो रही होती तो आप कहते – | **<u>All</u> the boys** | ऑल द बॉइज़ |
| अगर 5 लड़कों की बात हो रही होती तो आप कहते – | **<u>5</u> boys** | फाइव बॉइज़ |

ऊपर दिये गये वाक्यों में **Determiners** हैं – **A, The, All, 5**

Determiners के चार प्रकार हैं (Determiners are of four types):

1. **<u>Articles (A, An, The)</u>**

A/An - अ/ऐन
The - द या दी

आप 'Articles' चैप्टर में इनके बारे में पढ़ चुके हैं कि किसी भी संज्ञा से तुरंत पहले किस तरह और कब प्रयोग किये जाते हैं, ये भी Determiners हैं।

You've already read about Articles & its usage just before a noun, these are also known as Determiners.

2. **<u>Demonstratives (This, That, These, Those)</u>**

अंग्रेज़ी में This, That, These और Those को **Demonstratives** कहते हैं।
This, That, These and Those are called **Demonstratives**.

| | | | |
|---|---|---|---|
| This - | दिस | – | यह, ये (एक व्यक्ति के लिए प्रयोग होता है।) |
| That - | दैट | – | वह, वे, वो (एक व्यक्ति के लिए प्रयोग होता है।) |
| These- | दीज़ | – | यह, ये (एक से ज़्यादा व्यक्तियों के लिए प्रयोग होता है।) |
| Those- | दोज़ | – | वह, वे, वो (एक से ज़्यादा व्यक्तियों के लिए प्रयोग होता है।) |

ये demonstratives दो तरह से प्रयोग में आते हैं – <u>सर्वनाम की तरह</u> या फिर <u>determiners की तरह</u>।
These demonstratives are used as - either <u>Pronoun</u> or <u>Determiners</u>.

जब किसी संज्ञा से तुरंत पहले प्रयोग किये गये हों तो ये Determiners कहलाते हैं। और जब भी बिना संज्ञा के प्रयोग किये जायें तो ये Pronouns कहलाते हैं।
If a demonstrative is followed by a noun it modifies, it's called a determiner; however, if it's not followed by a noun, it's called a pronoun.

***<u>समझने का प्रयास करिए –</u>***
***<u>Try to understand –</u>***

***<u>This</u> is a book.*** ***सर्वनाम की तरह (As a Pronoun)***
इस वाक्य में this के तुरंत बाद कोई संज्ञा नहीं है। इसलिए this एक demonstrative pronoun है।
In this sentence, 'this' is not followed by any noun, hence it's a demonstrative pronoun here.

***<u>This book</u> is mine.*** ***Determiner की तरह (As a Determiner)***
इस वाक्य में this के तुरंत बाद book का प्रयोग हुआ है जो कि एक संज्ञा है। इसलिए this एक demonstrative determiner है।
Here, 'this' is followed by 'book', which is a noun, hence it's a demonstrative determiner here.

## ***<u>कुछ उदाहरण (Few Examples)</u>***

| | | |
|---|---|---|
| I love <u>this</u>. | सर्वनाम की तरह (As a Pronoun) | (not followed by a noun) |
| <u>This</u> is a cute baby. | सर्वनाम की तरह (As a Pronoun) | (not followed by a noun) |
| <u>These</u> are my books. | सर्वनाम की तरह (As a Pronoun) | (not followed by a noun) |
| <u>That man</u> is my dad. | Determiner की तरह (As a Determiner) | (followed by a noun: MAN) |
| <u>Those people</u> are mad. | Determiner की तरह (As a Determiner) | (followed by a noun: PEOPLE) |

### 3. <u>Possessives (His, Her, Your, Our, My, Their, its)</u>

His, Her, Your, Our, My, Their, Its को determiners कहते हैं। इन शब्दों के तुरंत बाद हमेशा एक संज्ञा होती है।
His, Her, Your, Our, My, Their, Its are known as determiners. These words are always followed by a noun.

***<u>उदाहरण (Example):</u>***

<u>His friend</u> is a teacher.
<u>My brother</u> will not go.
<u>Our books</u> are kept on the table.
<u>Their parents</u> were not present.

## 4. Quantifiers

Quantifiers ऐसे शब्द या शब्दों का समूह होते हैं जो किसी संज्ञा से तुरंत पहले प्रयोग किये जाते हैं व संज्ञा की मात्रा (amount) के बारे में बताते हैं।

Quantifiers are Such words or group of words, which are used before a noun to indicate the amount or quantity of that noun.

1. Few थोड़ा, कुछ (जिन्हें गिना जा सकता है) जैसे कुछ लड़के, कुछ बच्चे आदि। Few boys
2. Less, Little थोड़ा, कुछ (जिन्हें गिना नहीं जा सकता) जैसे थोड़ा पानी, कुछ पैट्रोल आदि। Little water
3. Some थोड़ा, कुछ (दोनों के साथ – जिन्हें गिना जा सकता है और जिन्हें गिना नहीं जा सकता) Some boys/ water
4. Any कोई, कुछ (दोनों के साथ – जिन्हें गिना जा सकता है और जिन्हें गिना नहीं जा सकता) Any boys/water

नोट – 'some' का प्रयोग प्रायः सकारात्मक वाक्यों में जबकि 'any' का प्रयोग प्रायः नकारात्मक वाक्यों में होता है।
Note: 'some' is mostly used in positive sentences while 'any' is often used in negative sentences.

5. Every हर कोई Every person/Every book/Every boy
6. All सभी, सब All the friends/All the people/All the books
7. Each प्रत्येक, हर एक Each friend/Each book/Each boy
8. Both दोनों Both the friends/Both the books
9. Enough काफी Enough money/Enough people
10. Full पूरा Full glass
11. Half (1/2) आधा Half the glass
12. Quarter(1/4) एक चौथाई Quarter the glass
13. Whole पूरा Whole world/Whole the day
14. More ज़्यादा (दोनों के साथ – जिन्हें गिना जा सकता है व जिन्हें गिना नहीं जा सकता) More boys/water
15. Less कम (जिन्हें गिना नहीं जा सकता) Less water
16. Many कई (जिन्हें गिना जा सकता है) Many boys
17. Much ज़्यादा (जिन्हें गिना नहीं जा सकता है) Much water
18. 1,2,3,4,5 etc एक, दो, तीन, चार, पाँच आदि। 2 friends/ 2 laptops/ 50 people etc

# Lesson – 16

# Simple Sentences (सरल वाक्य)

**"सरल वाक्य उन्हें कहते हैं जिनमें या तो क्रिया होती ही नहीं और अगर होती भी है तो Subject उस क्रिया को नहीं करता।"**
**"Simple Sentences are those in which either there is no action (verb) at all or even if there is an action, Subject doesn't perform that action."**

अगर हम कहें कि "राम अच्छा लड़का है।" Subject है राम। क्या राम कोई काम कर रहा है? नहीं। राम के बारे में तो सिर्फ बताया गया है कि वो अच्छा लड़का है इसलिए ये एक Simple Sentence है। इसमें कोई क्रिया नहीं है। आइए, अब दूसरा वाक्य देखते हैं "किताब टेबल पर रखी हुई है"। इस वाक्य में Subject है किताब और "रखना" एक क्रिया है। भले ही इस वाक्य में क्रिया है पर क्या Subject इस क्रिया को कर रहा है? नहीं क्योंकि किताब तो खुद रखी हुई है, वो कोई काम नहीं कर सकती इसलिए ये भी एक Simple Sentence है। एक और वाक्य देखिए– "राम किताब पढ़ रहा है।" इस वाक्य में Subject है राम और "पढ़ना" एक क्रिया है। क्या Subject इस क्रिया को कर रहा है? हाँ, पढ़ने का काम राम ही तो कर रहा है जो कि इस वाक्य का Subject है। यानि ये Simple Sentence नहीं है। ये तो एक Tense Sentence है जो कि आप आगे आने वाले चैप्टर में पढ़ेंगे।

If we say 'Ram is a good boy'. Subject is Ram. Is Ram doing something? No, subject is performing no action, means there is no verb, hence it's a simple sentence. Let's see another example 'Book is kept on the table'. Subject is 'book' & verb is to 'keep'. Is subject doing something? No. Book itself is kept, hence it can't perform an action. So this is also a simple sentence. Let's see one more sentence – 'Ram is reading the book'. In this sentence, Subject is 'Ram' & verb is to 'read'. Since Ram is performing the action of 'reading', hence it's not a simple sentence. It's actually a tense, which you will be taught in later respective lesson.

**ऑडियो लैक्चर भी ध्यानपूर्वक सुनिए ताकि बेहतर समझ सकें।**

***कुछ उदाहरण (Few examples):***

| वाक्य Sentence | Subject | क्या वाक्य में कोई क्रिया है? Is there a verb? | स्पष्टीकरण Explanation |
|---|---|---|---|
| संदीप मेरा भाई है। | संदीप | क्रिया नहीं है। No verb | संदीप के बारे में सिर्फ बताया गया है। संदीप कोई क्रिया नहीं कर रहा। Only been told about Sandeep, he is performing no task (verb). |
| तुम मेरे कौन हो ? | तुम | क्रिया नहीं है। No verb | Subject है "तुम" पर Subject कोई काम नहीं कर रहा। |
| उसके पास पैन है। | वो | क्रिया नहीं है। No verb | उसके बारे में सिर्फ बताया गया है कि उसके पास पैन है। वो कोई काम नहीं कर रहा है। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| बच्चे अच्छे थे। | बच्चे | क्रिया नहीं है। | बच्चों के बारे में सिर्फ बताया है। बच्चे कोई काम नहीं कर रहे। |
| राम सोया हुआ है। | राम | क्रिया है – सोना<br>Verb is there - Sleep | क्रिया तो है पर क्या Subject क्रिया को कर रहा है ? नहीं क्योंकि वो तो खुद ही सोया हुआ है, वो काम नहीं कर रहा। |
| मेरे दो भाई थे। | मैं | क्रिया नहीं है।<br>No verb | मेरे बारे में सिर्फ बताया गया है। मैं कोई काम नहीं कर रहा।<br>Only been told about me, I am performing no task(verb). |
| अमन घर पर होगा। | अमन | क्रिया नहीं है।<br>No verb | अमन के बारे में सिर्फ बताया गया है। अमन कोई काम नहीं कर रहा। |

Simple Sentences तीन तरह के होते हैं– (Simple Sentences are of three types):

1. Simple Present – इन वाक्यों के अन्त में है, हैं, हो, हूँ का प्रयोग होता है।
2. Simple Past – इन वाक्यों के अन्त में था, थे, थी का प्रयोग होता है।
3. Simple Future – इन वाक्यों के अन्त में होगा का प्रयोग होता है।

# Simple Present

***Category I :*** ***Helping Verb – Is/Am/Are***

**पहचान** – इन वाक्यों के अन्त में है, हैं, हो, हूँ का प्रयोग होता है।

Third Person Singular Subject के साथ – Is
I (First Person Singular Subject) के साथ – Am
बाकी सभी Subjects के साथ – Are

(अगर First Person, Second Person या Third Person के Singular-Plural कॉन्सेप्ट में कोई दिक्कत हो तो Lesson-2 दोबारा पढ़िए।)

| Hindi Sentence | English Sentence | Comment |
|---|---|---|
| राम एक अच्छा लड़का है। | Ram is a good boy. | Subject (Ram) 'Third Person Singular' है इसलिए is का प्रयोग हुआ है। |
| लोग पागल हैं। | People are mad. | Subject (People) 'Third Person Plural' है इसलिए are का प्रयोग हुआ है। |
| हम लोग तुम्हारे साथ हैं। | We people are with you. | Subject (We People) 'First Person Plural' है इसलिए are का प्रयोग हुआ है। |
| सभी मेरे प्रिय हैं। | All are my dear. | Subject (All) 'Third Person Plural' है इसलिए are का प्रयोग हुआ है। |
| मैं तुम्हारे लिए अच्छा हूँ। | I am good for you. | "I" First Person Singular subject है इसलिए इसके साथ "am" का प्रयोग हुआ है। |

*चारों प्रकार के वाक्य (Sentences)*

| Sentence के प्रकार (Sentence Type) | उदाहरण 1 Example-1 | उदाहरण 2 Example-2 | उदाहरण 3 Example-3 |
|---|---|---|---|
| Affirmative (सकारात्मक) | राम एक अच्छा लड़का है। Ram is a good boy. | मैं तुम्हारे लिए अच्छा हूँ । I am good for you. | लोग पागल हैं। People are mad. |
| Negative (नकारात्मक) | राम एक अच्छा लड़का नहीं है। Ram is not a good boy. | मैं तुम्हारे लिए अच्छा नहीं हूँ । I am not good for you. | लोग पागल नहीं हैं। People are not mad. |
| Interrogative (प्रश्नवाचक) | क्या राम एक अच्छा लड़का है? Is Ram a good boy? | क्या मैं तुम्हारे लिए अच्छा हूँ? Am I good for you ? | क्या लोग पागल हैं ? Are People mad? |
| Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक) | क्या राम एक अच्छा लड़का नहीं है? Is Ram not a good boy? | क्या मैं तुम्हारे लिए अच्छा नहीं हूँ? Am I not good for you ? | क्या लोग पागल नहीं हैं ? Are People not mad? |

अगर वाक्य में कोई WH family है जैसे – कैसे (How), क्यों (Why), कब (When) कहाँ (Where) आदि तो वो Interrogative Sentences के शुरुआत में लगेगी और उसके तुरंत बाद helping verb का प्रयोग किया जाता है।

| Hindi Sentence | English Sentence |
|---|---|
| मैं तुम्हारे लिए अच्छा क्यों हूँ ? | Why am I good for You? |
| लोग ऐसे क्यों हैं ? | Why are people so? |
| बच्चे किसके साथ हैं ? | With whom are children? |

***Category II :*** ***Helping Verb – Has/Have***

**पहचान** – इन वाक्यों के अन्त में पास है या फिर भाई/बहन/दोस्त आदि हैं का प्रयोग होता है।

Third Person Singular Subject के साथ – Has
बाकी Subjects के साथ – Have

| **Hindi Sentence** | **English Sentence** | **Explanation** |
|---|---|---|
| पूजा के पास एक किताब है। | Pooja has a book. | Subject (Pooja) 'Third Person Singular Subject' है इसलिए has का प्रयोग हुआ है। |
| मेरे दो भाई हैं। | I have two brothers. | Subject (I) 'First Person Singular Subject' है इसलिए have का प्रयोग हुआ है। |
| कुल्दीप का एक भाई है। | Kuldeep has one brother. | Subject (Kuldeep) 'Third Person Singular Subject' है इसलिए has का प्रयोग हुआ है। |
| मेरी सास के दो भाई हैं। | My mother in law has two brothers. | Subject (My mother in law) 'Third Person Singular Subject' है इसलिए has का प्रयोग हुआ है। |
| मेरे पापा के 5 भाई हैं। | My father has five brothers. | Subject (My father) 'Third Person Singular Subject'है इसलिए has का प्रयोग हुआ है। |

## ***Negative Sentences : Doesn't have/Don't have (पास नहीं है)***

'Third Person Singular Subject' के साथ - *Doesn't have* का प्रयोग
बाकी Subjects के साथ - *Don't have* का प्रयोग

| **Hindi Sentence** | **English Sentence** | **Explanation** |
|---|---|---|
| राम के पास किताब नहीं है। | Ram doesn't have a book. | Subject (Ram) 'Third Person Singular Subject' है इसलिए doesn't have का प्रयोग हुआ है। |
| मेरे दो भाई नहीं हैं। | I don't have two brothers. | Subject (I) 'First Person Singular Subject' है इसलिए don't have का प्रयोग हुआ है। |
| उसकी तीन बहनें नहीं हैं। | He/She doesn't have three sisters. | Subject (He/She) 'Third Person Singular Subject' है इसलिए doesn't have का प्रयोग हुआ है। |

***चारों प्रकार के वाक्य (Sentences)***

| **Sentence के प्रकार (Sentence Type)** | **उदाहरण 1 Example-1** | **उदाहरण 2 Example-2** |
|---|---|---|
| *Affirmative (सकारात्मक)* | राम के पास किताब है।<br>Ram has a book. | मेरे दो भाई हैं।<br>I have two brothers. |
| *Negative (नकारात्मक)* | राम के पास किताब नहीं है।<br>Ram doesn't have a book. | मेरे दो भाई नहीं हैं।<br>I don't have two brothers. |
| *Interrogative (प्रश्नवाचक)* | क्या राम के पास किताब है ?<br>Does Ram have a book ? | क्या मेरे दो भाई हैं ?<br>Do I have two brothers? |
| *Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक)* | क्या राम के पास किताब नहीं है ?<br>Does Ram not have a book ? | क्या मेरे दो भाई नहीं हैं ?<br>Do I not have two brothers? |
| *With 'Wh' family* | राम के पास किताब क्यों नहीं है ?<br>*Why* does Ram not have a book ? | मेरे कितने भाई हैं ?<br>*How many brothers* do I have? |

# Simple Past

***Category I :*** ***Helping Verb – Was/Were***
**पहचान –** इन वाक्यों के अन्त में था, थे, थी का प्रयोग होता है।

Singular Subject के साथ – Was Plural Subject के साथ – Were

| **Hindi Sentence** | **English Sentence** | **Explanation** |
|---|---|---|
| राम एक अच्छा लड़का था। | Ram was a good boy. | Subject (Ram) 'Singular Subject' है इसलिए was का प्रयोग हुआ है। |
| सब पागल थे । | All were mad. | Subject (All) 'Plural Subject' है इसलिए were का प्रयोग हुआ है। |

| | | |
|---|---|---|
| मैं हमेशा तुम्हारे साथ था । | I was always with you. | 'I' एक 'Singular subject' है इसलिए was का प्रयोग हुआ है। |
| सभी मेरे दुश्मन थे। | All were my enemies. | Subject (All) 'Plural Subject' है इसलिए were का प्रयोग हुआ है। |

***चारों प्रकार के वाक्य (Sentences)***

| Sentence के प्रकार (Sentence Type) | उदाहरण 1 Example-1 | उदाहरण 2 Example-2 |
|---|---|---|
| *Affirmative (सकारात्मक)* | राम एक अच्छा लड़का था। Ram was a good boy. | मैं तुम्हारा दोस्त था। I was your friend. |
| *Negative (नकारात्मक)* | राम एक अच्छा लड़का नहीं था। Ram was not a good boy. | मैं तुम्हारा दोस्त नहीं था। I was not your friend. |
| *Interrogative (प्रश्नवाचक)* | क्या राम एक अच्छा लड़का था ? Was Ram a good boy ? | क्या मैं तुम्हारा दोस्त था ? Was I your friend ? |
| *Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक)* | क्या राम एक अच्छा लड़का नहीं था ? Was Ram not a good boy ? | क्या मैं तुम्हारा दोस्त नहीं था ? Was I not your friend. |

कुछ महत्वपूर्ण जानकारी – अगर वाक्य में कोई WH family जैसे – कैसे (How), क्यों (Why), कब (When) कहाँ (Where) आदि का प्रयोग हो तो वो Interrogative Sentence के शुरुआत में लगता है। और उसके तुरंत बाद helping verb का प्रयोग किया जाता है।

| ***<u>Hindi Sentence</u>*** | ***<u>English Sentence</u>*** |
|---|---|
| मैं तुम्हारे साथ क्यों नहीं था ? | Why was I not with You ? |
| लोग वहाँ कब से थे ? | From when were people there? |
| राम घर पर क्यों नहीं था ? | Why was Ram not at home? |
| तुम उस समय कहाँ थे ? | Where were you that time? |

***<u>Category II :</u>*** ***<u>Helping Verb – Had</u>***

**पहचान –** इन वाक्यों के अन्त में <u>पास था</u> या फिर <u>भाई/बहन/दोस्त आदि थे</u> का प्रयोग होता है।

Subject चाहे 'Singular' हो या 'Plural', सकारात्मक वाक्यों (Affirmative Sentences) में 'Had' का ही प्रयोग होता है और नकारात्मक वाक्यों (Negative Sentences) में 'didn't have' का।

| **<u>Hindi Sentence</u>** | **<u>English Sentence</u>** |
|---|---|
| पुष्कर अंकल के पास एक किताब थी। | Pushkar uncle had a book. |
| पंकज के दो भाई नहीं थे । | Pankaj didn't have two brothers. |
| मेरे पास कुछ नहीं था। | I had nothing. / I didn't have anything. |
| सभी लोगों के पास लैपटॉप नहीं थे। | All the people didn't have laptops. |

*चारों प्रकार के वाक्य (Sentences)*

| **Sentence के प्रकार (Sentence Type)** | **उदाहरण 1 Example-1** | **उदाहरण 2 Example-2** |
|---|---|---|
| *Affirmative (सकारात्मक)* | राम के पास एक किताब थी। Ram had a book. | मेरे दो भाई थे। I had two brothers. |
| *Negative (नकारात्मक)* | राम के पास किताब नहीं थी। Ram didn't have a book. | मेरे दो भाई नहीं थे। I didn't have two brothers. |
| *Interrogative (प्रश्नवाचक)* | क्या राम के पास किताब थी ? Did Ram have a book ? | क्या मेरे दो भाई थे ? Did I have two brothers? |
| *Negative Interrogative (नकारात्मक, प्रश्नवाचक)* | क्या राम के पास किताब नहीं थी ? Did Ram not have a book ? | क्या मेरे दो भाई नहीं थे ? Did I not have two brothers? |
| *With 'Wh' family* | राम के पास किताब क्यों नहीं थी ? *Why* Did Ram not have a book ? | मेरे कितने भाई थे? *How many brothers* did I have? |

## Simple Future

***Category I :*** ***Helping Verb – Will be***

**पहचान –** इन वाक्यों के अन्त में **होगा** का प्रयोग होता है।

Singular और Plural Subject के साथ – will be

| **Hindi Sentence** | **English Sentence** |
|---|---|
| पापा ऑफिस में होंगे। | Dad will be in office. |
| राम वहाँ नहीं होगा । | Ram will not be there. |
| क्या वहाँ कोई होगा ? | Will someone be there? |
| वो सब मम्मी के साथ होंगे। | They all will be with mom. |

***Category II :*** ***Helping Verb – Will have***

**पहचान –** इन वाक्यों के अन्त में **पास होगा** का प्रयोग होता है।

Singular और Plural Subject के साथ – will have

| **Hindi Sentence** | **English Sentence** |
|---|---|
| पापा के पास मोबाईल होगा। | Dad will have a mobile. |
| राम के पास कुत्ता नहीं होगा । | Ram will not have a dog. |

| | |
|---|---|
| क्या उसके पास कुछ होगा ? | Will he have something? |
| क्या उस लड़की के पास किताबें नहीं होगी ? | Will that girl not have books? |

1. **Negative Interrogative वाक्यों में 'Not' का प्रयोग हमेशा Subject के बाद होता है।**
2. **अगर वाक्य के शुरुआत या आखिर में 'क्या' आये तो शुरुआत में सिर्फ helping verb लगेगी। अगर वाक्य के बीच में 'क्या' आये तो 'what' का प्रयोग होगा।**

**अगर किसी भी प्रकार का कोई भी प्रश्न हो या आपको कोई भी संदेह हो तो बेझिझक www.englishwale.com पर लॉग ऑन करिए। स्टूडैन्ट हैल्पडैस्क में इंग्लिश स्पीकिंग फोरम में अपना प्रश्न रखिए। आप हमें अपनी समस्या मेल पर भी भेज सकते हैं, हमारा ई मेल आई डी है – englishwale12@gmail.com.**
**If you face any problems understanding anything at all or you have any doubt or clarification needed, kindly logon to www.englishwale.com and place your query/doubt in English Speaking Forum of our Student Helpdesk. You can also mail us your query/doubt on englishwale12@gmail.com.**

# Simple Sentences- Practice Exercise

**Let's practice. Translate the following sentences into English –**

1. क्या राम अच्छा है ?
2. बच्चे किसके साथ हैं ?
3. तुम अच्छे हो ।
4. पापा राहुल के साथ थे ।
5. बच्चा मेरे आगे था।
6. ये उसका दोस्त नहीं है।
7. ये लड़का कहाँ पर था?
8. मैं राम की वजह से यहाँ हूँ ।
9. उसके पास पैन था।
10. तुम्हारे पास क्या है ?
11. मम्मी के पास पैसे नहीं हैं।
12. राहुल किसका भाई है ?
13. ये आदमी किस लड़की का पापा है?
14. वो घर किसका है ?
15. मैं तुमसे लम्बा हूँ ।
16. तुम किस शहर से हो ?
17. तुम किस शहर में हो ?
18. क्या तुम्हारे पास है ?
19. क्सा तुम्हारे पास मोबाइल है।
20. मैं कौन हूँ ?
21. क्या है वो ?
22. मेरे पीछे कौन खडा था ?
23. मैं क्लास में बैठा हूँ।
24. उसके भाई कितने बड़े हैं ?
25. तुम मेरे सबसे छोटे भाई हो ।
26. ये मेरा प्यार है तुम्हारे लिए।
27. क्या है उसका नाम ?
28. ये कहानी किसी और की है।
29. वो थकी हुई थी।
30. राम सोया हुआ है।
31. हम बैठे हुए थे ?
32. तुम खड़े क्यों हो ?
33. उस टेबल पर क्या है ?
34. तुम दिल्ली के आस पास हो।
35. मैं इस फोटो में नहीं हूँ।
36. वो कब से ऑफिस में है ?
37. तुम कब तक ऑफिस मे थे ?
38. मेरे पैर में क्या है ?
39. उसके पास कुछ नहीं है।
40. मेरे पास कुछ फटे हुए कपड़े हैं।
41. राम पेड़ के पीछे छिपा हुआ था।
42. ये बच्चे मेरे हैं।
43. ये तुम्हारा नहीं है।
44. ये मेरी बिल्ली है।
45. ये बिल्ली मेरी है।
46. ये राम की किताब है।
47. ये किताब राम की है।
48. हम तुम्हारे हैं।
49. मैं हर पल तुम्हारे साथ था।
50. गाड़ी में कितना पेट्रोल है ?
51. तुम्हारे पास कितना पैसा है ?
52. किस शहर में हो तुम इस वक्त ?
53. मैं ज़िन्दा हूँ सिर्फ तुम्हारे लिए।
54. राम कहीं खोया हुआ था।
55. मैं तुम्हारे सपनों में खोया हुआ हूँ।
56. मोबाइल टेबल पर रखा हुआ है।
57. मैं डरा हुआ था।
58. कितने बच्चे इस समय यहाँ हैं ?
59. राम 2 बजे जगा हुआ था।
60. उसके पापा पिये हुए थे।
61. तुम मेरे करीबी दोस्त हो।
62. ये लिखा हुआ था।
63. ये गीता में लिखा हुआ है।
64. भिखारी के कपड़े फटे हुए थे।
65. क्या तुम्हारे पास कुछ था?
66. हमारे पास कुछ है।
67. मैं किसके लिए वहाँ था ?
68. वो तुम्हारे लिए रूका हुआ है।
69. तुम घर के अन्दर थे ।
70. राम मेरे बगल में खड़ा है।
71. शिव की पूजा यहाँ प्रसिद्ध है।
72. हमारी ख्वाहिशें इतनी क्यों है ?
73. तुम ऐसे क्यों हो ?
74. पैसे किसके पास हैं ?
75. क्या तुम्हारे पास दिमाग नहीं है ?
76. ये टूटा हुआ दिल मेरा है।
77. उसके कितने लड़के हैं ?
78. आप मुझसे ज़्यादा बुरे हैं।
79. क्या राम मुझसे ज़्यादा अच्छा है ?
80. मुझे तुमसे प्यार है।
81. इतने सारे पैसे तुम्हारे पास कैसे हैं ?
82. रिश्ते खूबसूरत होते हैं।
83. ये कोई और है।
84. ये कुछ और है।
85. तुम्हारा पैन कौन सा वाला है ?
86. पैन किसका है ?
87. तुम्हारे पीछे कौन है ?
88. पैसे किसके पास नहीं हैं ?
89. तुम किस बात के लिए दुखी हो ?
90. राम कब तक इस जगह में था ?
91. मैं तुम्हारे सामने खड़ा था ।
92. मैं ठीक तुम्हारे सामने खड़ा था ।
93. किस लड़की के पापा वहाँ खड़े थे ?
94. मैं गिटार के लिए पागल हूँ ।
95. वहाँ कितने लोग हैं ?
96. पैन कहाँ रखा हुआ है ।
97. समय क्या हुआ है ?
98. तुम दोनों सबसे अच्छे हो ।
99. हम सब तुम्हारे साथ हैं।
100. मैं तुम्हारा कौन हूँ ?

## ***Answers***

1. Is Ram good?
2. With whom are children?
3. You are good.
4. Papa was with Rahul.
5. Child was ahead of me.
6. This/he is his friend.
7. Where was this boy?
8. I am here because of Ram.
9. He had a pen.
10. What do you have?
11. Mom doesn’t have money.
12. Whose brother is Rahul?
13. Which girl’s father is this man?
14. Whose is that house/home?
15. I am taller than you.
16. From which city are you?
17. In which city are you?
18. Do you have?
19. Do you have a mobile?
20. Who am I?
21. What is that?
22. Who was standing behind me?
23. I am sitting in the class.
24. How old are his brothers?
25. You are my youngest brother.
26. This is my love for you.
27. What is his name?
28. This story is someone else’s.
29. She was tired.
30. Ram is asleep.
31. We were sitting.
32. Why are you standing?
33. What is there on that table?
34. You are near about Delhi.
35. I am not there in this photograph.
36. Since when is he in the office?
37. Until when were you in the office?
38. What is there in my leg?
39. He doesn’t have anything. / He has nothing.
40. I have some torn clothes.
41. Ram was hidden behind the tree.
42. These children are mine.
43. This is not yours.
44. This / She is my cat.
45. This cat is mine.
46. This is Ram’s book.
47. This book is Ram’s. /This book is of Ram.
48. We are yours.
49. I was there with you at every moment.
50. How much petrol is there in the car?
51. How much money do you have?
52. In which city are you at this time?
53. I am alive only for you.
54. Ram was lost somewhere.
55. I am lost in your dreams.
56. Mobile is kept on the table.
57. I was scared. / I was horrified. / I was terrified. / I was afraid.
58. How many children are here at this time?
59. Ram was awake at 2.
60. His father was drunk.
61. You are my close friend.
62. It is written.
63. It is written in Geeta.
64. Beggar’s clothes were torn.
65. Did you have something?
66. We have something.
67. For whom was I there?
68. He is stopped for you.
69. You were inside the home.
70. Ram is standing beside me.
71. Worship of Lord Shiva is famous here.
72. Why are our desires these many?
73. Why are you so?
74. Who has money?
75. Do you not have mind/brain?
76. This broken heart is mine.
77. How many sons does he have?
78. You are worse than I.
79. Is Ram better than I?
80. I am in love with you. / I love you.
81. How do you have this much money?
82. Relations are beautiful.
83. This is someone else.
84. This is something else.
85. Which one is your pen?
86. Whose is the pen?
87. Who is behind you?
88. Who doesn’t have money?
89. For what are you unhappy / sad?
90. Until when was Ram in this place?
91. I was standing in front of you.
92. I was standing just in front of you.
93. Which girl’s father was standing there?
94. I am crazy for guitar.
95. How many people are there?
96. Where is the pen kept?
97. What is the time?
98. You both are the best.
99. We all are with you.
100. Who am I to you?

# Simple Sentences- Test Papers

## ***Test – I***

**Q1: Translate the following sentences into English:** **20 x 1 = 20**

1. मैं तुम्हारा सबसे बड़ा भाई हूँ।
2. क्या तुम मेरे दोस्त नहीं हो ?
3. राम मेरे साथ हमेशा था।
4. क्या तुम्हारे दस भाई नहीं हैं ?
5. राकेश के कई दोस्त हैं।
6. मेरे पास 4 मोबाईल नहीं थे।
7. वे लोग हमारे साथ हैं।
8. हम सब तुम्हारे भाई के पास ही हैं।
9. मैं अपने पापा का सबसे बड़ा लड़का हूँ।
10. सभी लोगों के पास किताबें नहीं हैं।
11. वो आदमी एक अच्छा इन्सान नहीं है।
12. क्या राम के पास पैन नहीं है ?
13. तुम्हारे पास दिमाग क्यों नहीं है ?
14. सभी मेरे प्रिय हैं।
15. मैं तुम्हारे लिए अच्छा क्यों नहीं हूँ ?
16. तुम हर किसी के लिए अच्छे थे।
17. क्या तुम्हारे दो भाई हैं ?
18. क्या हमारे पास पैसे थे ?
19. वो बच्चा उनका सबसे छोटा लड़का है।
20. मेरे पापा डाक्टर हैं।

**Q2: Which 9 out of the following are singulars? (निम्नलिखित में से कौन से 9 एकवचन हैं)** **9 x 1 = 9**

Ram, People, She, I, We, You, These, That, This, Those, It, He, Man, Women, They, Blood

**Q3: Which 6 out of the following are Plurals? (निम्नलिखित में से कौन से 6 बहुवचन हैं)** **6 x 1 = 6**

Ram & Shyam, People, I, We, You, These, That, This, Those, It, He, Woman, Sky

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Living is not enough, what matters is how you live.
   जीना काफी नहीं है, मायने ये रखता है कि आप जीते कैसे हैं।
2. When you make a decision, the universe conspires to make it happen. *(Ralph Waldo Emerson)*
   जब आप कोई फैसला कर लें, तो ब्रहमांड उसे पूरा करने की साजिश करने लगता है। *(रैल्फ वॉल्डो इमर्सन)*
3. If we are not the part of solution, then we are the problem. *(Shiv Khera)*
   अगर हम हल का हिस्सा नहीं हैं, तो हम ही समस्या हैं। *(शिव खेरा)*
4. Inspiration is thinking whereas motivation is action. *(Shiv Khera)*
   किसी से प्रभावित होना एक सोच है जबकि प्रेरणा लेना एक कार्यवाही। *(शिव खेरा)*
5. The two most important days in your life are the day you are born and the day you find out why. *(Mark Twain)*
   आपकी ज़िन्दगी के दो दिन सबसे महत्वपूर्ण हैं, एक तब जब आपका जन्म हुआ और दूसरा तब जब आपने ये जान लिया कि आपका जन्म क्यों हुआ। *(मार्क वेन)*

## ***Answers***

**Q1:**

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मैं तुम्हारा सबसे बड़ा भाई हूँ। | I am your eldest brother. |
| 2. | क्या तुम मेरे दोस्त नहीं हो ? | Are you not my friend? |
| 3. | राम मेरे साथ हमेशा था। | Ram was always with me. |
| 4. | क्या तुम्हारे दस भाई नहीं हैं ? | Do you not have 10 brothers? |
| 5. | राकेश के कई दोस्त हैं। | Rakesh has many friends. |
| 6. | मेरे पास 4 मोबाईल नहीं थे। | I didn't have 4 mobiles. |
| 7. | वे लोग हमारे साथ हैं। | They people are with us. |
| 8. | हम सब तुम्हारे भाई के पास ही हैं। | We all are with your brother only. |
| 9. | मैं अपने पापा का सबसे बड़ा लड़का हूँ । | I am the eldest son of my father. |
| 10. | सभी लोगों के पास किताबें नहीं हैं। | All the people don't have books. |
| 11. | वो आदमी एक अच्छा इन्सान नहीं है। | That man is not a good person/human. |
| 12. | क्या राम के पास पैन नहीं है ? | Does Ram not have a pen? |
| 13. | तुम्हारे पास दिमाग क्यों नहीं है ? | Why do you not have mind/brain? |
| 14. | सभी मेरे प्रिय हैं। | All are my dear. |
| 15. | मैं तुम्हारे लिए अच्छा क्यों नहीं हूँ ? | Why am I not good for you? |
| 16. | तुम हर किसी के लिए अच्छे थे। | You were good for all. |
| 17. | क्या तुम्हारे दो भाई हैं ? | Do you have two brothers? |
| 18. | क्या हमारे पास पैसे थे ? | Did we have money? |
| 19. | वो बच्चा उनका सबसे छोटा लड़का है। | That boy is their youngest son. |
| 20. | मेरे पापा डाक्टर हैं। | My father is a doctor. |

**Q2: Singulars:**

Ram, She, I, That, This, It, He, Man, Blood

**Q3: Plurals:**

Ram & Shyam, People, We, You, These, Those

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Start where you are today. Use what you have today. Do what you can today.
   शुरुआत करो आज जहाँ आप हो। हर उस चीज़ का प्रयोग करो जो आज आपके पास है। और करो जो आज आप कर सकते हो।

2. A man is great by deeds, not by birth. *(Chanakya)*
   व्यक्ति अपने कर्मों से महान बनता है, जन्म से नहीं। *(चाणक्य)*

## ***Test- II***

**Q1: Translate the following sentences into English: Marks -30**

1. क्या तुम कोई और हो ?
2. मैं किसी का भी दोस्त नहीं हूँ।
3. तुम्हारे कितने भाई हैं ?
4. उसके सोचने का तरीका मुझसे थोड़ा अलग है।
5. राम सबसे बुरा इन्सान है।
6. वे लोग ऐसे क्यों हैं ?
7. हमारी वजह से उसके पास आज कुछ भी नहीं है।
8. क्या तुम सबसे बड़े भाई हो ?
9. मेरी हथेली पर कुछ रखा हुआ था, क्या था वो ?
10. वो किसके साथ वहाँ गया और क्यों ?
11. क्या पैसे नहीं थे उसके पास ?
12. जहॉ कहीं भी तुम हो, खुश रहो।
13. जिन्दगी कोई मज़ाक है क्या ?
14. मेरे पास सबसे कम पानी है।
15. कोई मि0 राम बाहर खड़े हैं ?
16. कोई राहुल क्लास में बैठा हुआ है।
17. जिस किसी के भी साथ वो है, भगवान उसे आर्शीवाद दे।
18. उसके कपड़े फटे हुए थे शायद।
19. क्या तुम्हारे पास कुछ है ?
20. रानी उनकी सबसे छोटी बेटी है।
21. जानवर प्यार के भूखे होते हैं।
22. मेरे चलने का तरीका कैसा है ?
23. किस बच्चे का पास मेरा पैन है ?
24. वहाँ कितने बच्चे बैठे हैं ?
25. जो कोई भी यहाँ है, मेरा दोस्त है।
26. जो कोई भी वहाँ है, मेरा दुश्मन है।
27. मेरे बगल में सिर्फ दो बच्चे थे।
28. उसके खाने का तरीका ठीक नहीं है।
29. नाश्ते में आज क्या है ?
30. मेरे दिल में क्या है ?

**Q2: Translate the following sentences into Hindi: Marks -20**

1. Why are your friends not here?
2. For what are you here?
3. Which one is mine?
4. Mine are three brothers.
5. His is this book.
6. They were better than me.
7. Am I no one to you?
8. Seeta is a friend of mine.
9. How much petrol do you have at this moment?
10. I am your better than the best friend.
11. Relation of a mom with her children is unique.
12. Nothing is impossible in this world.
13. Government's endeavor for poor's uplift is praiseworthy.
14. Are you trustworthy?
15. Such people are not trustworthy.
16. Life is beautiful for those, who are happy.
17. I don't have any friend in this locality.
18. Glasses are half empty.
19. Dictionary is good source of words.
20. Today's life is very hectic.

## ***Answers***

**Q1:**

1. क्या तुम कोई और हो ? Are you someone else?
2. मैं किसी का भी दोस्त नहीं हूँ। I am not anybody's friend.
3. तुम्हारे कितने भाई हैं ? How many brothers do you have?
4. उसके सोचने का तरीका मुझसे थोड़ा अलग है। His way of thinking is a bit different than that of mine.
5. राम सबसे बुरा इन्सान है। Ram is the worst person.
6. वे लोग ऐसे क्यों हैं ? Why are they people so?
7. हमारी वजह से उसके पास आज कुछ भी नहीं है। He has nothing today because of us.
8. क्या तुम सबसे बड़े भाई हो ? Are you the eldest brother?
9. मेरी हथेली पर कुछ था, क्या था वो ? There was something in my palm, what was that?
10. वो किसके साथ वहाँ गया और क्यों ? With whom did he go there and why?
11. क्या पैसे नहीं थे उसके पास ? Did he not have money?

12. जहाँ कहीं भी तुम हो, खुश रहो। Wherever you are, be happy.
13. ज़िन्दगी कोई मज़ाक है क्या ? Is life a joke?
14. मेरे पास सबसे कम पानी है। I have the least water.
15. कोई मि0 राम बाहर खड़े हैं। A/Some Mr. Ram is standing outside.
16. कोई राहुल क्लास में बैठा हुआ है। A/Some Rahul is sitting in the class.
17. जिस किसी के भी साथ वो है, भगवान उसे आर्शीवाद दे! With whoever he is, may God bless him!
18. उसके कपड़े फटे हुए थे शायद। Perhaps his clothes were torn.
19. क्या तुम्हारे पास कुछ है ? Do you have something?
20. रानी उनकी सबसे छोटी बेटी है। Rani is their youngest daughter.
21. जानवर प्यार के भूखे होते हैं। Animals are hungry for love. / Animals need love.
22. मेरे चलने का तरीका कैसा है ? How is my way of walking?
23. किस बच्चे का पास मेरा पैन है ? Which kid has my pen?
24. वहाँ कितने बच्चे बैठे हैं ? How many children are sitting there?
25. जो कोई भी यहाँ है, मेरा दोस्त है। Whoever is here, is my friend.
26. जो कोई भी वहाँ है, मेरा दुश्मन है। Whoever is there, is my enemy.
27. मेरे बगल में सिर्फ दो बच्चे थे। There were only two children beside me.
28. उसके खाने का तरीका ठीक नहीं है। His way of eating is not good.
29. नाश्ते में आज क्या है ? What is there in breakfast today?
30. मेरे दिल में क्या है ? What is there in my heart?

**Q2:**

1. Why are your friends not here? तुम्हारे दोस्त यहाँ क्यों नहीं हैं ?
2. For what are you here? तुम यहाँ किसलिए हो ?
3. Which one is mine? कौन सा वाला मेरा है ?
4. Mine are three brothers. मेरे तीन भाई हैं।
5. His is this book. उसकी है ये किताब।
6. They were better than I. वे मुझसे बेहतर थे।
7. Am I no one to you? क्या मैं तुम्हारा कोई नहीं हूँ ?
8. Seeta is a friend of mine. सीता मेरी दोस्त है।
9. How much petrol do you have at this moment? तुम्हारे पास इस वक्त कितना पेट्रोल है ?
10. I am your better than the best friend. मैं तुम्हारा सबसे अच्छे से भी अच्छा दोस्त हूँ।
11. Relation of a mom with her child is unique. अपने बच्चे के साथ एक माँ का रिश्ता अनोखा होता है।
12. Nothing is impossible in this world. इस दुनिया में कुछ भी असम्भव नहीं है।
13. Government’s endeavor is praiseworthy. सरकार का प्रयास प्रशंसा योग्य है।
14. Are you trustworthy? क्या तुम भरोसे के लायक हो ?
15. Such people are not trustworthy. ऐसे लोग भरोसे लायक नहीं होते।
16. Life is beautiful for those, who are happy. ज़िन्दगी उन लोगों के लिए खूबसूरत होती है, जो खुश हैं।
17. I don’t have any friend in this locality. इस जगह मेरा कोई दोस्त नहीं है।
18. Glasses are half empty. गिलास आधे खाली हैं।
19. Dictionary is good source of words. डिक्शनरी शब्दों का अच्छा स्रोत है।
20. Today’s life is very hectic. आजकल की ज़िन्दगी बहुत व्यस्त है।

## *Test – III*

**Q1: Translate the following sentences into Hindi: 44 x 1 = 44**

1. Am I your friend?
2. Who is this boy?
3. Whose book is that?
4. They are my friends.
5. Until when were you in office?
6. A book is lying on the bed.
7. These are not pencils.
8. Who has money?
9. Since when are you at home?
10. He is someone else's father.
11. You are no one to me.
12. Those boys were not with me.
13. I didn't have a pen.
14. Who didn't have pen?
15. He is with someone else.
16. Are chairs of white color?
17. Are they your relatives?
18. This is a sweet dog.
19. That is a mobile phone.
20. Mine are two children. / I have two children.
21. What is he to you?
22. His heart is broken.
23. His behavior was pretty awkward there.
24. Her father's name is Mr. R K Sharma.
25. I am a nice boy.
26. His way of thinking is different altogether.
27. In which home was he?
28. Was he awake that time?
29. Mansi and Paras are good students.
30. This is not a laptop.
31. Who was that boy to Ram?
32. Death is a bitter truth of life.
33. Road is bent ahead.
34. I have six books.
35. I don't have 15 pencils.
36. How many books do you have?
37. Here is a book.
38. What are these people to you?
39. There are a few notebooks.
40. His uncle is very nice.
41. I am your best friend.
42. The condition of my rattraps is pathetic.
43. My dad is a nice man.
44. How many brothers does he have?

## *Answers*

1. क्या मैं तुम्हारा दोस्त हूँ ?
2. ये लड़का कौन है ?
3. वो किसकी किताब है ?
4. वे मेरे दोस्त हैं।
5. तुम कब तक ऑफिस में थे ?
6. एक किताब बिस्तर पर पड़ी हुई है।
7. ये पेन्सिलें नहीं हैं।
8. पैसे किसके पास हैं ?
9. तुम घर पर कब से हो ?
10. वो किसी और के पापा हैं।
11. तुम मेरे कोई नहीं हो।
12. वो लड़के मेरे साथ नहीं थे।
13. मेरे पास पैन नहीं था।
14. किसके पास पैन नहीं था ?
15. वे किसी और के साथ हैं।
16. क्या कुर्सियाँ सफेद रंग की हैं ?
17. क्या वे आपके संबंधी हैं ?
18. यह एक प्यारा कुत्ता है।
19. वो मोबाइल फोन है।
20. मेरे दो बच्चे हैं।
21. वो तुम्हारा क्या है ? / वो तुम्हारा क्या लगता है ?
22. उसका दिल टूटा हुआ है।
23. उसका व्यवहार वहाँ बहुत अजीब था।
24. उसके पापा का नाम मि0 आर के शर्मा है।
25. मैं अच्छा लड़का हूँ।
26. उसके सोचने का तरीका बहुत अलग है।
27. वो किस घर में था ?
28. क्या वो उस वक्त उठा हुआ था ?
29. मानसी और पारस अच्छे विधार्थी हैं।
30. ये लेपटाप नहीं है।
31. वो लड़का राम का कौन था ?
32. मुत्र्यु जीवन का एक कटु सत्य है।
33. रोड आगे से मुड़ी हुई है।
34. मेरे पास 6 किताबें हैं।
35. मेरे पास 15 पैन्सिलें नहीं हैं।
36. तुम्हारे पास कितनी किताबें हैं ?
37. यहाँ एक किताब है।
38. ये लोग तुम्हारे क्या लगते हैं ?
39. वहाँ कुछ कापियाँ हैं।
40. उसके अंकल बहुत अच्छे हैं।
41. मैं तुम्हारा सबसे अच्छा दोस्त हूँ।
42. मेरी चूहेदानियों की हालत बहुत खराब है।
43. मेरे पापा एक अच्छे इन्सान हैं।
44. उसके कितने भाई हैं ?

# Lesson – 17

# There (देअर)

**ये टॉपिक बहुत ही आसान है पर तब जब आप इसके कॉन्सैप्ट को अच्छी तरह समझें ।**
**This topic is pretty easy provided you go through its concept thoroughly.**

**याद रहे, कुछ भी असम्भव नहीं अगर आप पूरी शिद्दत से किसी चीज़ को समझने की ठान लें।**
**Remember, nothing is impossible if you have a firm desire to learn something.**

***Concept No. 1:***

Here (हिअर) – यहाँ
There (देअर) – वहाँ

1. वहाँ एक पेड़ है। — There is a tree. / A tree is there.
2. वहाँ कोई है। — There is someone./ Someone is there.
3. वहाँ मैं गया। — I went there. / There went I.
4. वहाँ दो लड़कियाँ हैं। — There are two girls. / Two girls are there.
5. यहाँ कोई नहीं है। — Here is no one. / No one is here.
6. यहाँ किसी का पैन था। — Here was someone's pen. / Someone's pen was here.

***Concept No. 2:***

हम Simple Sentences के बारे में पढ़ चुके हैं जिनमें तीन चीजें ज़रूर होती हैं – Subject, Object और Helping Verb पर अगर किसी Simple Sentence में Subject और Object में से कोई एक न हो, तो आपको उसकी जगह "There" का प्रयोग करना होगा।
We've already learned that a simple sentence generally comprises; a subject, an object & a helping verb but in case, if either subject or object is missing then 'there' is to be used in place.

अगर हम कहें **"एक राजा था।"**

इस वाक्य में

| | | | |
|---|---|---|---|
| Subject | - | एक राजा | – (A king) |
| Object | - | कुछ नहीं है | – (Missing) |

इसलिए हमें Object की जगह पर There का प्रयोग करना होगा।

**"A King was there."**

यही नहीं हम 'Subject' की जगह पर 'There' और 'Object' की जगह पर 'Subject' लिख सकते हैं।
यानि Subject और Object की जगह एक – दूसरे से बदल सकते हैं।

**"There was a king."**

***कुछ उदाहरण देखिए –***
***Let's see a few examples:***

| | | |
|---|---|---|
| 1. | एक नल है। | There is a tap. / A tap is there. |
| 2. | कोई है। | There is someone. / Someone is there. |
| 3. | पानी नहीं है। | There is no water. / Water is not there. |
| 4. | लड़की नहीं है। | There is no girl. / Girl is not there. |
| 5. | एक बच्चा था। | There was a kid. / A kid was there. |
| 6. | कुछ था। | There was something. / Something was there. |
| 7. | प्यार नहीं है। | There is no love. / No love is there. |
| 8. | क्या कुछ था ? | Was there something? / Was Something there? |
| 9. | कौन है ? | Who is there ? |

इन वाक्यों में "There" को Subject और Object दोनों रूपों में प्रयोग किया जा सकता है।
In these sentences, 'There' can be used either as a 'subject' or an 'object'.

अब अगली Practice Exercise के ज़रिए आपको बेहतर तरीके से समझ आ जायेगा।
याद रखें "Practice makes a man perfect".

Now, only Practice can improve your understanding, which you will develop in next practice Exercise. Not to forget "Practice makes a man perfect".



***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Why to afraid of what'll happen in life. Even if nothing happens, experience will be gained.
   क्यों डरें कि ज़िन्दगी में क्या होगा। कुछ नहीं भी हुआ तो कम से कम तजुर्बा होगा।

2. People say India is a country of thousand difficulties, but I am a firm believer that India is a country of thousand opportunities.
   लोग कहते हैं कि भारत हज़ारों परेशानियों का देश है लेकिन मेरा अटल विश्वास है कि भारत हज़ारों अवसरों का देश है।

3. I will not say that I failed 1000 times, rather I would say, I know thousand ways which can cause failure.
   मैं ये नहीं कहूँगा कि मैं हज़ार बार असफल हुआ, बजाय इसके मैं ये कहूँगा कि मुझे हज़ार ऐसे रास्ते पता हैं जिनमें चलकर आप सफल नहीं हो सकते।

# There- Practice Exercise

**आइए अभ्यास करें। निम्नलिखित वाक्यों का अंगेज़ी में अनुवाद करिए –**
**Let's practice. Translate the following sentences into English –**

1. एक नल था।
2. क्या तुम्हारा भाई वहाँ था ?
3. कोई है क्या ?
4. क्या आपके दिल में प्यार नहीं है ?
5. तुम वहाँ क्यों छिपे हुए हो ?
6. जंगल में एक राजा रहता था।
7. वहाँ कुछ नहीं था।
8. एक राजा वहाँ गया।
9. वहाँ क्या है ?
10. उस शहर में एक पार्क था।
11. क्या तुम्हारे पास पैसे नहीं हैं ?
12. क्लास में 3 लड़कियाँ बैठी थीं।
13. मेरे पापा वहाँ रहते थे।
14. टेबल पर पैन था।
15. तकिये के नीचे एक पत्र है।
16. वहाँ कोई नहीं होगा।
17. तुम्हारे भाई के साथ एक आदमी खड़ा है।
18. इस तरह के कई फूल हैं।
19. वहाँ देखने को कुछ नहीं है।
20. क्या क्लास में कोई नहीं है ?
21. खेलने के लिए लड़के नहीं हैं।
22. उसके बटुए में पैसे नहीं हैं।
23. इस कम्पनी में आगे बढ़ने के कई अवसर हैं।
24. जाने की ज़रूरत नहीं है।
25. बर्गर खाने की कोई ज़रूरत नहीं।
26. एक साँप था।
27. एक पेड़ है, जिसका रंग लाल है।
28. क्या तुम्हारे पास पैन है ?
29. उस कुँए में पानी नहीं था।
30. जब कभी मैं परेशानी में था, तुम मेरे साथ थे।
31. मैने जो कुछ किया, वहीं पर किया।
32. उसकी ज़िन्दगी में खुशी नहीं है।
33. क्या वहाँ कुछ चल रहा है ?
34. प्यार जैसी कोई चीज़ नहीं होती।
35. ऐसा कोई शब्द नहीं होता।
36. ऐसी कोई कहानी नहीं है।
37. ऐसा कोई गाँव नहीं है।
38. ऐसा कोई देश नहीं है, जहाँ सिर्फ जानवर रहते हों।
39. ऐसा कोई मोबाइल नहीं है, जिसे मैं ठीक नहीं कर सकता।
40. क्या वहाँ कोई नहीं है ?
41. ऐसा कोई आदमी नहीं होता जिसे चोट नहीं लगती।
42. वहाँ कितने लोग हैं ?
43. वहाँ कितने लोग थे ?
44. वहाँ क्या है ?
45. तुम वहाँ किसके साथ थे ?
46. उस गाँव में बिजली नहीं है।
47. क्या तुम्हारे दिमाग में कुछ है ?
48. क्या इस जीवन में केवल दुख है ?
49. वहाँ कौन सब लोग हैं ?
50. क्या तुम्हारे पापा वहाँ नहीं थे ?

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Satisfaction lies in efforts, not only in attainment. Full efforts mean full victory.
   संतुष्टि प्रयासों से होती है, केवल प्राप्ति से नहीं। पूरा प्रयास मतलब पूरी विजय।

2. My dad was a laborer. He could not fulfill most of my desires; hence I ascribe him of my phenomenal success. Had he been able to provide me all what I wanted, I could have never reached this altitude.
   मेरे पिता एक मज़दूर थे। वे मेरी ज़्यादातर ख्वाहिशों को पूरा नहीं कर पाये, शायद इसीलिए मैं अपनी असाधारण सफलता का श्रेय उन्हें देता हूँ। अगर वो मुझे हर वो चीज़ दे पाते जिसकी मैंने ख्वाहिश की तो आज मैं इस ऊँचाई तक नहीं पहुँच पाता।

## ***Answers***

1) There was a tap.
2) Was your brother there?
3) Is there someone?
4) Isn't there love in your heart?
5) Why are you hidden there?
6) There lived a king in Jungle.
7) Nothing was there.
8) There went a king. / A king went there.
9) What is there?
10) There was a park in that city.
11) Isn't there money with you? / Do you not have money?
12) There were 3 girls sitting in the class. / 3 girls were sitting in the class.
13) There lived my dad. / My dad lived there.
14) There was a pen on the table.
15) There is a letter beneath the pillow.
16) There will be no one there.
17) There is a man standing with your brother.
18) There are so many such flowers.
19) There is nothing to see.
20) Isn't there anyone in the class?
21) There are no boys to play.
22) There is no money in his wallet.
23) There are numerous growth opportunities in this company.
24) There is no need to go.
25) There is no need to eat burger.
26) There was a snake.
27) There is a tree, which is of red color.
28) Is there a pen with you? / Do you have a pen?
29) There was no water in that well.
30) Whenever I was in trouble, you were there with me.
31) Whatever I did, I did there.
32) There is no joy in his life.
33) Is there something going on?
34) There is nothing as such love.
35) There is no word as such.
36) There is no such story.
37) There is no such village.
38) There is no country as such, where there are only animals.
39) There is no such a mobile, which I can't repair.
40) Isn't there anyone?
41) There is no such a man, who doesn't get hurt.
42) How many guys are there?
43) How many people were there?
44) What is there?
45) With whom were you there?
46) There is no electricity in that village.
47) Is there something in your mind?
48) Is there only sorrow in this life?
49) Who all people are there?
50) Was your dad not there?

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Unless a man undertakes more than he possibly can, he will never do what he actually can.
   जब तक एक इन्सान उससे ज़्यादा करने की कोशिश नहीं करता जितना उसे लगता है कि वो कर सकता है, तो वो कभी उतना नहीं कर पायेगा जितना वो वास्तव में कर सकता है।

2. Whose fingers you resorted to experience the world; never let their shoulders down.
   जिनकी उँगली पकड़कर तुमने चलना सीखा, उनके कन्धों को कभी झुकने मत देना।

3. Your existence is not what your name suggests but the identity that you earn in your lifetime.
   आपका अस्तित्व आपके नाम से नहीं बल्कि आपकी पहचान से होता है जो आप अपने जीवन में अर्जित करते हो।

# There – Test Papers

## *Test – I*

**Q1: Translate the following sentences into Hindi: 50 x 1 = 50**

1. Were you there?
2. Who is there at the door?
3. There was a king.
4. How much petrol is there in your car?
5. Until when were you there in office?
6. There is a book on the bed.
7. How many students were there in the class?
8. Is there money in your pocket?
9. No one is there.
10. There is a boy standing.
11. Is someone there?
12. There were 29 people in total.
13. Why were you there?
14. With whom is he there?
15. There was a lion in that forest.
16. There is a ghost, whose name is Rahul.
17. When you were there, I was not there.
18. There were 15 students in that class.
19. There is a phone call for you.
20. A friend of yours is there at the door.
21. There is no Rahul in my class.
22. There are no pens in my bag.
23. How much is there in your pocket?
24. How many stars are there in the sky?
25. His dad is there with my dad.
26. Her sister is there in Japan.
27. There is a tap in his kitchen, which is very old.
28. There is a boy with him, who is very thin.
29. There is a girl in his class, for whom he is mad.
30. There is no friend of mine in this photograph.
31. Is there any friend of yours in this photograph?
32. There are numerous hotels in Shimla.
33. There is a beautiful lake in Mussorie.
34. There is a laptop on my bed.
35. Is there a mobile on my table?
36. There is no letter underneath the pillow.
37. There is no one standing ahead of me.
38. How many people are there next to you?
39. Ram is there in the car.
40. There is a bridge over the Yamuna River.
41. How many books are there in your bag?
42. Nothing is there.
43. Nobody is there in your room.
44. Some people are there eating the food.
45. My life is there in you. If you are not there, then nothing is there.
46. I am always there with you.
47. The condition is pathetic there.
48. My dad was never there.
49. Weather conditions were phenomenal there.
50. How many brothers of yours were standing there?

## *Answers*

| | |
|---|---|
| 1. Were you there? | क्या तुम थे ? |
| 2. Who is there at the door? | दरवाजे पर कौन है ? |
| 3. There was a king. | एक राजा था। /वहाँ एक राजा था। |
| 4. How much petrol is there in your car? | तुम्हारी कार में कितना पेट्रोल है ? |
| 5. Until when were you there in office? | तुम ऑफिस में कब तक थे ? |
| 6. There is a book on the bed. | बिस्तर पर एक किताब है। |
| 7. How many students were there in the class? | क्लास में कितने बच्चे थे ? |
| 8. Is there money in your pocket? | क्या तुम्हारी जेब में पैसे हैं ? |
| 9. No one is there. | वहाँ कोई नहीं है। |
| 10. There is a boy standing. | एक लड़का खड़ा है।/ वहाँ एक लड़का खड़ा है। |

# Future Indefinite Tense

इस Tense में मुख्य क्रिया के साथ **गा, गे, गी** का प्रयोग होता है।
**जैसे -** राम घूमने जाये**गा**, सीता नाचे**गी**, लोग घूमें**गे**। आदि

## *Affirmative (सकारात्मक वाक्य)*

**Rule: Subject + will + verb 1st form + object.**

Subject चाहे 'Singular' हो या 'Plural', 'Will' का ही प्रयोग होता है।

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | राम तुमसे मिलेगा। | Ram will meet you. |
| 2. | लोग घूमने जायेंगे। | People will go for a walk. |
| 3. | वह तुम्हें कॉल करेगी। | She will call you. |

## *Negative (नकारात्मक वाक्य)*

**Rule: Subject + will not + verb 1st form + object.**

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | राम तुमसे नहीं मिलेगा। | Ram will not meet you. |
| 2. | लोग घूमने नहीं जायेंगे। | People will not go for a walk. |
| 3. | वह तुम्हें कॉल नहीं करेगी। | She will not call you. |

## *Interrogative (प्रश्नवाचक वाक्य)*

**Rule: <Wh family> + will + subject + verb 1st form + object?**

प्रश्नवाचक वाक्यों में helping verb (will) subject से पहले आ जाती है। और अगर वाक्य मे Wh family जैसे who, why, when, what, which, until when, since when, how long आदि का प्रयोग हो तो वो तो सबसे पहले ही प्रयोग की जाती है।

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | राम तुमसे कब मिलेगा? | When will Ram meet you? |
| 2. | लोग कहाँ जायेंगे? | Where will people go? |
| 4. | वह तुम्हें कॉल कैसे करेगी? | How will she call you? |

## *Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक वाक्य)*

**Rule: <Wh family> + Will + Subject + not + Verb 1st form + object?**

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | राम तुमसे क्यों नहीं मिलेगा? | Why will Ram not meet you? |
| 2. | क्या लोग घूमने नहीं जायेगें? | Will people not go for a walk? |
| 4. | क्या वह तुम्हें कॉल नहीं करेगी? | Will she not call you? |

# Future Continuous Tense

इस Tense में मुख्य क्रिया के साथ **रहा होगा, रही होगी, रहे होंगे, रहा हूँगा** का प्रयोग होता है।
जैसे - राम घूम **रहा होगा**, सीता नाच **रही होगी**, लोग घूम **रहे होंगे**, मैं घूम **रहा हूँगा** आदि

## *Affirmative (सकारात्मक वाक्य)*

**Rule: Subject + will be + verb 1st form + ing + object.**

Subject चाहे 'Singular' हो या 'Plural', 'Will be' का ही प्रयोग होता है।

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | राम घूमने जा रहा होगा। | Ram will be going for a walk. |
| 2. | वह घूम रहा होगा। | He will be walking. |
| 3. | वह प्रतियोगिता में नाच रही होगी। | She will be dancing in the competition. |

## *Negative (नकारात्मक वाक्य)*

**Rule: Subject + will not be + verb 1st form + ing + object.**

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | वो सो नहीं रहा होगा। | He will not be sleeping. |
| 2. | पापा इस समय अखबार पढ़ रहे होंगे। | Dad will be reading newspaper right now . |
| 3. | वह इस वक्त नहीं खेल रही होगी। | She will not be playing at this moment. |

## *Interrogative (प्रश्नवाचक वाक्य)*

**Rule: <Wh family> + will + subject + be + verb 1st form + ing + object?**

प्रश्नवाचक वाक्यों में helping verb (will) subject से पहले आ जाती है। और अगर वाक्य मे Wh family जैसे who, why, when, what, which, until when, since when, how long आदि का प्रयोग हो तो वो तो सबसे पहले ही प्रयोग की जाती है।

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | राम कहाँ सो रहा होगा? | Where will Ram be sleeping? |
| 2. | क्या वह घूम रहा होगा? | Will he be walking? |
| 3. | वो कुत्ते को क्या खिला रही होगी? | What will she be feeding the dog? |

## *Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक वाक्य)*

**Rule: <Wh family> + will + subject + not + be + verb 1st form + ing + object?**

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | क्या राम मार्केट नहीं जा रहा होगा? | Will Ram not be going to market? |
| 2. | क्या बच्चे हल्ला नहीं मचा रहे होंगे? | Will children not be making a noise? |
| 3. | क्या मैं सो नहीं रहा हूँगा उस वक्त? | Will I not be sleeping at that time? |

# Future Perfect Tense

इस Tense में मुख्य क्रिया के साथ **चुका होगा, चुकी होगी, चुके होंगे, लिया होगा, दिया होगा, दी होगी, ली होगी, की होगी** आदि का प्रयोग होता है।
जैसे - राम घूम **चुका होगा** , सीता नाच **चुकी होगी,** लोग घूम **चुके होंगे**, मैं घूम **चुका हूँगा** आदि

## *Affirmative (सकारात्मक वाक्य)*

**Rule: Subject + will have + verb 3rd form + object.**

Subject चाहे 'Singular' हो या 'Plural', 'Will have' का ही प्रयोग होता है।

| *S.No* | *हिन्दी वाक्य* | *English Sentences* |
|---|---|---|
| 1. | राम मार्केट जा चुका होगा। | Ram will have gone to market. |
| 2. | मैं इस समय तक खेल चुका हूँगा। | I will have played by now. |
| 3. | लोग स्टेज़ पर नाच चुके होंगे। | People will have danced on the stage. |
| 4. | वह प्रतियोगिता जीत चुकी होगी। | She will have won the competition. |

## *Negative (नकारात्मक वाक्य)*

**Rule: Subject + will not have + verb 3rd form + object.**

| *S.No* | *हिन्दी वाक्य* | *English Sentences* |
|---|---|---|
| 1. | राम मार्केट नहीं गया होगा। | Ram will not have gone to market. |
| 2. | उसने तुम्हें कल नहीं देखा होगा। | He will not have seen you yesterday. |
| 3. | लोग कल्पना से नहीं मिले होंगे। | People will not have met Kalpana. |
| 4. | वह वहाँ नहीं गयी होगी। | She will not have gone there. |

## *Interrogative (प्रश्नवाचक वाक्य)*

**Rule: <Wh family> + will + subject + have + verb 3rd form + object?**

प्रश्नवाचक वाक्यों में helping verb (will) subject से पहले आ जाती है। और अगर वाक्य मे Wh family जैसे who, why, when, what, which, until when, since when, how long आदि का प्रयोग हो तो वो तो सबसे पहले ही प्रयोग की जाती है।

| *S.No* | *हिन्दी वाक्य* | *English Sentences* |
|---|---|---|
| 1. | राम मार्केट क्यों गया होगा? | Why will Ram have gone to market? |
| 2. | क्या उसने तुम्हें कल देखा होगा? | Will he have seen you yesterday? |
| 3. | लोग कल्पना से कब मिले होंगे? | When will people have met Kalpana? |
| 4. | वह वहाँ कैसे गयी होगी? | How will She have gone there? |

### ***Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक वाक्य)***

**Rule: <Wh family> + will + subject + not + have + verb 3rd form + object?**

| *S.No* | *हिन्दी वाक्य* | *English Sentences* |
|---|---|---|
| 1. | क्या राम घूमने नहीं गया होगा? | Will Ram not have gone for a walk? |
| 2. | क्या उसने तुम्हें कल नहीं देखा होगा? | Will he not have seen you yesterday? |
| 3. | लोग कल्पना से क्यों नहीं मिले होंगे? | Why will people not have met Kalpana? |
| 4. | क्या वह प्रतियोगिता में नहीं नाची होगी? | Will she not have danced in the competition? |

## Future Perfect Continuous Tense

इस Tense में मुख्य क्रिया के साथ **रहा होगा, रही होगी, रहे होंगे, रहा हूँगा** का प्रयोग होता है। बिल्कुल वैसे ही जैसे Continuous tense में होता है। फर्क सिर्फ इतना है कि यहाँ पर समय के बारे में भी बताया जाता है।

***जैसे* -** राम **2 घंटे से** घूम **रहा होगा**, सीता **4 दिन से** नाच **रही होगी**, लोग **10 बजे से** घूम **रहे होंगे**, मैं **सुबह से** रो **रहा हूँगा** आदि

समय के बारे में बताये जाने पर Since और For का प्रयोग होता है। Since का प्रयोग निश्चित समय के लिए और For का प्रयोग अनिश्चित समय के लिए अर्थात अवधि (Duration) के लिए। कहाँ पर Since और कहाँ पर For का प्रयोग होगा, यह आपको Present Perfect Continuous Tense पढ़ाते वक्त बताया गया था।

### ***Affirmative (सकारात्मक वाक्य)***

**Subject + will have been + verb 1st form+ ing + object+ since/for + <point of time/duration>.**

Subject चाहे 'Singular' हो या 'Plural', 'Will have been' का ही प्रयोग होता है।

| *S.No* | *हिन्दी वाक्य* | *English Sentences* |
|---|---|---|
| 1. | राम 2 घंटे से खेल रहा होगा। | Ram will have been playing for 2 hours. |
| 2. | वह 4 बजे से पढ़ रहा होगा। | He will have been studying since 4 o'clock. |

### ***Negative (नकारात्मक वाक्य )***

**Subject + will not have been +verb 1st form+ ing+ object+ since/for + <point of time/duration>.**

| *S.No* | *हिन्दी वाक्य* | *English Sentences* |
|---|---|---|
| 1. | राम 2 घंटे से नहीं खेल रहा होगा। | Ram will not have been playing for 2 hours. |
| 2. | वह 4 बजे से नहीं पढ़ रहा होगा। | He will not have been studying since 4 o'clock. |

## *Interrogative (प्रश्नवाचक वाक्य)*

**<Wh family> + will + subject + have been + verb 1st form+ ing + object+ since/for + <point of time/duration>?**

प्रश्नवाचक वाक्यों में helping verb (will) subject से पहले आ जाती है। और अगर वाक्य मे Wh family जैसे who, why, when, what, which, until when, since when, how long आदि का प्रयोग हो तो वो तो सबसे पहले ही प्रयोग की जाती है।

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | क्या राम 2 घंटे से खेल रहा होगा? | Will Ram have been playing for 2 hours? |
| 2. | क्या वह 4 बजे से पढ़ रहा होगा? | Will he have been studying since 4 o'clock? |

## *Negative Interrogative (नकारात्मक प्रश्नवाचक वाक्य)*

**<Wh family> + will + subject + not + have been + verb 1st form+ ing + object+ since/for + <point of time/duration>?**

| S.No | हिन्दी वाक्य | English Sentences |
|---|---|---|
| 1. | क्या राम 2 घंटे से खेल नहीं रहा होगा? | Will Ram not have been playing for 2 hours? |
| 2. | क्या वह 4 बजे से पढ़ नहीं रहा होगा? | Will he not have been studying since 4 o'clock? |

# Tense – Practice Exercise

**आइए अभ्यास करें। निम्नलिखित वाक्यों का अंगेज़ी में अनुवाद करिए –**

**Let's practice. Translate the following sentences into English –**

1. मैं नहीं गया।
2. तुम कहाँ जाते हो ?
3. हम किस तरह आयेंगे?
4. मैं कब तक तुम्हारा साथ दूँगा?
5. रोहित की बहन कहाँ जा रही है?
6. वो किस शहर से आया था?
7. राम खेलता है।
8. वो लड़का ऐसा क्यों सोचता है?
9. ये बच्चे कहाँ रहते हैं?
10. लड़कियाँ कल से डाँस का अभ्यास कर रही हैं।
11. राकेश नहीं समझता।
12. घाव से खून निकल रहा है।
13. मैं पढ़ूँगा।
14. वो सभी किसके भाई हैं?
15. वो खिड़की से झाँक रहा था।
16. बच्चे आ रहे होंगे।
17. मैं शिमला अक्सर जाता हूँ।
18. वो खूब पढ़ता है।
19. वो कभी–कभी मेरे घर आता है।
20. बस चली गई होगी।
21. तुम कब तक यहाँ ठहरोगे?
22. माँ अपने बच्चे को दूध पिला रही होगी।
23. हम बहुत देर तक सोते हैं।
24. वो घर से नहीं आया है।
25. वो अपने सपनों को साकार करेगा।
26. मैं किसके बारे में सोचता हूँ?
27. मैं और तुम किसके साथ खेल रहे थे?
28. हम वहाँ गये थे।
29. मेरा दोस्त कौन सी कार चला रहा है?
30. उसने उस आदमी को जान से मार दिया।
31. राम ने लड़की का बलात्कार नहीं किया है।
32. लड़के के परिवार वालों ने उस पर आरोप लगाया है।
33. उस दिन मेरे साथ कई लोग फिल्म देख रहे थे ।
34. हमने टीवी में किसकी लड़ाई देखी?
35. हम राम को बिलकुल नहीं जानते।
36. ये टूटा हुआ दिल कुछ कह रहा है।
37. क्या वो स्कूल से आ गया होगा?
38. तुम बहुत तेज दौड़ रहे थे।
39. कौन जायेगा?
40. किस हीरो का दोस्त तुम्हारे पापा के साथ जॉब करता है?
41. मैं अक्सर उसके घर जाता हूँ।
42. सीमा आये दिन तुम्हें होमवर्क लिखने के लिए बुलाती है।
43. बच्चे सुबह से टी वी देख रहे हैं।
44. उसे किस पार्टी का साथ नहीं मिल रहा है?
45. वो मोबाईल में क्या देख रहा है?
46. मैं किस लड़की का भाई हूँ ?
47. उसके पापा ने मुझसे बात करना पसन्द क्यों नहीं किया?
48. राम मुश्किल से ही कभी मेरे घर आता है।
49. क्या ये बातें याद आयेंगी तुम्हें?
50. हम सभी लोग उस नेता को पसन्द नहीं करते।
51. मेरे भाई ने किसी लड़की को परेशान नहीं किया।
52. उसने देखने की कोशिश नहीं की।
53. वो अधिकतर सीता के साथ खेलता है।
54. उसने मेरे लिए कभी कुछ किया ?
55. उसने कुछ नहीं किया।
56. हम तुम्हारे साथ घूमने जायेंगे।
57. राम उसे बहुत प्यार करता है।
58. तुमने मेरा दिल दुखाया है।
59. आँखें धोखा देती हैं।
60. क्या तुमने सभी को खाना परोस दिया है?
61. किसने तुम्हें देखा था?
62. ये दिल कभी–कभी प्यार के लिए तड़पता है।
63. मैंने भगवान से कुछ माँगा है।
64. उसने गलती की है।
65. हमारी आँखें उसे देख रही थी।
66. किसने तुम्हें चोट पहुँचाई?
67. मैंने ऐसा कभी नहीं सोचा।
68. राम ने मुझे मेरी जीत पर बधाई दी है।
69. दुकानदार ने मुझे लूट लिया।
70. क्या तुम मुझे याद दिलाओगे ?
71. बुरे दौर में तुम्हारा साथ किसने दिया ?
72. माँ बच्चों को जन्म देती है व बदले में कुछ नहीं माँगती!
73. हम दो बजे पार्क में घूम रहे थे।
74. वो किसके लिए इतनी दूर गया ?
75. तुम्हारा चेहरा मुझे किसी की याद दिलाता है।
76. ये कौन करता है?
77. ये साँप सदियों से अपनी साथी की तलाश कर रहा है।
78. उसने किताब ले ली थी।
79. मैं पेन से लिखूँगा।
80. क्या तुम रोज हनुमान जी की पूजा नहीं करती ?
81. वो घूमने गया था।
82. ये काम किसने किया ?
83. ये कहानियाँ मुझे पसंद नहीं।
84. हमने गलती नहीं की।
85. राम मेरे बारे में कुछ न कुछ तो बताएगा।
86. वो दोनों हमें क्या सिखाएंगे?
87. तुम सभ्य लगते हो।
88. वो तुम्हारे घर पहले ही आ चुका है।
89. मैं तुम्हें रोज देखने आया।

90. तुम अपनी गलती स्वीकार कर चुके हो।
91. मैं तुमसे कभी नहीं मिला।
92. मैं किसी तरह ऑफिस पहुँचा हूँ।
93. क्या आप हमसे कुछ कह रहे हैं।
94. वो तुम्हारे घर की तरफ क्यों आता है ?
95. मैं दीवार के पीछे छुप गया।
96. मैं तुमसे मिलने को पागल हो रहा था।
97. मैं जल्द ही ऑफिस पहुँच रहा हूँ।
98. सीता ने कम्पनी छोड़ी और चली गयी।
99. तुम अच्छे लग रहे हो।
100. तुमने ऐसा क्यों सोचा?
101. उसने गाना कहाँ गाया?
102. प्रिया मेरे दिल को समझ रही थी।
103. मैंने सब कुछ समझ लिया था।
104. लोग मिठाइयाँ खा चुके थे।
105. मुझे उसकी याद आ रही थी।
106. वह दो साल पहले कम्पनी छोड़ चुका है।
107. वो तुम्हें धमकी क्यों देता है?
108. मैं ऑफिस के बाहर पहले ही अच्छी तरह देख चुका हूँ।
109. क्या आप हमसे सहमत हैं ?
110. राम धोखा दे रहा था।
111. वो आदमी मुझसे नहीं मिलता है।
112. तोता छत पर रो रहा था।
113. वो तुम्हारा इन्तज़ार 2 बजे से कर रहा था।
114. मैं तुम्हारे बारे में कुछ नहीं सोच रहा हूँ।
115. मैं तुमसे बात करुँगा।
116. लोग मुझसे मिलने नही आयेंगे।
117. राम कम्प्यूटर सीखता है।
118. तुम्हारे बाल झड़ चुके थे।
119. मैं अपने माता पिता को विदा कर चुका हूँ।
120. 2 घन्टे हो गये, घाव से खून निकल रहा है।
121. मैं अपने माता पिता को भेज चुका था।
122. क्या आप 3 साल से काम कर रहे हैं?
123. क्या आप सुबह से घूम रहे हैं?
124. नल दिखने में अच्छा लग रहा था।
125. उसने तुम्हें धमकी क्यों दी थी?
126. तुम मुझे सुबह से क्यों ढूढ़ रहे हो?
127. राम ऑफिस कब जाता है?
128. उसने मुझे अकेला छोड़ दिया है।
129. तुम ऐसा क्यों सोचते हो?
130. मैं आपके पास कब आया ?
131. मैं तुमसे कभी नहीं मिलूँगा।
132. क्या आपने खाना खाया?
133. सीता भगवान की पूजा कब से कर रही है?
134. तुमने हाल ही में कौन सी फिल्म देखी है?
135. मैं घूमने गया।
136. मैं 2 घंटे से ठंड से काँप रहा हूँ।
137. वह दो साल पहले कम्पनी छोड़ चुका है।
138. तुमने मेरा मूड खराब किया।
139. मैं 2008 से इस कम्पनी में काम रहा हूँ।
140. क्या सीता वहाँ बैठी?
141. वो गाना कहाँ गाता है?
142. वो तुम्हारे घर में खाना खा चुका है।
143. जब मैं आऊँगा, तुम जा रहे होंगे।
144. उसने मुझे माफ किया।
145. मैं ऑफिस परिसर में सिगरेट नहीं पीता।
146. मैं अपनी गलती महसूस कर चुका हूँ।
147. मैंने ये पहेली सुलझा दी।
148. मैं कभी गाना नहीं गाता।
149. मैं आपके पास कब आऊँगा ?
150. दूल्हा अच्छा लगता है।
151. यह सुनने में अच्छा लगता है।
152. क्या सीता वहाँ बैठेगी?
153. सचिन ने पुराने सभी रिकार्डस तोड़े।
154. मैं आपका प्रस्ताव स्वीकार करता हूँ।
155. राम अगले महीने कम्प्यूटर सीखेगा।
156. क्या सीता वहाँ बैठती है?
157. तुम ऐसा क्यों सोच रहे हो?
158. तुम अच्छे लगते हो।
159. बच्चा छत पर रो रहा होगा।
160. मैं तुम्हारे बारे में क्या सोचता हूँ?
161. राम और आदित्य किस ऑफिस से आ रहे हैं?
162. क्या आप उनसे मिले हो?
163. मैंने तुम्हारे लिए प्रार्थना की थी।
164. राम अच्छी तरह से तैयारी कर चुका है।
165. ये किसने किया ?
166. उसने अनजाने में मुझे दुख पहुँचाया।
167. मैंने लोगों से पैसे इकट्ठे कर लिए हैं।
168. मैं कसम खाता हूँ कि मैं वहाँ कभी नहीं जाऊँगा।
169. तुम्हारी किताब किसने ली ?
170. क्या हुआ ?
171. तुम्हारे दिमाग को किसने परेशान किया ?
172. हम बेवजह एक दूसरे के साथ लड़ रहे थे।
173. तुम क्या ढूँढ रहे हो ?
174. उन्होंने पूरे कमरे की सजावट बदल दी।
175. मैंने उसकी आवाज़ पहचान ली।
176. उसने मुझे पूरी तरह से सहयोग का आश्वासन दिया।
177. उसने बर्तन धो लिए हैं।
178. उसने इतने सारे लोगों को कैसे सँभाला ?
179. जो कोई मेरे पास आया, मैंने मदद की।
180. खेल के दौरान वो खोया खोया सा लगा।
181. तुम कहीं खोये से लगते हो।
182. मैंने उसे उतना पैसा नहीं दिया।
183. हज़ारों लोग सड़क पर विद्रोह कर रहे हैं।
184. हस्त रेखा विज्ञान ने उसे पागल कर दिया है।
185. मेरा भाई किसी तरह घर पहुँचा।
186. मैं अपनी सफ़लता का श्रेय तुम्हें देता हूँ।
187. क्या तुममें से कोई पूजा करता है ?
188. तुम इतनी सारी किताबें कैसे लाओगे ?
189. तुममें से कितने ताजमहल गये हो ?
190. उसने षड़यत्र का भांडा फोड़ दिया।

## ***Answers***

1. I didn’t go.
2. Where do you go?
3. How will we come?
4. Until when will I support you? / Until when will I stand by you?
5. Where is Rohit’s sister going?
6. From which city had he come?
7. Ram plays.
8. Why does that boy think so?
9. Where do these children live?
10. Girls have been practicing dance since yesterday.
11. Rakesh doesn’t understand.
12. Blood is oozing from the wound.
13. I will study.
14. Whose brothers are they/those all?
15. He was peeping through the window.
16. Children/kids will be coming.
17. I often go to Shimla.
18. He studies a lot/so much.
19. He sometimes come my home.
20. Bus will have left.
21. Until when will you stay here?
22. Mother will be feeding her child.
23. We sleep till late.
24. He has not come from home.
25. He will fulfill his dreams. / He will materialize his dreams.
26. About whom do I think?
27. With whom were I & you playing?
28. We had gone there.
29. Which car is my friend driving?
30. He killed that man.
31. Ram has not raped the girl.
32. Boy’s family has blamed him/her.
33. Many people were watching the movie with me that day.
34. Whose fight did we watch on TV?
35. We don’t know Ram at all. / We have no idea who Ram is.
36. This broken heart is saying something.
37. Will he have come from school?
38. You were running very fast.
39. Who will go?
40. Which actor’s friend works with your dad?
41. I often go his home.
42. Seema often calls you to write homework.
43. Kids have been watching TV since morning.
44. Which party’s support is he not getting? / Which party is not supporting him.
45. What is he watching in Mobile?
46. Which girl’s brother am I?
47. Why did his father not like to talk to me?
48. Ram seldom comes my home.
49. Will you remember these moments?
50. We all people don’t like that leader.
51. My brother didn’t bother any girl.
52. He didn’t try to see.
53. He mostly plays with Seeta.
54. Did he ever do something for me?
55. He did nothing.
56. We will go for a walk with you.
57. Ram loves him/her a lot.
58. You have hurt me.
59. Eyes cheat/ Eyes deceive. / Eyes are deceptive.
60. Have you served the food to all?
61. Who had seen you?
62. This heart sometimes craves for love.
63. I have begged something from God.
64. He has committed / made a mistake.
65. Our eyes were searching him.
66. Who hurt you?
67. I never thought so.
68. Ram has congratulated me on my win/victory.
69. Shopkeeper ripped me off.
70. Will you remind me?
71. Who supported you in bad time? / Who stood by you in bad phase?

72. Mother bears children and demands nothing in return.
73. We were walking in the park at 2 o’clock.
74. For whom did I go this far?
75. Your face reminds me of someone.
76. Who does it?
77. This snake has been searching his partner for centuries.
78. He had taken the book.
79. I will write with pen.
80. Do you not worship Lord Hanuman daily?
81. He had gone for a walk.
82. Who did this work?
83. I don’t like these stories.
84. We didn’t make a mistake.
85. Ram will tell at least something about me.
86. What will they both teach us?
87. You look civilized.
88. He has already come your home.
89. I came to see you daily.
90. You have accepted your fault.
91. I never met you.
92. I have reached office somehow.
93. Are you saying something to us?
94. Why does he come towards your home?
95. I hid behind the wall.
96. I was craving to meet you.
97. I am reaching office soon.
98. Seeta left the company and went.
99. You are looking good.
100. Why did you think so?
101. Where did he sing the song?
102. Priya was understanding my feelings.
103. I had understood everything.
104. People had eaten the sweets.
105. I was missing him/her.
106. He has left the company 2 years ago.
107. Why does he threaten you?
108. I have already seen properly outside the office.
109. Do you agree with us?
110. Ram was cheating.
111. That man does not meet me.
112. Parrot was crying on the roof.
113. He had been waiting for you since 2 o’clock.
114. I am not thinking anything about you./ I am thinking nothing about you.
115. I will talk to you.
116. People will not come to meet me.
117. Ram learns computer.
118. Your hair were fallen.
119. I have seen off my parents.
120. Blood has been oozing from the wound for 2 hrs.
121. I had sent my parents.
122. Have you been working for 3 years?
123. Have you been walking since morning?
124. Tap was looking good.
125. Why had he threatened you?
126. Why have you been searching me since morning?
127. When does Ram go to office?
128. He has left me alone.
129. Why do you think so?
130. When did I come to you?
131. I will never meet you.
132. Did you eat the food?
133. Since when has seta been worshipping God?
134. Which movie have you recently seen?
135. I went for a walk.
136. I have been shivering with cold for 2 hours.
137. He has left the company 2 years ago.
138. You spoiled my mood.
139. I have been working with this company since 2008.
140. Did Seeta sit there?
141. Where does he sing the song?
142. He has eaten/taken/had the food at your home.
143. When I come, you will be going.
144. He forgave me.
145. I don’t smoke in the office premises.

146. I have realized my mistake.
147. I unraveled this enigma. / I solved this puzzle.
148. I never sing a song.
149. When will I come to you?
150. Groom looks good.
151. It sounds good.
152. Will seeta sit there?
153. Sachin broke all the previous records.
154. I accept you proposal.
155. Ram will learn computer next month.
156. Does seeta sit there?
157. Why are you thinking so?
158. You look good.
159. Child will be weeping on the roof.
160. What do I think about you?
161. From which office are Ram & Aditya coming?
162. Have you met them?
163. I had prayed for you.
164. Ram has prepared well.
165. Who did it?
166. He unknowingly hurt me.
167. I have collected the money from people.
168. I swear that I will never go there again.
169. Who took your book?
170. What happened?
171. What disturbed your mind?
172. We were unnecessarily fighting with each other.
173. What are you looking for?
174. They changed the entire room decoration.
175. I recognized his voice.
176. He assured me of full cooperation.
177. He has washed the utensils.
178. How did he handle these many people?
179. Whoever came to me, I helped.
180. During the game, he seemed to be lost.
181. You seem to be lost somewhere.
182. I didn't give him that much money.
183. Thousands of people are protesting on roads.
184. Palmistry has made him crazy.
185. My brother somehow reached home.
186. I ascribe my success to you.
187. Does any of you worship?
188. How will you bring these many books?
189. How many of you have visited the Taj?
190. He unearthed the conspiracy.

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Every time you lose, you gain experience.
2. Unless you try, you can't say whether you'll succeed or not. So go ahead and try your best.
3. Twenty years from now you will be more disappointed by the things that you didn't do than by the ones you did do, so throw off the bowlines, sail away from safe harbor, catch the trade winds in your sails. Explore, Dream, Discover.

# Tense – Test Papers

## *Test – I*

### Q1: Translate the following sentences into Hindi: 20 x 1 = 20

1. Do you really feel the pain of those who are poor and hungry?
2. Will he ever realize that he was in the wrong?
3. Which one are you looking for at the moment?
4. How many times have I told you not to disturb me?
5. Why did you back out of your promise?
6. Sometimes, He takes things pretty lightly.
7. I will seldom go to the US because I feel myself an alien there.
8. Have you ever been in Agra?
9. I don't know what to do.
10. He has not been working for money since beginning.
11. For how long have you been waiting for me in the airport?
12. It sounded good but I know it's not worthwhile.
13. I will sue you in court.
14. Prime Minister addressed the gathering.
15. Shyam unnecessarily elongates the matter.
16. Most of the People are traveling by metro these days.
17. He feeds his animals thrice a day.
18. Are you feeling like going there?
19. These two are not looking to be twins as their faces are different altogether.
20. He is fighting for his self respect and dignity.

### Q2: Choose the correct alternative in the following sentences: 10 x 1 = 10

1. He has been in Delhi **(since/for)** a long.
2. I never **(tells/tell)** a lie.
3. He didn't go **(somewhere/anywhere).**
4. Do you love **(to watch / watching)** TV?
5. I like **(to play / playing)** cricket.
6. He **(founded/found)** peace nowhere.
7. I **(was/were)** watching you.
8. Shalini **(does/do)** not go to parties.
9. Rahul **(looks / looked)** tired that day.
10. **(Do/Does)** you know how to speak in English?

### Q3: Translate the following sentences into English? 10 x 1 = 10

1. तुम वहाँ किस रास्ते से होते हुए जाते हो ?
2. इतने सारे गिले शिकवे लेकर कहाँ जाओगे तुम ?
3. रहते कहाँ हो दोस्त ? अक्सर दिखते नहीं।
4. दवाई खाने के बाद अच्छा महसूस हो रहा है मुझे।
5. मैं काफी देर से उसे ढूँढ रहा था।
6. सरकार गरीबों के लिए सही मायनों में क्या कर रही है ?
7. सच कहूँ तो मुझे नहीं पता कि मैं आगे क्या करने वाला हूँ।
8. क्या वो मुझे जानता था ?
9. मैनें उसे इतना प्यार किया जितना कोई उसे कभी नहीं करेगा ?
10. बातों से पेट नहीं भरता।

## *Answers*

**Q1:**

1. Do you really feel the pain of those who are poor and hungry?
क्या तुम वाकई उन लोगों का दर्द महसूस करते हो जो गरीब और भूखे हैं ?
2. Will he ever realize that he was in the wrong?
क्या वो कभी महसूस करेगा कि वो गलत था ?
3. Which one are you looking for at the moment?
इस समय तुम कौन सा वाला ढूँढ रहे हो ?
4. How many times have I told you not to disturb me?
मैंने तुम्हें कितनी बार कहा है कि मुझे परेशान मत किया करो?
5. Why did you back out of your promise?
तुम अपने वादे से क्यों मुकरे ?
6. Sometimes, he takes things pretty lightly.
कभी–कभी वो चीजों को बहुत हल्के में लेता है।
7. I will seldom go to the US because I feel myself an alien there.
मैं शायद ही कभी अमेरिका जाऊँगा क्योंकि मैं वहाँ अपने आप को अजनबी महसूस करता हूँ।
8. Have you ever been in Agra?
क्या तुम कभी आगरा में रहे हो ?
9. I don't know what to do.
मैं नहीं जानता कि क्या करूँ ?
10. He has not been working for money since beginning.
वो शुरू से ही पैसों के लिए काम नहीं कर रहा है।
11. For how long have you been waiting for me in the airport?
तुम एअरपोर्ट पर मेरा इन्तज़ार कब से कर रहे हो ?
12. It sounded good but I know it's not worthwhile.
सुनने में अच्छा लगा लेकिन मैं जानता हूँ कि ये फायदे का सौदा नहीं है।
13. I will sue you in court.
मैं तुम्हें कोर्ट में घसीटूँगा।/ मैं तुम्हारे खिलाफ मुकदमा दायर करूँगा।
14. Prime Minister addressed the gathering.
प्रधानमंत्री ने भीड़ को सम्बोधित किया/भाषण दिया।
15. Shyam unnecessarily elongates the matter.
श्याम फालतू में मामले को लम्बा कर देता है।
16. Most of the People are travelling by metro these days.
इन दिनों अधिकतर लोग मैट्रो से यात्रा कर रहे हैं।
17. He feeds his animals thrice a day.
वो अपने जानवरों को दिन में तीन बार खिलाता है।
18. Are you feeling like going there?
क्या तुम्हारा वहाँ जाने का मन कर रहा है ?
19. These two are not looking twins as their faces are different altogether.
ये दोनों जुड़वा नहीं लग रहे हैं क्योंकि इनके चेहरे बिल्कुल अलग हैं।
20. He is fighting for his self respect and dignity.
वो अपने आत्म सम्मान और प्रतिष्ठा के लिए लड़ रहा है।

## **Q2: Correct alternative is written bold & underlined**

1. He has been in delhi (since/**<u>for</u>**) a long.
2. I never (tells/**<u>tell</u>**) a lie.
3. He didn't go (somewhere/**<u>anywhere</u>**).
4. Do you love (to watch / **<u>watching</u>**) TV?
5. I like (to play / **<u>playing</u>**) cricket.
6. He (founded/**<u>found</u>**) peace nowhere.
7. I (**<u>was</u>**/were) watching you.
8. Shalini (**<u>does</u>**/do) not go to parties.
9. Rahul (looks / **<u>looked</u>**) tired that day.
10. (**<u>Do</u>**/Does) you know how to speak in English?

## **<u>Q3:</u>**

1. तुम वहाँ किस रास्ते से होते हुए जाते हो?
   From which way do you go there?
2. इतने सारे गिले शिकवे लेकर कहाँ जाओगे तुम ?
   Where will you go with these many differences?
3. रहते कहाँ हो दोस्त ? अक्सर दिखते नहीं।
   Where are you mate? Not seen very often.
4. दवाई खाने के बाद अच्छा महसूस हो रहा है मुझे।
   I am feeling good after having/eating medicine.
5. मैं काफी देर से उसे ढूँढ रहा था।
   I had been searching him for a long.
6. सरकार गरीबों के लिए सही मायनों में क्या कर रही है ?
   What is government ideally doing for the poor?
7. सच कहूँ तो मुझे नहीं पता कि मैं आगे क्या करने वाला हूँ।
   To be honest I don't know what I am going to do further.
8. क्या वो मुझे जानता था ?
   Did he know me?
9. मैनें उसे इतना प्यार किया जितना कोई उसे कभी नहीं करेगा ?
   I loved her so much that nobody will ever do.
10. बातों से पेट नहीं भरता।
    Words can't feed. / Action is better than the words.

# *Test – II*

**Q1: Translate the sentences from Hindi to English: 35 x 1 = 35**

1. तुमने मुझे कितना प्यार किया ?
2. मैं कैसे जानूँ कि तुम्हारे लिए मैं कौन था।
3. जब मैं तुमसे मिलने आऊँगा, मुझे लगता है कि तुम सो रहे होगे।
4. तुम कल 6 बजे आना, तब तक तो मैं तुम्हारा काम कर चुका हूँगा।
5. तुम्हें ऐसा क्यों लगता है कि मेरे पास बहुत पैसा है।
6. ज़िन्दगी हमें बहुत कुछ सिखाती है।
7. आज हमारे पास कुछ नहीं है।
8. तुम कब तक वहाँ रहोगे ?
9. हम कहीं नहीं जा रहे थे।
10. वो आदमी एक बच्चे को काफी देर से मार रहा है।
11. राम कई दिनों से तुम्हारे यहाँ जा रहा था।
12. मैं क्रिक्रेट खेलना कैसे सिखूँगा ?
13. वो बच्चे तुम्हारे घर कैसे आये ?
14. मैं सभी लोगों से मिल चुका हूँ।
15. तुम्हारे सभी दोस्त मुझसे मिल चुके थे।
16. तुम कब तक मेरे घर रुकोगे ?
17. राम कब से कम्प्यूटर पर बैठा हुआ है ?
18. मैंने तुम्हारे बारे में बहुत कुछ सोचा।
19. मुझे एक प्यारी सी घड़ी मिली है।
20. तुम्हारे कितने भाई हैं ?
21. मेरे चारों भाई खाना खा चुके हैं।
22. मैंने सारे दिन गाड़ी चलाई।
23. तुमने मुझे हर जगह ढूँढ़ा।
24. तुम मेरे पीछे क्यों छुप रहे हो ?
25. वो तुम्हारा क्या है ?
26. मैं मम्मी को कई दिनों से याद कर रहा था।
27. तुम्हारा नाम मेरे दिल की धड़कनों पर लिखा है।
28. तुमने हमेशा मुझे गलत समझा।
29. मैं तुमसे सच कह रहा हूँ।
30. मुझे बिल्कुल नहीं पता कि तुम कौन हो ?
31. क्या तुमने कभी किताबें खरीदी ?
32. मुझे तुम्हारे बारे में सब कुछ पता है ।
33. राम ने सभी किताबें टेबल पर रखी।
34. तुम क्यों सोच रहे हो कि मैं नहीं आऊँगा।
35. तुम जब से आये हो, सिर्फ उसके बारे में बात कर रहे हो।

## *Answers*

Q1:

1. तुमने मुझे कितना प्यार किया ?
How much did you love me?

2. मैं कैसे जानूँ कि तुम्हारे लिए मैं कौन था।
How do I know, who I was for you.

3. जब मैं तुमसे मिलने आऊँगा, मुझे लगता है कि तुम सो रहे होगे।
When I come to meet you, I think you will be sleeping.

4. तुम 6 बजे आना, मैं तुम्हारा काम कर चुका हूँगा।
You come at 6 o'clock; I will have finished your work.

5. तुम्हें ऐसा क्यों लगता है कि मेरे पास बहुत पैसा है।
Why do you think that I have lots of money?

6. ज़िन्दगी हमें बहुत कुछ सिखाती है।
Life teaches us a lot.

7. आज हमारे पास कुछ नहीं है।
We have nothing today. / We don't have anything today.

8. तुम कब तक वहाँ रहोगे ?
Until when will you be/stay/live there?

9. हम कहीं नहीं जा रहे थे।
We were not going anywhere./We were going nowhere.

10. वो आदमी एक बच्चे को काफी देर से मार रहा है।
That man has been beating a kid for a long.

11. राम कई दिनों से तुम्हारे यहाँ जा रहा था।
Ram had been going to your place for many days.

12. मैं क्रिक्रेट खेलना कैसे सिखूँगा ?
How will I learn to play cricket?

13. वो बच्चे तुम्हारे घर कैसे आये?
How did those children come to your house?

14. मैं सभी लोगों से मिल चुका हूँ।
I have met all the people.

15. तुम्हारे सभी दोस्त मुझसे मिल चुके थे।
All of your friends had met me.

16. तुम कब तक मेरे घर रुकोगे ?
Until when will you stay at my home?

17. राम कब से कम्प्यूटर पर बैठा हुआ है ?
Since when has Ram been sitting on the computer?

18. मैंने तुम्हारे बारे में बहुत कुछ सोचा।
I thought a lot about you.

19. मुझे एक प्यारी सी घड़ी मिली है।
I have found a nice watch.

20. तुम्हारे कितने भाई हैं ?
How many brothers do you have?

21. मेरे चारों भाई खाना खा चुके हैं।
All of my 4 brothers have taken/eaten/had the food.

22. मैंने सारे दिन गाड़ी चलाई।
I drove the car throughout the day.

23. तुमने मुझे हर जगह ढूँढ़ा।
You sought/searched me everywhere.

24. तुम मेरे पीछे क्यों छुप रहे हो ?
Why are you hiding behind me?

25. वो तुम्हारा क्या है ?
What/Who is he to you?

26. मैं मम्मी को कई दिनों से याद कर रहा था।
I had been missing mom for many days.

27. तुम्हारा नाम मेरे दिल की धड़कनों पर लिखा है।
Your name is written on my heartbeats.

28. तुमने हमेशा मुझे गलत समझा।
You always took me wrong.

29. मैं तुमसे सच कह रहा हूँ।
I am telling you the truth.

30. मुझे बिल्कुल नहीं पता कि तुम कौन हो ?
I really don’t know who you are.

31. क्या तुमने कभी किताबें खरीदी ?
Did you ever buy books?

32. मुझे तुम्हारे बारे में सब कुछ पता है ।
I know everything about you.

33. राम ने सभी किताबें टेबल पर रखी।
Ram put/kept all the books on the table.

34. तुम क्यों सोच रहे हो कि मैं नहीं आऊँगा।
Why are you thinking that I will not come?

35. तुम जब से आये हो, सिर्फ उसके बारे में बात कर रहे हो।
Ever since you have come, you are only talking about him/her.

## ***Test – III***

### Q1: Translate the sentences from Hindi to English: 20 x 1 = 20

1. तुमने मुझे कभी कुछ कहा क्या ?
2. मैं कैसे बताऊँ कि तुम मेरे क्या हो।
3. जब कभी मैं तुमसे मिलने आऊँगा, क्या तुम मुझे वो सारी किताबें दोगी ?
4. कई दिनों से मुझे तुम कुछ याद दिला रही हो।
5. तुम्हें कैसे मालूम कि मेरे पास इतना पैसा है।
6. ज़िन्दगी के हसीन पल हम सब के लिए एक जैसे ही हैं।
7. आज हमारे पास कुछ नहीं है।
8. तुम सिर्फ बिज़नेस करने के लिए ही बने हो।
9. हम लोग उन आवाजों को समझने की कोशिश कर रहे थे।
10. वो लोग उस बच्चे की बातों को मज़ाक में ले रहे थे।
11. राम कई दिन और कई रातों से बिना रुके पढ़ रहा था।
12. मैंने तुम्हें डाँटा और तुमने रोना शुरु कर दिया ।
13. वो बच्चे तुम्हारे घर की दीवार के पीछे छिप गये थे ।
14. मैं सभी को उस भूतिया घर के बारे में बता चुका था।
15. तुम मेरे साथ कभी भी नहीं थे।
16. तुम कब से मेरे घर में रह रहे हो ?
17. राम हमारी उम्मीदों पर खरा उतर रहा है।
18. माँ और बच्चों का रिश्ता बहुत खूबसूरत होता है।
19. मैं भीगा हुआ था इसलिए ठंड लग गयी।
20. जहाँ कहीं भी तुम जाओगे, वो तुम्हें नहीं छोड़ेगा।

### Q2: Correct the following sentences: 10 x 1 = 10

1) He is walking in the park for a long.
2) My friend did not found peace anywhere.
3) I didn't went there.
4) Ram worked with me never.
5) Life teach us thousand things.
6) I looked at the calender for the dates.
7) He is not walking because he is so week.
8) Have you seen my 3 story building?
9) He was sweeting when he came to me.
10) There were 5 students. There parents had also come.

## *Answers*

## Q1:

| | |
|---|---|
| 1. तुमने मुझे कभी कुछ कहा क्या ? | Did you ever say something to me? |
| 2. मैं कैसे बताऊँ कि तुम मेरे क्या हो। | How do I tell, what you are to me. |
| 3. जब कभी मैं आऊँगा, क्या तुम मुझे वो सारी किताबें दोगी ? | Whenever I come, will you give me all those books? |
| 4. कई दिनों से मुझे तुम कुछ याद दिला रही हो। | You have been reminding me of something for many days. |
| 5. तुम्हें कैसे मालूम कि मेरे पास इतना पैसा है। | How do you know that I have this much money? |
| 6. ज़िन्दगी के हसीन पल हम सब के लिए एक जैसे ही हैं। | Life's romantic moments are same for all of us. |
| 7. आज हमारे पास कुछ नहीं है। | We have nothing today. |
| 8. तुम सिर्फ बिज़नेस करने के लिए ही बने हो। | You are only meant / made for business. |
| 9. हम लोग उन आवाजों को समझने की कोशिश कर रहे थे। | We people were trying to understand those voices. |
| 10. वो लोग उस बच्चे की बातों को मज़ाक में ले रहे थे। | Those people were taking that child lightly. |
| 11. राम कई दिनों से लगातार पढ़ रहा था। | Ram had been continuously studying for many days. |
| 12. मैंने तुम्हें डाँटा और तुमने रोना शुरु कर दिया । | I scolded you and you started weeping. |
| 13. वो बच्चे तुम्हारी दीवार पर कुछ लिख रहे थे । | Those children were writing something on your house's wall. |
| 14. मैं सभी को उस भूतिया घर के बारे में बता चुका था। | I had told everyone about that haunted house. |
| 15. तुम मेरे साथ कभी भी नहीं थे। | You were never with me. |
| 16. तुम कब से मेरे घर में रह रहे हो ? | Since when have you been living at my home? |
| 17. राम हमारी उम्मीदों पर खरा उतर रहा है। | Ram is living up to our expectations. |
| 18. माँ और बच्चों का रिश्ता बहुत खूबसूरत होता है। | Mother and children's relation is very beautiful. |
| 19. मैं भीगा हुआ था इसलिए ठंड लग गयी। | I was drenched hence got cold. |
| 20. जहाँ कहीं भी तुम जाओगे, वो तुम्हें नहीं छोड़ेगा। | Wherever you go, he will not spare you. |

**Q2: correct sentences are written below with underlined corrected words or group of words:**

1) He is (<u>has been</u>) walking in the park for a long.
2) My friend did not found (<u>find</u>) peace anywhere.
3) I didn't went (<u>go</u>) there.
4) Ram worked with me never. (<u>Ram never worked with me</u>)
5) Life teach (<u>teaches</u>) us thousand things.
6) I looked at the calender (<u>calendar</u>) for the dates.
7) He is not walking because he is so week (<u>weak</u>).
8) Have you seen my 3 story (<u>storey</u>) building?
9) He was sweeting (<u>sweating</u>) when he came to me.
10) There were 5 students. There (<u>Their</u>) parents had also come.

## Test – IV

### Q1: Translate the following sentences into English: 50 x 1 = 50

1. क्या आप लोग उस लड़के से मिले थे?
2. मैंने उसकी बहन को पहचान लिया था।
3. खेल के दौरान वो थका हुआ सा लगा।
4. तुम मुझे बहुत अच्छे लगते हो।
5. मैंने उसे पैसा कभी नहीं दिया।
6. कई लोग सड़क पर चिल्ला रहे थे।
7. उसने तुम्हें अपनी ज़िन्दगी से भी ज्यादा प्यार किया।
8. ये टूटा हुआ गिलास किसने रखा यहाँ ?
9. क्या वो स्कूल गया होगा ?
10. तुम इतनी तेज क्यों दौड़ रहे हो ?
11. कौन कौन जायेगा मेरे साथ ?
12. किस आदमी का बेटा तुम्हारे पापा के साथ जॉब करता है?
13. मैं अक्सर उसके यहाँ जाता हूँ।
14. वो दिन रात क्यों पढ़ता है ?
15. वो कभी–कभी मेरे घर आता है।
16. हम बहुत देर तक उठे रहते हैं।
17. तुम्हारा दोस्त कौन सी कार चलाता है ?
18. मैं किसके भाई के साथ नाच रहा था ?
19. तुम दोपहर से कुछ ढूँढ रहे हो ?
20. मैं जानता हूँ कि ये होगा।
21. तुम वहाँ गये थे ।
22. मैंने राम को देखा है।
23. उसके पापा मेरे घर आये ।
24. उन्होंने मुझे बताया है।
25. क्या उसने कहा ?
26. वो कभी नहीं गया।
27. सुरेश मुझसे मिलेगा।
28. हम 7 बजे स्कूल के लिए निकले ।
29. बच्चे कभी नहीं गये ।
30. मुझे ये अच्छा नहीं लगता।
31. राम उसे प्यार करता है।
32. वक्त के साथ सब बदल जाता है।
33. पैसा आदमी की नीयत बदलता है।
34. उसे कुछ मिला है, शायद कोई पैन ।
35. मैंने ये प्रश्न पहले भी हल किया है।
36. उसने 4 घंटे मेरा इन्तज़ार किया ।
37. बच्चे चुप क्यों नहीं रहते ?
38. मैंने उसे हर जगह ढूँढा ।
39. अपना रास्ता उसने खुद बनाया।
40. मुझे किसी ने नहीं कहा, मैंने खुद किया ।
41. वो मुझे परेशान कर रहा है।
42. लोग आये थे।
43. मैंने अक्सर उसे यहाँ देखा है।
44. राम नहीं करता।
45. उसने मुझे सारी बात बतायी।
46. वो कई दिनों से लगातार पढ़ रहा है।
47. मैंने ऐसा नहीं सोचा था।
48. इस वक्त वो पढ़ रहा होगा ।
49. मैंने कुछ भी नहीं पूछा।
50. हम फिल्म देख रहे थे उस वक्त, जब वो आया ।

### *Answers*

1. क्या आप लोग उस लड़के से मिले थे? — Had you people met that boy?
2. मैंने उसकी बहन को पहचान लिया था। — I had recognized his/her sister.
3. खेल के दौरान वो थका हुआ सा लगा। — He seemed/looked tired during the game.
4. तुम मुझे बहुत अच्छे लगते हो। — I like you a lot.
5. मैंने उसे पैसा कभी नहीं दिया। — I never gave him money.
6. कई लोग सड़क पर चिल्ला रहे थे। — There were many people shouting on the road.

7. उसने तुम्हें अपनी ज़िन्दगी से भी ज्यादा प्यार किया। He loved you more than his life.
8. ये टूटा हुआ गिलास किसने रखा यहाँ ? Who kept this broken glass here?
9. क्या वो स्कूल गया होगा ? Will he have gone to school?
10. तुम इतनी तेज क्यों दौड़ रहे हो ? Why are you running this fast?
11. कौन कौन जायेगा मेरे साथ ? Who all will go with me?
12. किस आदमी का बेटा तुम्हारे पापा के साथ जॉब करता है?Which man's son works with your dad?
13. मैं अक्सर उसके यहाँ जाता हूँ। I often go to his place/home.
14. वो दिन रात क्यों पढ़ता है ? Why does he study 24 hours?
15. वो कभी–कभी मेरे घर आता है। He sometimes comes my home.
16. हम बहुत देर तक उठे रहते हैं। We wake up till late.
17. तुम्हारा दोस्त कौन सी कार चलाता है ? Which car does your friend drive?
18. मैं किसके भाई के साथ नाच रहा था ? With whose brother was I dancing?
19. तुम दोपहर से कुछ ढूँढ रहे हो । You've been searching something since afternoon.
20. मैं जानता हूँ कि ये होगा। I know it will happen.
21. तुम वहाँ गये थे । You had gone there.
22. मैंने राम को देखा है। I have seen Ram.
23. उसके पापा मेरे घर आये । His father came to my home.
24. उन्होंने मुझे बताया है। He has told me.
25. क्या उसने कहा ? Did he say?
26. वो कभी नहीं गया। He never went.
27. सुरेश मुझसे मिलेगा। Suresh will meet me.
28. हम 7 बजे स्कूल के लिए निकले । We left for school at 7.
29. बच्चे कभी नहीं गये । Children never went.
30. मुझे ये अच्छा नहीं लगता। I don't like this.
31. राम उसे प्यार करता है। Ram loves him/her.
32. वक्त के साथ सब बदल जाता है। Everything changes with time.
33. पैसा आदमी की नीयत बदलता है। Money changes one's character.
34. उसे कुछ मिला है, शायद कोई पैन । He has found something, probably a pen.
35. मैंने ये प्रश्न पहले भी हल किया है। I have solved this question before as well.
36. उसने 4 घंटे मेरा इन्तज़ार किया । He waited for me for 4 hours.
37. बच्चे चुप क्यों नहीं रहते ? Why do children not keep quiet?
38. मैंने उसे हर जगह ढूँढा । I searched him everywhere.
39. अपना रास्ता उसने खुद बनाया। He made his way himself.
40. मुझे किसी ने नहीं कहा, मैंने खुद किया । Nobody said to me, I did myself.
41. वो मुझे परेशान कर रहा है। He is bothering me.
42. लोग आये थे। People had come.
43. मैंने अक्सर उसे यहाँ देखा है। I have seen him here quite often.
44. राम नहीं करता। Ram doesn't do.
45. उसने मुझे सारी बात बतायी। He told me everything.
46. वो कई दिनों से लगातार पढ़ रहा है। He has been studying continuously for many days.
47. मैंने ऐसा नहीं सोचा था। I hadn't thought so.
48. इस वक्त वो पढ़ रहा होगा । He will be studying at this time/moment.
49. मैंने कुछ भी नहीं पूछा। I didn't ask anything at all.
50. हम फिल्म देख रहे थे उस वक्त, जब वो आया । We were watching a movie, when he came.

# Lesson – 20

## It (इट) – यह, ये

आज हम आपको 'It' का Concept पढ़ाने वाले हैं। 'It' का प्रयोग कई तरह के वाक्यों में होता है और इसके कई नियम हैं। हम एक–एक करके समझेंगे।
Today, we are going to teach you the concept of 'It'. 'It' is used in many types of sentences and has many rules. Let's have a look one by one.

***1st Concept***

'It' और 'This' दोनों का अर्थ है "यह" पर फर्क ये है कि 'This' का प्रयोग सजीव व निर्जीव दोनों के साथ होता है जबकि 'It' का प्रयोग केवल निर्जीव के साथ।
'It' & 'This' both are almost same in usage but the difference is: 'This' is used for both living and non living but 'it' is used only for non living.

***Example: ( उदाहरण )***

1. यह एक पैन है। This is a pen. (Correct)
   It is a pen. (Correct)
2. यह प्यार है। This is love. (Correct)
   It is love. (Correct)
3. यह मेरा दोस्त राम है। This is my friend Ram. (Correct)
   It is my friend Ram. (Incorrect because 'It' can't be used with living being) (इस वाक्य में 'It' का प्रयोग नहीं कर सकते क्योंकि राम सजीव है निर्जीव नहीं।)

एक बात ध्यान रहे कि कभी–2 आप पायेंगे कि लोग सजीव के साथ भी 'It' का प्रयोग कर रहे हैं। मॉडर्न अंग्रेज़ी में कई नियमों के अपवाद हैं।
You might find people using 'it' with living being as well, like "It's my friend, Rahul.". It's nothing but an exception in modern English.

***2nd Concept***

***'It' as a subject ('It' का प्रयोग subject की तरह)***

किसी भी वाक्य की शुरूआत दिन यानि डे (Day) से नहीं हो सकती। अगर वाक्य की शुरूआत 'आज', 'कल', 'परसों' आदि से हो तो 'It' का प्रयोग Subject की तरह किया जाना चाहिए। जैसे – आज सोमवार है।, कल छुट्टी थी। आदि।

अगर हम कहें कि आज सोमवार है। तो हमारा अंग्रेज़ी में ये कहना कि Today is Monday गलत होगा। बजाय इसके हमें It को Subject की तरह प्रयोग करना होगा और कहना होगा 'It is Monday today'.

No Sentence can start with any day i.e. Monday, Sunday, Yesterday etc. If I say "Today is Monday", it's an incorrect sentence; rather I need to say 'It is Monday today. Basically 'it' is to be used as a subject if any day is mentioned.

***Example:** (उदाहरण )*

| | |
|---|---|
| कल छुट्टी थी। | It was holiday yesterday. |
| आज मेरा जन्मदिन है। | It is my birthday today. |
| कल छुट्टी होगी । | It will be holiday tomorrow. |
| उस दिन कुछ खास था। | It was something special that day. |
| परसों क्या था ? | What was it day before yesterday? |
| कल रविवार था। | It was Sunday yesterday. |

## 3rd Concept

***समय हो चुका है/गया है – Has been***
***समय हो चुका था/गया था – Had been***
***'It' as a subject ('It' का प्रयोग subject की तरह)***

ऐसे वाक्यों में 'It' का प्रयोग Subject की तरह होता है।
['It' is used as a subject in such kind of sentences.]

***Example:** (उदाहरण )*

1. दो दिन हो गये हैं। — It has been 2 days.
2. दो साल हो चुके हैं। — It has been 2 years
3. कई साल हो चुके थे। — It had been many years.
4. सदियाँ बीत चुकी हैं। — It has been centuries.
5. करीब दो घंटे हो गये हैं। — It has been about 2 hours.

अब मैं ये बताऊँगा कि इतना समय किसे लगा है, 'मुझे', 'उसे' या फिर किसे।
Now I will tell you who has taken this much time. It's 'me', 'him' or who?

1. मुझे दो दिन हो गये हैं। — It has been 2 days to me.
2. राम को 6 साल हो गये है। — It has been 6 years to Ram.
3. सीता को 5 महीने हो चुके हैं। — It has been 5 months to Seeta.
4. मुझे 3 साल हो गये थे। — It had been 3 years to me.

अब हम इन वाक्यों में कुछ और जोड़ देते हैं। (Let's add on something more in these sentences)
अगर मैं कहूँ – पढ़ते हुए – Reading
सोते हुए – Sleeping
खेलते हुए – Playing

यहाँ पर Subject क्रिया को अभी भी कर रहा है। जब मैंने कहा "मुझे पढ़ते हुए दो साल हो गये हैं।" तो यहाँ पर Subject यानि मैं अभी भी पढ़ने के काम को कर रहा हूँ। ऐसे वाक्यों में मैं verb की 1st form के साथ सिर्फ 'ing' का प्रयोग करुँगा।
पर अगर मैं कहूँ –

गये हुए – having gone.
देखे हुए – having seen.
मिले हुए – having met.

यहाँ पर Subject क्रिया को कर नहीं रहा बल्कि उसे ये काम किये हुए वक्त हो चुका है। मैं कहता हूँ "मुझे पढ़े हुए दो साल हो गये हैं।" तो यहाँ पर Subject यानि मैं पढ़ने के काम को कर चुका हूँ और 2 साल का वक्त भी बीत चुका है। ऐसे वाक्यों में मैं having के साथ verb की 3rd form का प्रयोग करुँगा।

***Example: ( उदाहरण )***

| | |
|---|---|
| 1. मुझे दो दिन हो गए हैं। | It has been 2 days to me. |
| 2. मुझे मिलते हुए दो दिन हो गए हैं। | It has been 2 days to me meeting. (यहाँ पर मैं दो दिन से मिल रहा हूँ।) |
| 3. मुझे मिले हुए दो दिन हो गए हैं। | It has been 2 days to me having met. (यहाँ पर मैं दो दिन पहले मिला था।) |
| 4. राम को 2 साल हो गए थे। | It had been 2 years to Ram. |
| 5. राम को मुझसे मिलते हुए 2 साल हो गए थे। | It had been 2 years to Ram meeting me. |
| 6. राम को मुझसे मिले हुए 2 साल हो गए थे। | It had been 2 years to Ram having met me. |

***Few more example: ( कुछ और उदाहरण )***

| | |
|---|---|
| 1. दो दिन हो गये तुम्हें देखे हुए। | It has been 2 days having seen you. |
| 2. 7 साल हो गये हैं उसके साथ रहते हुए। | It has been 7 days living with him. |
| 3. कितने दिन हो गये हैं ? | How many days has it been ? |
| 4. कितना समय हो गया था ? | How much time had it been ? |
| 5. क्या 5 मिनट हो गये हैं ? | Has it been 5 minutes ? |
| 6. क्या सदियाँ गुजर गयी हैं ? | Has it been centuries ? |
| 7. उसे 10 मिनट हो गये थे । | It had been 10 minutes to him. |
| 8. मुझे बर्गर खाये एक महीना हो गया है। | It has been a month to me having eaten burger. |
| 9. मुझे तुम्हें पढ़ाये हुए महीनों हो गये हैं। | It has been months to me having taught you. |
| 10. लिखते हुए मुझे दस मिनट नहीं हुए हैं। | It has not been 10 minutes to me writing. |

## ***4th Concept –***

***समय लगना, समय हो चुका होना***
***'Take' as a verb ('Take' का प्रयोग verb की तरह)***
***'It' as a subject ('It' का प्रयोग subject की तरह)***

अगर वाक्य में 'Subject' नहीं है तो 'It' का प्रयोग 'Subject' की तरह किया जाना चाहिए।
If there is no subject in the sentence then 'It' can be used as a Subject.

***Example: ( उदाहरण )***
***निम्नलिखित वाक्यों में Subject नहीं है।***

| | |
|---|---|
| 1. दो मिनट लगते हैं। | It takes two minutes. |
| 2. दो मिनट लग रहे हैं। | It is taking two minutes. |
| 3. दो मिनट लग चुके हैं। | It has taken two minutes. |
| 4. दो मिनट लगे। | It took two minutes. |
| 5. दो मिनट लग रहे थे। | It was taking two minutes. |
| 6. दो मिनट लग चुके थे। | It had taken two minutes. |

7. दो मिनट लगेंगे। It will take two minutes.
8. दो मिनट लग सकते हैं। It can take two minutes.
9. दो मिनट लगने चाहिए। It should take two minutes.
10. दो मिनट पक्का लगने चाहिए। It must take two minutes.

***निम्नलिखित वाक्यों में Subject है।***

1. मुझे दो मिनट लगते हैं। I take two minutes. / It takes two minutes to me.
2. मुझे दो मिनट लग रहे हैं। I am taking two minutes. / It is taking two minutes to me.
3- राम को 10 मिनट लगने चाहिए। Ram should take 10 minutes. / It should take 10 minutes to Ram.

अब इन वाक्यों में कुछ और जोड़ते हैं। (Let's add something more in these sentences)
समय तो लगता है पर क्या करने में ? (Takes time but in doing what?

मिलने में – To meet
आने में – To come
जाने में – To go
पहुँचने में – To reach

***Example:( उदाहरण )***

1. पहुँचने में 2 मिनट लगते हैं। It takes 2 minutes to reach.
2. मुझे पहुँचने में 2 मिनट लगते हैं। I take 2 minutes to reach./ It takes me 2 mins to reach.
3. राम को पहुँचने में 2 मिनट लगते हैं। Ram takes 2 minutes to reach.
4. तुमसे मिलने में कई साल लगेंगे। It will take many years to meet you.
5. तुमसे मिलने में मुझे कई साल लगेंगे। I will take many years to meet you.
6. वहाँ पहुँचने में पापा को 10 मिनट लगे। Dad took 10 minutes to reach there.
7. खाना खाने में मुझे कितना समय लगा ? How much time did I take to eat the food ?
8. खाना खाने में कितना समय लगा ? How much time did it take to eat the food ?
9. मुझे आपको पढ़ाने में काफी वक्त लगेगा। I will take lots of time to teach you.
10. ये करने में मुझे दस दिन से ज़्यादा लगे। I took more than 10 days to do this.

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. There is only one way to avoid criticism: do nothing, say nothing, and be nothing. So remember, if you are criticized, never be afraid.
2. You can't make it big unless you try.
3. When I stand before God at the end of my life, I would hope that I would not have a single bit of talent left and could say, I used everything you gave me.
4. Everybody does for himself; but if you do for others too, you live even after your life.
5. My life has no meaning if I contribute nothing for the poor.
6. If you are not criticized, that simply means you are not doing anything special.

# It – Practice Exercise

**Let's practice. Translate the following sentences into English –**

1. आज तुम्हारा दिन है, कल मेरा होगा।
2. तुम्हें देखे हुए मुझे दस दिन हो गये हैं।
3. राम से मिले हुए सात साल हो गये हैं।
4. क्या कल छुट्टी थी ?
5. 5 दिन लगेंगे।
6. 6 साल लगे।
7. मुझे घर पहुँचने में 5 घंटे लगते हैं।
8. मुझे स्कूल पहुँचने में आधा घंटा लगता है।
9. राम को खाना बनाने में काफी समय लगता है।
10. हमें कम्प्यूटर सीखने में 3 महीने लगे।
11. तुम्हें ढूँढ़ने में मुझे केवल 5 मिनट लगे ।
12. ये काम करने में काफी समय लगेगा।
13. आज सोमवार नहीं है ।
14. कल छुट्टी थी ।
15. आज बारिश होगी।
16. कल बारिश हुई थी ।
17. परसों छुट्टी थी।
18. परसों छुट्टी होगी।
19. 2 मिनट लगते हैं।
20. 2 मिनट लग रहे हैं।
21. 2 मिनट लगे हैं।
22. 2 मिनट लगे।
23. 2 मिनट लग रहे थे।
24. 2 मिनट लगे थे।
25. 2 मिनट लगेंगे।
26. मुझे 2 मिनट लगेंगे ।
27. अब तुम्हारी बारी है।
28. यह तुम्हारा प्यार है।
29. यह क्या है ?
30. 2 दिन हो गये हैं।
31. 2 दिन हो गये थे ।
32. मुझे 2 दिन हो गये थे।
33. तुमसे मिले हुए मुझे 2 दिन हो गये थे।
34. उसे कितना समय लगेगा ?
35. तुम्हें कितना समय लगता है ?
36. तुम्हें इतना समय क्यों लग रहा है ?
37. ऑफिस पहुँचने में कितना समय लगा ?
38. ऑफिस पहुँचने में तुम्हें कितना समय लगा ?
39. राम को बहुत समय लगा ।
40. कल ओले पड़े थे।
41. आज ओले पड़ेंगे।
42. परसों ओले पड़ेंगे।
43. परसों ओले पड़े थे ।
44. बारिश कब होगी ?
45. क्या बारिश होगी ?
46. क्या बारिश हो रही होगी ?
47. किताब खत्म करने में मुझे 2 महीने लगे।
48. सीता को काफी साल लगे।
49. आई ए एस अधिकारी बनने में 3 साल लगे।
50. ये कपड़ा सिलने में करीब 20 दिन लगेंगे।
51. अगर तुम पैन्सिल से लिखो, तो काफी समय लगेगा ।
52. तुम कितना समय लोगे ?
53. ये खत्म करने में तुम कितना समय लोगे ?
54. मैं दस मिनट लूँगा ।
55. वो दिन एक स्पेशल दिन था ।
56. उस दिन क्या था ?
57. अंधेरा हो रहा है।
58. उमस हो रही है।
59. यह मेरी ख्वाहिश है।
60. हमारी शादी की सालगिरह है आज।
61. तुम्हें देखे हुए मुझे करीब 2 साल हो गये हैं।
62. जब मैं वहाँ पहुँचा, बारिश हो रही थी।
63. वहाँ बहुत बारिश होती है।
64. आज बारिश हो सकती है।
65. आज बारिश होनी है।
66. आज बारिश होनी थी।
67. ये तुम्हारी सोच है।
68. ये किसका पैन है ?
69. खाने खाये हुए मुझे कई दिन हो गये हैं।
70. अच्छे कपड़े पहने हुए कई दिन हो गये हैं।
71. वहाँ गए हुए मुझे कई दिन हो गये हैं।
72. खाना खाये हुए मुझे कई दिन हो गये हैं।
73. आज ओले पड़ने थे।
74. आज ओले पड़ सकते हैं।
75. आज ओले पड़ सकते थे पर नहीं पड़े।
76. वो मेरी ज़िन्दगी का बहुत अहम दिन था।
77. राम को लिखने में ज़्यादा समय नहीं लगा।
78. राम को लिखने में थोड़ा सा ही समय लगा।
79. इसकी कीमत 5 रु है।
80. इसकी कीमत 5 रु होगी।
81. उस दिन पूरे देश में छुट्टी थी।
82. सुबह से बारिश हो रही थी।
83. क्या आज सोमवार है ?
84. यहाँ बारिश हो रही है।
85. वहाँ ओले पड़ रहे थे।
86. क्या काफी समय हो गया है ?
87. कितना समय हो गया है ?
88. क्या कल बारिश होगी ?
89. मुझे दो घंटे लगे।
90. चेरापूँजी में सबसे अधिक बारिश क्यों होती है ?
91. बर्गर खाये हुए मुझे 4 महीने हो गये हैं।
92. तुम्हें देखे हुए मुझे 3 दिन हो गये हैं।
93. क्या देहरादून में बारिश हुई ?
94. बारिश क्यों होती है ?
95. उन्हें घर पहुँचने में कितना समय लगा ?
96. मैच का आनन्द लेते हुए 2 घंटे हो गए हैं।
97. मूवी देखते हुए मुझे 15 मिनट हो गए हैं।
98. यह प्यार है।
99. यह एक कुर्सी है।
100. उस शहर में बारिश हो रही होगी।

## *Answers*

1. It is your day today, tomorrow will be mine.
2. It has been 10 days to me having seen you.
3. It has been 7 years having met Ram.
4. Was it holiday yesterday? / Was it off yesterday?
5. It will take 5 days.
6. It took 6 years.
7. It takes me 5 hours to reach home.
8. It takes me half an hour to reach school.
9. Ram takes lots of time to prepare the food.
10. We took 3 months to learn computer.
11. I took only 5 minutes to find you.
12. It will take plenty of time to do this work.
13. It is not Monday today.
14. It was holiday yesterday. / It was off yesterday.
15. It will rain today.
16. It had rained yesterday.
17. It was holiday day before yesterday.
18. It will be holiday day after tomorrow.
19. It takes 2 minutes.
20. It is taking 2 minutes.
21. It has taken 2 minutes.
22. It took 2 minutes.
23. It was taking 2 minutes.
24. It had taken 2 minutes.
25. It will take 2 minutes.
26. I will take 2 minutes. / it will take me 2 minutes.
27. It/This is your turn now.
28. It/This is your love.
29. What is it/this?
30. It has been 2 days.
31. It had been 2 days.
32. It had been 2 days to me.
33. It had been 2 days to me having met you.
34. How much time will he take?
35. How much time do you take?
36. Why are you taking this much time?
37. How much time did it take to reach office?
38. How much time did you take to reach office?
39. Ram took lots of time.
40. It had hailed yesterday.
41. It will hail today.
42. It will hail day after tomorrow.
43. It had hailed day before yesterday.
44. When will it rain?
45. Will it rain?
46. Will it be raining?
47. It took me 2 months to finish the book.
48. Seeta took lots of time.
49. I took 3 years to become an IAS officer.
50. It will take about 20 days to stitch this cloth.
51. If you write with pencil, it will take longer time.
52. How much time will you take?
53. How much time will you take to finish this?
54. I will take 10 minutes.
55. It was a special day that day.
56. What was it on that day?
57. It is getting dark.
58. It is getting humid.
59. It / This is my wish/desire.
60. It is our marriage anniversary today.
61. It has been about 2 years having seen you.
62. When I reached there, it was raining.
63. It rains a lot there.
64. It can rain today.
65. It has to rain today.
66. It had to rain today.
67. It/This is your thinking.
68. Whose pen is this/it?
69. It has been many days to me having had food.
70. It's been many days having worn good clothes.
71. It has been many days to me having gone there.
72. It has been many days to me having eaten.
73. It had to hail today.
74. It can hail today.
75. It could have hailed today but didn't.
76. It was a very important day of my life.
77. Ram didn't take much time to write.
78. Ram took a little time to write.
79. Its cost is Rs 5. / It costs Rs 5.
80. Its cost will be Rs 5. / It will cost Rs 5.
81. It was holiday that day in whole country.
82. It had been raining since morning.
83. Is it Monday today?
84. It is raining here.
85. It was hailing there.
86. Has it been enough time?
87. How long has it been?
88. Will it rain tomorrow?
89. It took me 2 hrs. / I took 2 hrs.
90. Why does it rain the most in Cherapunji?
91. It has been 4 months to me having eaten Burger.
92. It has been 3 days to me having seen you.
93. Did it rain in Dehradun?
94. Why does it rain?
95. How much time did they take to reach home
96. It has been 2 hrs, enjoying the match.
97. It has been 15 mins to me, watching this movie.
98. It is love. / This is love.
99. It is a chair. / This is a chair.
100. It will be raining in that city.

# It – Test Papers

## *Test - I*

**Q1: Translate the following sentences into English: 50 x 1 = 50**

1. 5 साल हो गये हैं।
2. उसे कई साल हो गये हैं।
3. राम को खत्म करने में बहुत समय लगा ।
4. तुम्हें कम समय लगेगा ।
5. मुझे 2 दिन लगे।
6. बच्चों की छुट्टी है आज ।
7. वहाँ पहुँचने में 2 दिन लगते हैं।
8. तुम्हारी सालगिरह कब है ?
9. उसे काफी समय हो गया है।
10. बारिश हो रही थी ।
11. क्या ये कोई गिफ्ट है ?
12. 8 दिन हो गये थे।
13. शायद कल बारिश होगी।
14. परसों ओले पड़े थे।
15. मेरा जन्मदिन था।
16. आज कुछ है।
17. ये किताब पढ़ते हुए मुझे 3 महीने हो चुके हैं।
18. कल स्कुल की छुट्टी होगी।
19. आज ओले पक्का पड़ेंगे ।
20. काफी समय हो गया था।
21. क्या उस दिन कुछ था ?
22. उस दिन सोमवार था।
23. मुझे यहाँ रहते हुए 10 साल हो गये हैं।
24. तुम पर निर्भर करता है।
25. कई सदियाँ बीत गई हैं।
26. इतनी बारिश क्यों होती है यहाँ ?
27. ये करते हुए हमें 2 साल हो चुके थे।
28. अगर बारिश हुई तो मैं भीग जाऊँगा ।
29. सोचने की बात है।
30. जब हम मिले थे उस दिन बारिश हो रही थी।
31. उस दिन क्या था ? मंडे या संडे ?
32. उसे ये बताने में समय क्यों लगा ?
33. अच्छा लगता है।
34. वहाँ अक्सर बारिश होती थी।
35. खाना खाये हुए हमें कई दिन हो गये थे।
36. कितने दिन हो गये हैं ?
37. बारिश हो सकती थी पर हुई नहीं ।
38. ये कुछ और नहीं तुम्हारी सोच है।
39. ये अच्छी बात नहीं है।
40. उसे मिले हुए तुम्हें कितने साल हो गये हैं ?
41. बारिश वहाँ कभी नहीं होती ।
42. हमें कई दिन लग जायेंगे ।
43. ये कुछ और नहीं भ्रष्टाचार है।
44. ये नाटक देखे मुझे पूरे 2 महीने हो गये हैं।
45. वहाँ गये हुए तुम्हें कितने साल हो गये।
46. परसों बारिश हुई थी।
47. ये कुछ और नहीं पागलपन है।
48. उस दिन बारिश जमकर होगी ।
49. आज ओले पड़ सकते हैं।
50. आज बारिश नहीं होनी चाहिए क्योंकि मेरी बहन की शादी है।

## *Answers*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | 5 साल हो गये हैं। | It has been 5 years. |
| 2. | उसे कई साल हो गये हैं। | It has been many years to him. |
| 3. | राम को खत्म करने में बहुत समय लगा । | Ram took a long to finish. |
| 4. | तुम्हें कम समय लगेगा । | You will take less time. |
| 5. | मुझे 2 दिन लगे। | I took me 2 days./ I took 2 days. |
| 6. | बच्चों की छुट्टी है आज । | It's children's holiday today. |
| 7. | वहाँ पहुँचने में 2 दिन लगते हैं। | It takes 2 days to reach there. |
| 8. | तुम्हारी सालगिरह कब है ? | When is your anniversary? |
| 9. | उसे काफी समय हो गया है। | It has been a long to him. |
| 10. | बारिश हो रही थी । | It was raining. |
| 11. | क्या ये कोई गिफ्ट है ? | Is it some/a gift? |

| | |
|---|---|
| 12. 8 दिन हो गये थे। | It had been 8 days. |
| 13. शायद कल बारिश होगी। | It may/might rain tomorrow. |
| 14. परसों ओले पड़े थे। | It had hailed yesterday. |
| 15. मेरा जन्मदिन था। | It was my birthday. |
| 16. आज कुछ है। | It's something today. |
| 17. ये किताब पढ़ते हुए मुझे 3 महीने हो चुके हैं। | It has been 3 months to me reading this book. |
| 18. कल स्कूल की छुट्टी होगी। | It will be school's off tomorrow. |
| 19. आज ओले पक्का पड़ेंगे । | It must hail today. / It will definitely hail today. |
| 20. काफी समय हो गया था। | It had been a long time. |
| 21. क्या उस दिन कुछ था ? | Was it something that day? |
| 22. उस दिन सोमवार था। | It was Monday that day. |
| 23. मुझे यहाँ रहते हुए 10 साल हो गये हैं। | It has been 10 years to me living here. |
| 24. तुम पर निर्भर करता है। | It depends on you. |
| 25. कई सदियाँ बीत गई हैं। | It has been many centuries. |
| 26. इतनी बारिश क्यों होती है यहाँ ? | Why does it rain this much here? |
| 27. ये करते हुए हमें 2 साल हो चुके थे। | It had been 2 years to us doing this. |
| 28. अगर बारिश हुई तो मैं भीग जाऊँगा । | If it rains, I will be drenched. |
| 29. सोचने की बात है। | It is a matter to think. |
| 30. जब हम मिले थे उस दिन बारिश हो रही थी। | The day we had met, it was raining. |
| 31. उस दिन क्या था ? मंडे या संडे ? | What was it that day? Monday or Sunday? |
| 32. उसे ये बताने में समय क्यों लगा ? | Why did he take time to tell this? |
| 33. अच्छा लगता है। | It seems good./It feels good. |
| 34. वहाँ अक्सर बारिश होती थी। | It used to rain there quite often. |
| 35. खाना खाये हुए हमें कई दिन हो गये थे। | It had been many days to us having taken the food. |
| 36. कितने दिन हो गये हैं ? | How many days has it been? |
| 37. बारिश हो सकती थी पर हुई नहीं । | It could have rained but didn't. |
| 38. ये कुछ और नहीं तुम्हारी सोच है। | It is nothing else but your thinking. |
| 39. ये अच्छी बात नहीं है। | It's not good. |
| 40. उसे मिले हुए तुम्हें कितने साल हो गये हैं ? | How many years has it been to you having met him? |
| 41. बारिश वहाँ कभी नहीं होती । | It never rains there. |
| 42. हमें कई दिन लग जायेंगे । | We will take many days. / It'll take us many days. |
| 43. ये कुछ और नहीं भ्रष्टाचार है। | It is nothing else but corruption. |
| 44. ये नाटक देखे हुए मुझे पूरे 2 महीने हो गये हैं। | It's been complete 2 months to me having seen this serial. |
| 45. वहाँ गये हुए तुम्हें कितने साल हो गये ? | How many years has it been to you having gone there? |
| 46. परसों बारिश हुई थी। | It had rained day before yesterday. |
| 47. ये कुछ और नहीं पागलपन है। | It is nothing else but obsession. |
| 48. उस दिन बारिश जमकर होगी । | It will rain heavily that day. |
| 49. आज ओले पड़ सकते हैं। | It may/might hail today. |
| 50-बारिश नहीं होनी चाहिए क्योंकि आज मेरी बहन की शादी है। | It mustn't rain as it is my sister's marriage today. |

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. Failure is better teacher than success, because when you fail, you focus more for the next try.
2. You can never cross the ocean until you have the courage to lose sight of the shore.

# *Test – II*

**Q1: Translate the following sentences into Hindi: 50 x 1 = 50**

1. It took me lots of time.
2. Did it hail there?
3. Does it make a difference?
4. How much time will you take?
5. It has been about a year having seen him.
6. It was nothing but his vision.
7. It's hailing continuously.
8. It's hailing continually.
9. It didn't make any difference.
10. It was Monday that day.
11. It might rain today.
12. It might change your mind.
13. It has been years to me having seen you.
14. It is nothing else but a try.
15. It was taking long time.
16. It's holiday tomorrow.
17. It takes just 2 minutes to reach home.
18. Did I take more than 5 minutes?
19. Will you take much time?
20. He had taken 3 hours to read the whole book.
21. Does it matter?
22. It has been centuries having someone come here.
23. Will it bother you?
24. It could have been delayed.
25. It will be better to go there.
26. It will be raining there.
27. It took me a while to repair that mobile.
28. What does it do?
29. What is it today?
30. It's my birthday.
31. It wasn't my cup of tea.
32. Did it take much of your time?
33. It can't bother me.
34. It is nothing else but a pen.
35. It depends on your mentality.
36. What is it in your pocket?
37. Why is it taking time? Is it because you are new?
38. It's because I don't know about this.
39. It's because I had no knowledge.
40. Is it a machine kind/sort of?
41. It is something of that sort.
42. Is it a mobile kind/sort of?
43. No, it is nothing of that sort.
44. Did it really rain heavily?
45. It is not your cup of tea.
46. How old is it?
47. It seems to be very old.
48. It seemed to be new one.
49. Should it be told to him?
50. How can it be improved?

## *Answers*

| | |
|---|---|
| 1. It took me plenty of time. | मुझे काफी/बहुत समय लगा । |
| 2. Did it hail there? | क्या वहाँ ओले पड़े ? |
| 3. Does it make a difference? | क्या इससे कोई फर्क पड़ता है ? |
| 4. How much time will you take? | तुम्हें कितना समय लगेगा ? |
| 5. It has been about a year having seen him. | उसे देखे हुए करीब एक साल हो गया है। |
| 6. It was nothing but his vision. | ये कुछ और नहीं बल्कि उसका दृष्टिकोण(सोच) था। |
| 7. It's hailing continuously. | लगातार ओले पड़ रहे हैं। |
| 8. It's hailing continually. | रुक–रुक कर ओले पड़ रहे हैं। |
| 9. It didn't make any difference. | इससे कोई फर्क नहीं पड़ा। |
| 10. It was Monday that day. | उस दिन सोमवार था। |
| 11. It might rain today. | आज शायद बारिश हो सकती है। |
| 12. It might change your mind. | ये बात तुम्हारा मन बदल सकती है। |
| 13. It has been years to me having seen you. | तुम्हें देखे हुए मुझे सालों हो गए हैं । |
| 14. It is nothing else but a try. | ये कुछ और नहीं, एक कोशिश है। |

15. It was taking long time. काफी समय लग रहा था ।
16. It's holiday tomorrow. कल छुट्टी है।
17. It takes just 2 minutes to reach home. घर पहुँचने में बस 2 मिनट लगते हैं।
18. Did I take more than 5 minutes? क्या मुझे 5 मिनट से ज़्यादा लगे ?
19. Will you take much time? क्या तुम्हें बहुत समय लगेगा ?
20. He had taken 3 hours to read the whole book. उसे पूरी किताब पढ़ने में 3 घंटे लगे।
21. Does it matter? फर्क पड़ता है क्या ?
22. It has been centuries having someone come here. सदियाँ बीत गई हैं, यहाँ कोई आये हुए।
23. Will it bother you? क्या ये तुम्हें परेशान करेगा ?
24. It could have been delayed. देरी हो सकती थी ।
25. It will be better to go there. वहाँ जाना बेहतर होगा ।
26. It will be raining there. वहाँ बारिश हो रही होगी।
27. It took me a while to repair that mobile. मुझे उस मोबाइल को ठीक करने में थोड़ा समय लगा।
28. What does it do? ये क्या करता है ?
29. What is it today? आज क्या है ?
30. It's my birthday. मेरा जन्मदिन है।
31. It wasn't my cup of tea. ये मेरे बस की बात नहीं थी ।
32. Did it take much of your time? क्या इसने तुम्हारा काफी समय लिया ?
33. It can't bother me. ये बात मुझे परेशान नहीं कर सकती ।
34. It is nothing else but a pen. ये कुछ और नहीं, एक पैन है।
35. It depends on your mentality. ये तुम्हारी सोच पर निर्भर करता है।
36. What is it in your pocket? तुम्हारी जेब में क्या है ?
37. Why is it taking time? Is it because you are new? समय क्यों लग रहा है? इसलिए क्योंकि तुम नये हो?
38. It's because I don't know about this. इसलिए क्योंकि मैं इसके बारे में नहीं जानता ।
39. It's because I had no knowledge. इसलिए क्योंकि मुझे ज्ञान नहीं था।
40. Is it a machine kind/sort of? क्या ये कोई मशीन जैसा है ?
41. It is something of that sort. ये कुछ वैसा ही है।
42. Is it a mobile kind/sort of? क्या ये मोबाइल जैसा कुछ है ?
43. No, it is nothing of that sort. नहीं, ये उस तरह का कुछ नहीं है।
44. Did it really rain heavily? क्या वाकई में भारी बारिश हुई ?
45. It is not your cup of tea. ये तुम्हारे बस की बात नहीं है।
46. How old is it? ये कितना पुराना है ?
47. It seems to be very old. ये बहुत पुराना लगता है।
48. It seemed to be new one. ये नया सा लगा ।
49. Should it be told to him? क्या ये बात उसे बतायी जानी चाहिए ?
50. How can it be improved? इसे कैसे सुधारा जा सकता है ?

**<u>*महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें* (Quotations)</u>**

1. भविष्य होता नहीं है, इसका निर्माण हमें खुद करना होता है।

2. तालीमें नहीं दी जाती परिंदों को उड़ानों की,
वे खुद ही तय करते हैं, ऊंचाई आसमानों की,
रखते हैं जो हौंसला आसमान को छूने का,
वो नहीं करते परवाह ज़मीन पे गिर जाने की।

# Lesson – 21

# Modals (मोडाल्स)

**"Modals ऐसी सहायक क्रियाएँ होती हैं जिनका प्रयोग वाक्य में मुख्य क्रिया के साथ किया जाता है ताकि किये जाने वाले कार्य की समर्थता, सम्भावना, निश्चितता, इजाज़त और आवश्यकता व्यक्त की जा सके।"**
नीचे दी गयी टेबल से आप जान पायेंगे कि मोडाल सहायक क्रियाएँ कौन सी हैं, नकारात्मक वाक्यों में not का प्रयोग किस तरह किया जाना चाहिए व ये भी कि किस मोडाल सहायक क्रिया के साथ मुख्य क्रिया की कौन सी फार्म लगेगी।

**"Modal Helping verbs are used with main verbs of the sentence to express ability, possibility, certainty, permission and necessity."**
Following table lets you know about modal helping verbs, their negatives and also the form of main verbs to be used with that particular modal.

| S.No | Modal सहायक क्रियाएँ Modal Helping Verbs | नकारात्मक वाक्य में कहाँ पर not लगाना है – Where to use 'not' in negatives | मुख्य क्रिया की कौन सी form लगानी है – Which form of main verb to be used |
|---|---|---|---|
| 1 | Can | Can not | 1st form |
| 2 | Could | Could not | 1st form |
| 3 | Could have | Could not have | 3rd form |
| 4 | May / Might | May not / Might not | 1st form |
| 5 | May have / Might have | May not have / Might not have | 3rd form |
| 6 | Should | Should not | 1st form |
| 7 | Should have | Should not have | 3rd form |
| 8 | Must | Must not | 1st form |
| 9 | Must have | Must not have | 3rd form |
| 10 | Ought to | Ought not to | 1st form |
| 11 | Ought to have | Ought not to have | 3rd form |
| 12 | Has to / Have to | Has not to / Have not to | 1st form |
| 13 | Had to | Had not to | 1st form |
| 14 | Will have to | Will not have to | 1st form |
| 15 | Will be able to | Will not be able to | 1st form |
| 16 | Would like to | Would not like to | 1st form |
| 17 | Used to | Did not use to | 1st form |
| 18 | Need / Needs/Needed | Don't need / Doesn't need / Didn't need | 1st form |
| 19 | Dare to/ Dares to/ Dared to | Don't dare to / Doesn't dare to / Didn't dare to | 1st form |

## *Can (सकता है) / Could (सका, पाया) / Could have (सकता था)*

1. विधार्थी स्कूल से घर आ सकते हैं। Students can come home from school.
2. लोग तुम्हारे बारे में गलत सोच सकते हैं। People can think wrong about you.
3. कुछ भी हो सकता था। Anything could have happened.
4. तुम कभी किसी को प्यार नहीं कर सकते। You can never love anyone.
5. तुम समय पे क्यों नहीं आ सके? Why could you not come in time?
6. तुम नल खोल सकते थे पर तुमने नहीं खोला। You could have turned on the tap but you didn't.
7. मैं जा नहीं पाया। I couldn't go.
8. क्या तुम कल रात सो पाये ? Could you sleep last night?

## *May/Might (सकता है) / May have/Might have (सकता था)*
## *(Possibility - सम्भावना व्यक्त करने के लिए)*

1. आज बारिश हो सकती है। It may/might rain today.
2. ये तुम्हारे साथ भी तो हो सकता है। It may also happen with you.
3. वो किसी को भी मार सकता था। He may have/might have killed anyone.
4. उस दिन बारिश हो सकती थी। It may/might have rained that day.

## *May (सकता है)*
## *(Permission – अनुमति लेने के लिए)*

1. क्या मैं अन्दर आ सकता हूँ ? May I come in?
2. क्या मैं बैठ सकता हूँ ? May I sit?
3. क्या मैं तुम्हारी किताब एक बार देख सकता हूँ ? May I see your book once?
   or
   May I have a look at your book once?

## *May*
## *(Wish – इच्छा व्यक्त करने के लिए)*

1. भगवान करे आप सफल हो जायें। May you succeed!
2. भगवान आपको बड़ा आदमी बनाये। May you become a rich man!
3. भगवान आपको आर्शीवाद दे। May God bless you!
4. तुम्हें मेरी उम्र लग जाये। May you live long!
5. भगवान हमें माफ करे। May God forgive us!

## *Should (चाहिए) / Should have (चाहिए था)*

1. तुम्हें ऐसा नहीं कहना चाहिए। You shouldn't say so.
2. लोगों को निकल जाना चाहिए। People should leave.
3. तुम्हें वहाँ जाना चाहिए था। You should have gone there.
4. ज़िन्दगी आसान होनी चाहिए थी पर नहीं थी। Life should have been easy but it wasn't.
5. तुम्हें मुझे याद दिलाना चाहिए था। You should have reminded me.
6. तुम्हें कम से कम शादी में तो जाना चाहिए था। You should have at least attended the marriage.

## *Ought to (चाहिए) / Ought to have (चाहिए था)*

'should' की जगह 'ought to' का प्रयोग भी किया जा सकता है। पर अब 'ought to' का प्रयोग अक्सर नहीं होता।
'should' can be replaced with 'ought to' but 'ought to' is rarely used now.

| | | |
|---|---|---|
| 1. | तुम्हें ऐसा नहीं कहना चाहिए। | You ought not to say so. |
| 2. | लोगों को निकल जाना चाहिए था। | People ought to have left. |

## *Must (चाहिए {ज़रुर}) / Must have (चाहिए था {ज़रुर})*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | पापा बीमार हैं। तुम्हें उन्हें देखने जाना ही चाहिए। | Dad is unwell. You must go to see him. |
| 2. | हमें अपने माता पिता की सेवा करनी चाहिए। | We must serve our parents. |
| 3. | तुम्हें ज़रुर आना चाहिए था। | You must have come. |

## *Has to/Have to (करना है/करना पड़ता है)*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | हमें वहाँ रोज़ जाना पड़ता है। | We have to go there daily. |
| 2. | उसे प्यार से बात करनी पड़ती है। | He has to speak politely. |
| 3. | मुझे जाना है। | I have to go. |
| 4. | मुझे नहीं जाना है। | I have not to go. |
| 5. | राम को कहीं नहीं जाना है। | Ram has not to go anywhere./Ram has to go nowhere. |
| 6. | राम को घर आना है। | Ram has to come home. |
| 7. | तुम लोगों को जाना नहीं है क्या ? | Have you people not to go? |
| 8. | उसे कहाँ जाना है ? | Where has he to go? |

## *Had to (करना था/करना पड़ता था/करना पड़ा)*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | हमें वहाँ रोज़ जाना पड़ता था। | We had to go there daily. |
| 2. | मुझे जाना था। | I had to go. |
| 3. | मुझे जाना पड़ा। | I had to go. |
| 4. | क्या तुम्हें ये काम करना था ? | Had you to do this work? |
| 5. | उसे किससे मिलना था ? | Whom had he to meet? |

## *Will have to (करना पडेगा)*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | एक दिन तुम्हें परेशानी झेलनी पड़ेगी। | You will have to face trouble some/one day. |
| 2. | मुझे कभी न कभी वहाँ जाना पड़ेगा। | I will have to go there some/one day. |
| 3. | क्या मुझे ये भी करना पड़ेगा ? | Will I have to do this too? |

## *Will be able to (सकेगा, पायेगा)*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मैं वहाँ नहीं जा पाऊँगा/सकूँगा। | I will not be able to go there. |
| 2. | क्या तुम ये कर सकोगे/पाओगे ? | Will you be able to do this? |

## *Would like to (चाहूँगा)*

| | | |
|---|---|---|
| 1. | मैं तुमसे एक बार मिलना चाहूँगा। | I would like to meet you once. |
| 2. | क्या तुम मेरे साथ डाँस करना चाहोगी ? | Would you like to dance with me? |
| 3. | क्या तुम पीटना चाहोगे ? | Would you like to beat? |
| 4. | क्या तुम पिटना चाहोगे ? | Would you like to be beaten? |
| 5. | सबसे पहले मैं तुमसे एक सवाल पूछना चाहूँगा। | First of all, I would like to ask you a question. |
| 6. | मैं आपको तहे दिल से धन्यवाद देना चाहूँगा। | I would like to thank you from the core of my heart. |

## ***Very Important Rule for changing 'will' to 'must' or 'may/might' (Don't miss it)***

अगर किसी भी Future Indefinite, Future Continuous या Future Perfect Tense के वाक्य में 'पक्का' या 'ज़रुर' लिखा हो और आपको हिन्दी में अनुवाद करना हो तो ज़्यादा कुछ करने की ज़रुरत नहीं, सिर्फ 'will' को 'must' में बदल दीजिए और इसी तरह अगर 'शायद' लिखा हो, तो 'will' को 'might' या 'may' में बदल दीजिए।

| | |
|---|---|
| राम जायेगा। | Ram will go. |
| राम पक्का/ज़रुर जायेगा। | Ram must go. (Ram will definitely go.) |
| शायद राम जायेगा। /शायद राम जाये। | Ram may/might go. (Maybe Ram will go.) |

| | |
|---|---|
| राम जा रहा होगा। | Ram will be going. |
| राम पक्का जा रहा होगा। | Ram must be going. |
| शायद राम जा रहा होगा।/शायद राम जा रहा हो। | Ram may/might be going. |

| | |
|---|---|
| राम जा चुका होगा। | Ram will have gone. |
| राम पक्का जा चुका होगा। | Ram must have gone. |
| शायद राम जा चुका होगा। /शायद राम जा चुका हो। | Ram may/might have gone. |

***अब कुछ उदाहरण देखिए –***
***Have a look at a few examples now –***

1. शायद बस आ रही हो। — Bus might/may be coming.
2. वो पक्का घर पहुँच चुका होगा। — He must have reached home.
3. मैं उससे ज़रुर मिलूँगा। — I must meet him/her.
4. शायद लोग चले गये हों। — People might have left/gone.
5. वो पक्का उससे मिलने जा रहा होगा। — He must be going to meet her/him.

## ***Used to (किया करता था, करता था)***

1. मैं सुबह ज़ल्दी उठता था। — I used to get up early in the morning.
2. तुम मुझे उठाते थे। — You used to wake me up.
3. हम बचपन में साथ साथ खेलते थे। — We used to play together in childhood.
4. वो स्कूल नहीं जाता था। — He didn't use to go to school.
5. क्या वो केवल दो घंटे सोता था ? — Did he use to sleep only for two hours?

### ***Important Rule:***

अगर वाक्य में एक बार 'used to' आ जाये तो 'used to' दोबारा प्रयोग नहीं करना चाहिए, उसकी जगह पर हर बार 'would' का प्रयोग बेहतर विकल्प है।

1. मैं आता था और वो जाता था। — I used to come and he would go.
2. मैं 5 बजे उठता था। फिर मैं दो घंटे पढ़ता था। — I used to get up at 5. Then, I would study for 2 hours.
3. वो आती थी। मैं भाग जाता था। फिर वो मुझे बुलाती थी। — She used to come. I would run. Then, she would call me.

***Important Rule:***
अगर पैराग्राफ किसी बीती बात के बारे में बता रहा हो तो 'used to' की जगह हर बार 'would' का प्रयोग होता है।
If the paragraph is in past, then 'would' replaces 'used to'.

1. एक राजा था। वो रोज़ 6 बजे उठता था। There was a king. He would get up daily at 6.
2. मैं बहुत बुरा था पर मैं अपनी मम्मी को बहुत प्यार करता था। I was very bad but I would love my mom a lot.

## ***Would***
### ***(बीते हुए कल में कही हुई भविष्य की बात – will की जगह would का प्रयोग)***
### ***(Something related to future but spoken in past)***

1. उसने कहा कि वो हमारी मदद करेगा। He said that he would help us.
2. मुझे मालूम था कि वह जीतेगा। I knew that he would win.
3- मैंने कभी नहीं सोचा था कि वह इतना स्वार्थी होगा। I had never thought that he would be this much selfish.
4. मुझे संदेह नहीं था कि तुम जीतोगे। I had no doubt that you would win.
5. मुझे लगा कि वो कभी नहीं आयेगा। I thought that he would never come.

## ***Would***
### ***निवेदन करने के लिए (For request)***

1. क्या तुम कृपया मेरी मदद करोगे? Would you please help me?
2. क्या तुम कृपया दरवाजा खोल दोगे? Would you please open the door?

## ***Is/Am/Are/Was/Were + Used to***
### ***(किसी चीज़ की आदत हो जाना या उसका आदी हो जाना)***
### ***(to become comfortable/habitual to something)***

1- मुझे गाली सुनने की आदत है। I am used to listen to abuses. / I am habitual to listen to abuses.
2. मुझे इस कार की आदत हो गई है। I am used to this car./ I am habitual to this car.
3. तुम्हें झूठ बोलने की आदत थी। You were used to tell a lie./ You were habitual to tell a lie.
4. राम को रात भर जगे रहने की आदत है। Ram is used to wake up for the whole night.

## ***Need(s) + Noun/Pronoun***
## ***Need(s) to + verb 1st form***
### ***(ज़रुरत है, आवश्यकता है, चाहिए)***

**Rule:**
Need के आगे ब्रेकेट में 's' लगाने का मतलब है कि Singular Subject के साथ 'needs' जबकि Plural Subject के साथ केवल 'need' लगेगा।
किस चीज़ की ज़रुरत है, क्या चाहिए ? अगर कुछ ऐसा चाहिए जो कि एक Noun या Pronoun हो तो Need के साथ 'to' नहीं लगेगा। अगर मैं कहूँ कि मुझे जाना चाहिए। यहाँ पर मुझे किस चीज़ की ज़रुरत है, क्या चाहिए ? जाने की ज़रुरत है यानि जाना चाहिए। जाना एक क्रिया है इसलिए Need के साथ 'to' लगेगा।
Using 's' in bracket with 'need' means that Singular subject will be followed by 'needs' and plural subject will be followed by 'need'.

Another point is that if we need a noun or a pronoun, then we don't use 'to' with need otherwise in case of a verb, we use 'need to' or we can also use 'should' instead of 'need to'.

| हिन्दी वाक्य | English Sentence | Comments |
|---|---|---|
| राम को पैन चाहिए।/ राम को पैन की ज़रुरत है। | Ram needs a pen. | पैन चाहिए। पैन कोई क्रिया नहीं है, पैन तो एक संज्ञा है इसलिए Need के साथ 'to' नहीं लगेगा। ('Pen' is not a verb; it is a noun so 'need' will not be followed by 'to'.) |
| राम को जाना चाहिए। | Ram needs to go. / Ram should go. | जाना चाहिए। जाना यानि go एक क्रिया है इसलिए Need के साथ 'to' लगेगा। ('Go' is a verb so 'need' will be followed by 'to'.) |
| राम को पैन नहीं चाहिए।/ राम को पैन की ज़रुरत नहीं है। | Ram doesn't need a pen. | |
| राम को जाना नहीं चाहिए।/ राम को जाने की ज़रुरत नहीं है। | Ram doesn't need to go. / Ram should not go. | |
| मुझे माँ चाहिए। / मुझे माँ की ज़रुरत है। | I need mom. | माँ चाहिए। माँ कोई क्रिया नहीं है, माँ तो एक संज्ञा है इसलिए Need के साथ 'to' नहीं लगेगा। ('Mom' is not a verb; it is a noun so 'need' will not be followed by 'to'.) |

## ***Needed+ Noun/Pronoun***
## ***Needed to + verb 1st form***
***(ज़रुरत थी, आवश्यकता थी, चाहिए था)***

1. मुझे तुम्हारी ज़रुरत थी। — I needed you.
2. तुम्हें पैन चाहिए था। — You needed a pen.
3. राम को जाना चाहिए था। — Ram needed to go. / Ram should have gone.
4. हमें सोचना चाहिए था। — We needed to think. / We should have thought.
5. मुझे किसी की ज़रुरत नहीं थी। — I didn't need anyone.
6. क्या उसे प्यार की ज़रुरत नहीं थी ? — Did he not need love?

## ***Dare(s)/ Dared + Noun/Pronoun***
## ***Dare(s)/ Dared to + verb 1st form***
***(हिम्मत करना)***

1. वो जाने की हिम्मत करता है। — He dares to go.
2. वो वहाँ जाने की हिम्मत नहीं करता। — He doesn't dare to go there. / He dare not to go there.
3. तुम्हारी यहाँ आने की हिम्मत कैसे हुई ? — How dare you come here?
4. राम ने खेलने की हिम्मत की। — Ram dared to play.
5. राम ने खेलने की हिम्मत नहीं की। — Ram dared not to play. / Ram didn't dare to play.
6. राम की हिम्मत कैसे हुई ? — How dare Ram?

# Modals – Practice Exercise

**आइए अभ्यास करें। निम्नलिखित वाक्यों का अंगेज़ी में अनुवाद करिए –**

1. मुझे देखना है ।
2. उसे बताना पड़ा ।
3. राम को खेलना पड़ेगा ।
4. उसे मेरी बात माननी पड़ेगी ।
5. मुझे जाना चाहिए था ।
6. हम खेला करते थे ।
7. लोग मुझे सलमान खान बुलाते थे ।
8. क्या तुम जा पाये ?
9. क्या तुम यहाँ सो पाओगे ?
10. हम कभी नहीं भुला सके ।
11. मुझे अपने आस–पास कोई नहीं चाहिए ।
12. शायद वो जा रहा हो ।
13. उसे मुझे बताना चाहिए था।
14. अब उसके खर्चे तुम्हें उठाने पड़ेंगे ।
15. मैं आता था और वो जाता था ।
16. बच्चे को माँ की जरूरत होती है ।
17. शायद बस आ रही होगी ।
18. किसी को प्यार नहीं चाहिए ।
19. दोनों कभी भी आ सकते हैं ।
20. मैं पक्का जाऊँगा ।
21. ये प्रश्न कोई नहीं कर पायेगा ।
22. मुझे कुछ कहना है ।
23. हम खेलने चले जाते थे ।
24. मुझे किसी की ज़रूरत नहीं है ।
25. मुझे तुम याद करते थे ।
26. सीता पक्का बस पकड़ चुकी होगी ।
27. शायद वो तुमसे मिले ।
28. बचपन में हम दोनों साथ–साथ खेलते थे ।
29. उसे क्या कहना है ?
30. मैं आ सकता था पर मैं नहीं आ पाया ।
31. मैं घूमने कभी नहीं जा सकता।
32. तुम्हें झूठ बोलने की आदत है।
33. तुम नल खोल सकते थे पर तुमने नहीं खोला।
34. कुछ भी हो सकता है। मैं कह नहीं सकता।
35. तुम्हें पहाड़ों में रहना चाहिए क्योंकि तुम्हें दिल की बीमारी है।
36. वो मुझसे दूर कभी नहीं जा सकती।
37. राम मिठाई खा सकता था।
38. विधार्थी स्कूल से घर आ सकते हैं।
39. मैं कभी गाना नहीं गा सका।
40. तुम मुझसे मिलने आ सकते हो।
41. तुम समय पे क्यों नहीं आ सके?
42. तुम कभी किसी को प्यार नहीं कर सकते।
43. राजेश अपने दिल की बात कभी नहीं कह सका।
44. अंगूर खटटे हो सकते थे।
45. तुम्हें मेरा आभारी होना चाहिए।
46. हम तुझे बर्दाश्त कभी नहीं कर सकते।
47. क्या मुझे चेहरे पर कुछ लगाना चाहिए ?
48. राम किसी तरह वहाँ पहुँच सकता था।
49. राम को उससे कभी नहीं मिलना चाहिए।
50. लोग तुम्हारे बारे में सोच सकते थे।
51. ज़िन्दगी आसान होनी चाहिए थी पर नहीं थी।
52. मुझे वक्त का पाबन्द होना चाहिए।
53. उसने कहा कि वो हमारी मदद करेगा।
54. दूल्हा दुल्हन को बात करनी चाहिए थी।
55. लोग तुम्हारे बारे में गलत सोच सकते हैं।
56. राकेश को लड़कियाँ नहीं छेड़नी चाहिए।
57. तुम्हें मुझे याद दिलाना चाहिए था।
58. राम को मुझसे जरुर मिलना चाहिए था।
59. उसे कहाँ जाना है ?
60. वो कहाँ से आता था ?
61. क्या वो जाना चाहता है ?
62. क्या उसे कुछ चाहिए था ?
63. तुम्हें इतनी जल्दी नहीं सोना चाहिए।
64. तुम जब चाहो आ सकते हो।
65. तुम्हें कम से कम वहाँ जाना चाहिए था।
66. तुम जल्द ही अंग्रेज़ी बोल सकोगे ।
67. मैंने कभी नहीं सोचा था कि वह स्वार्थी होगा।
68. तुम जब तक चाहो तब तक काम कर सकते हो।
69. क्या वो ये काम कर सकेगा?
70. बच्चा कुछ दिनों में ही अच्छी तरह बोल सकेगा।
71. तुम्हें उसके घर वापिस जाना चाहिए।
72. मुझे मालूम था कि वो जीतेगा।
73. तुम इम्तिहान पास नहीं कर सकते।
74. मैं आपको धन्यवाद देना चाहूँगा।
75. मुझे संदेह नहीं था कि तुम जीतोगे।
76. तुम खा सकते हो, चाहे ये या चाहे वो।
77. मुझे लगा कि वो कभी नहीं आयेगा।
78. मैं तुमसे सिर्फ एक बार मिलना चाहूँगा।
79. वह पक्का बस से गया होगा।
80. तुम्हारे प्रयत्न सफल होने चाहिए।
81. तुम किससे बात करना चाहोगे?
82. राम पढ़ने के बजाय खेलना पसन्द करेगा।
83. मुझे गाली सुनने की आदत है।
84. तुम्हें इस तरह के माहौल में रहने की आदत हो चुकी है।
85. तुम्हें कल उससे मिलना था।
86. आज मुझे शॉपिंग के लिए जाना चाहिए था।
87. पहले मैं तुमसे एक सवाल पूछना चाहूँगा।
88. तुम्हें मेरे परिवार से मिलना चाहिए था।
89. क्या मुझे रात भर जगे रहने की आदत है ?
90. क्या मैं अंदर आ सकता हूँ ?
91. तुम्हें कम से कम आज तो काम करना चाहिए था।
92. क्या मैं अब जा सकता हूँ ?
93. भगवान हमें माफ करे।
94. क्या राम वहाँ जाता था ?

## ***Answers***

1. I have to see.
2. He had to tell.
3. Ram will have to play.
4. He will have to follow my instructions.
5. I should have gone.
6. We used to play.
7. People used to call me Salman Khan.
8. Could you go?
9. Will you be able to sleep here?
10. We could never forget.
11. I don’t need anybody around me.
12. He might be going.
13. He must have told me.
14. Now, you will have to bear his expenses.
15. I used to come and he would go.
16. Child needs mother.
17. Bus might be coming.
18. Nobody needs love.
19. Both can come anytime.
20. I must go.
21. Nobody will be able to solve this question.
22. I have to say something.
23. We used to go to play.
24. I don’t need anybody.
25. You used to miss/remember me.
26. Seeta must have taken/caught the bus.
27. He might meet you.
28. We both used to play together in childhood.
29. What has he to say?
30. I could have come but I could not come.
31. I can never go for a walk.
32. You are in the habit of telling a lie.
33. You could have turned the tap on but you didn’t.
34. Anything can happen. I can’t say.
35. You must live in hills because you are suffering from heart disease.
36. She can never go away from me.
37. Ram could have eaten the sweets.
38. Students can come home from school.
39. I could never sing songs.
40. You can come to meet me.
41. Why could you not come in time?
42. You can never love anyone.
43. Rajesh could never say his feelings.
44. Grapes could have been sour.
45. You should be grateful to me.
46. We can never tolerate you.
47. Should I apply something on my face?
48. Ram could have reached there somehow.
49. Ram should never meet him.
50. People could have thought about you.
51. Life should have been easy but wasn’t.
52. I must be punctual.
53. He said he would help us.
54. Groom and bride should have talked.
55. People can think wrong about you.
56. Rakesh shouldn’t tease girls.
57. You should have reminded me.
58. Ram must have met me.
59. Where has he to go?
60. From where did he use to come?
61. Does he want to go?
62. Did he need something?
63. You should not sleep this early.
64. Whenever you want, you can come.
65. You should have atleast gone there.
66. Soon, you will be able to speak English.
67. I had never thought that he’ll be selfish.
68. As long as you want, you can work.
69. Will he be able to do this work?
70. Child will be able to speak within only a few days.
71. You must go back to his home.
72. I knew that he would win.
73. You can’t pass the exam.
74. I would like to thank you.
75. I had no doubt that you would win.
76. You can eat; either this or that.
77. I thought that he will never come.
78. I would like to meet you only once.
79. He must have gone by bus.
80. You efforts must be fruitful.
81. Whom would you like to talk?
82. Ram would like to play than study. / Ram would like playing rather than studying. / Ram would prefer to play over study. / Ram would prefer playing over studying.
83. I am used to listen to abuses.
84. You are used to live in such an environment.
85. You had to meet him yesterday.
86. I should have gone for shopping today.
87. First, I would like to ask you a question.
88. You should have met my family.
89. Am I used to be awoken whole night?
90. May I come in?
91. You should have worked at least today.
92. May I go now?
93. May God forgive us!
94. Did Ram use to go there?

# Modals – Test Papers

## *Test – I*

**Q1: Translate the following sentences into English: 35 x 1 = 35**

1. तुम मेरे घर आ सकते थे पर तुम नहीं आये।
2. हमें आज मिलना था।
3. मुझे उससे बात करनी है।
4. उसे किसी भी हालत में वहाँ जाना चाहिए।
5. राहुल को आना पड़ेगा।
6. तुम उसके घर क्यों जाते थे ?
7. क्या तुम मुझसे मिलना चाहोगे ?
8. शायद वो आज आये।
9. क्या उसे जाना है ?
10. अगर मैंने तुम्हें देखा होता, क्या तुमसे बात नहीं करता?
11. मुझे तुम्हारी ज़रुरत नहीं है, बल्कि मुझे तो मेरी माँ चाहिए।
12. उसने कहा था कि वो स्कूल नहीं आयेगा।
13. मैं पढ़ने के बजाय खेलना पसन्द करता हूँ।
14. मैं पक्का जाऊँगा वहाँ।
15. मैं जीतना चाहता था पर कभी जीत नहीं पाया।
16. वो खेलना नहीं चाहता।
17. अगर मैं आया, तो तुमसे मिलूँगा।
18. हमें प्यार चाहिए, कुछ और नहीं।
19. शायद बारिश हो रही हो।
20. उसे किसी की ज़रुरत नहीं है, वो खुद ही काफी है।
21. तुमने हमेशा मुझे सम्मान दिया, मैं भूल नहीं सकता।
22. चाहे जो हो, हमारा प्यार हमेशा जिन्दा रहना चाहिए।
23. मुझे उसे प्यार नहीं करना चाहिए था।
24. शायद वो आयेगी।
25. राम यहाँ क्यों आता था ?
26. मैं स्कूल के दिनों में खूब खेला करता था।
27. राकेश को सोचना चाहिए था।
28. क्या पता बस निकल गयी हो।
29. मैं तुमसे मिलने कभी नहीं आ सकता।
30. मैं तुमसे कभी नहीं कह सका।
31. राम को पैन नहीं चाहिए, बल्कि उसे तो किताब चाहिए।
32. क्या तुम कभी वहाँ जा पाये ? शायद कभी नहीं।
33. क्या तुम मेरे लिए रुक नहीं सकते ?
34. क्या तुम्हें कुछ नहीं चाहिए?
35. तुम्हारा क्या ख्याल है, मुझे वहाँ जाना चाहिए ?

**Q 2: Write the meaning of following similar & confusing words: 5 x 1 = 5**

| i) Cast | ii) Weak | iii) Fond | iv) Story | v) People |
|---|---|---|---|---|
| Caste | Week | Found | Storey | Pupil |

**Q 3: Write three forms of the following verbs: 10 x 1 = 10**

Drive, Bite, Ride, Hold, Put, Seek, Drink, See, Read, Teach

## *Answers*

**Q1:**

| | |
|---|---|
| 1. तुम मेरे घर आ सकते थे पर तुम नहीं आये। | You could have come my home but you didn't. |
| 2. हमें आज मिलना था। | We had to meet today. |
| 3. मुझे उससे बात करनी है। | I have to talk to him. |
| 4. उसे किसी भी हालत में वहाँ जाना चाहिए। | He must go there at any cost. |
| 5. राहुल को आना पड़ेगा। | Rahul will have to come. |
| 6. तुम उसके घर क्यों जाते थे ? | Why did you use to go his home? |
| 7. क्या तुम मुझसे मिलना चाहोगे ? | Would you like to meet me? |
| 8. शायद वो आज आये। | He might come today. |
| 9. क्या उसे जाना है ? | Has he to go? |
| 10. अगर मैंने तुम्हें देखा होता, क्या तुमसे बात नहीं करता? | If I had seen you, wouldn't I have talked to you? |
| 11. मुझे तुम्हारी ज़रुरत नहीं है, बल्कि मुझे तो मेरी माँ चाहिए। | I don't need you, rather I need my mom. |
| 12. उसने कहा था कि वो स्कूल नहीं आयेगा। | He had said that he would not come to school. |
| 13. मैं पढ़ने के बजाय खेलना पसन्द करता हूँ। | I prefer playing rather than studying. /I prefer to play rather than to study. |
| 14. मैं पक्का जाऊँगा वहाँ। | I must go there. / I'll definitely go there. |
| 15. मैं जीतना चाहता था पर कभी जीत नहीं पाया। | I wanted to win but I could never. |

16. वो खेलना नहीं चाहता। He doesn't want to play.
17. अगर मैं आया, तो तुमसे मिलूँगा। If I come, I will meet you.
18. हमें प्यार चाहिए, कुछ और नहीं। We need love, nothing else.
19. शायद बारिश हो रही हो। It may/might be raining.
20. उसे किसी की ज़रुरत नहीं है, वो खुद ही काफी है। He doesn't need anyone, he himself is good enough.
21. तुमने हमेशा मुझे सम्मान दिया, मैं भूल नहीं सकता। You always respected me, I can not forget.
22. चाहे जो हो, हमारा प्यार हमेशा जिन्दा रहना चाहिए। No matter what, our love must remain alive forever.
23. मुझे उसे प्यार नहीं करना चाहिए था। I shouldn't have loved her.
24. शायद वो आयेगी। She might/may come.
25. राम यहाँ क्यों आता था ? Why did Ram use to come here?
26. मैं स्कूल के दिनों में खूब खेला करता था। I used to play a lot in school days.
27. राकेश को सोचना चाहिए था। Rakesh should have thought.
28. क्या पता बस निकल गयी हो। Bus may/might have left/gone.
29. मैं तुमसे मिलने कभी नहीं आ सकता। I can never come to meet you.
30. मैं तुमसे कभी नहीं कह सका। I could never say to you./ I could never tell you.
31. राम को पैन नहीं चाहिए, बल्कि उसे तो किताब चाहिए। Ram doesn't need a pen, rather he needs a book.
32. क्या तुम कभी वहाँ जा पाये ? शायद कभी नहीं। Could you ever go there? Never, I think.
33. क्या तुम मेरे लिए रुक नहीं सकते ? Can't you wait for me?
34. क्या तुम्हें कुछ नहीं चाहिए? Don't you need anything?
35. तुम्हारा क्या ख्याल है, मुझे वहाँ जाना चाहिए ? What do you think, should I go there?

**Q 2:**

| | | | |
|---|---|---|---|
| i) | Cast | (कास्ट) | - List of people in a drama or film |
| | Caste | (कास्ट) | - A class (जाति) |
| ii) | Weak | (वीक) | - कमज़ोर |
| | Week | (वीक) | - सप्ताह |
| iii) | Fond | (फॉन्ड) | - शौकीन |
| | Found | (फाउन्ड) | - Second form of "Find" |
| iv) | Story | (स्टोरी) | - कहानी |
| | Storey | (स्टोरी) | - किसी बिल्डिंग की मंजिलें |
| v) | People | (पीपल) | - लोग |
| | Pupil | (प्यूपिल) | - शिष्य |

**Q 3:**

| | | |
|---|---|---|
| Drive | Drove | Driven |
| Bite | Bit | Bitten |
| Ride | Rode | Ridden |
| Hold | Held | Held |
| Put | Put | Put |
| Seek | Sought | Sought |
| Drink | Drank | Drunk |
| See | Saw | Seen |
| Read | Read (रैड) | Read(रैड) |
| Teach | Taught | Taught |

## ***Test – II***

**Q1: Translate the following sentences into Hindi: 50 x 1 = 50**

1. Could he achieve what he wanted?
2. She would not like to dance with you.
3. You should have thought about his condition.
4. Does he need your help?
5. Did he use to come to your home?
6. They might have left for school.
7. Seeta must be studying at this point of time.
8. He might be coming.
9. If I had gone there, I would have given him the money.
10. They are used to such a climate.
11. Has he to go?
12. I had told you that I would not go there.
13. He is used to his car now.
14. We ought to respect whoever is older than we.
15. I was watching TV, rather than studying.
16. They should have left by now.
17. There should be good weather.
18. I would rather buy a pen than a pencil.
19. I already knew that he would win.
20. I couldn't protest against Government's decision.
21. Can you meet that guy?
22. There can be anybody.
23. I don't love you; rather I love your sister.
24. I had to fight till the end.
25. You can't compare love with anything.
26. Could you please spare some time for me?
27. This girl used to meet Ram quite often.
28. Will he be able to come here?
29. It must hail tomorrow.
30. I would rather meet my dad than meet him.
31. Could I speak with Mr. Batra?
32. I would get up at 6 when I was a kid.
33. They didn't want to meet me.
34. Mom needed help because she was unwell.
35. Shall I go?
36. I wanted my mom not to work.
37. Mobile couldn't divert me from my study.
38. I was used to his abuses.
39. He prefers singing over dancing.
40. Had he loved me, he would have been here.
41. Seeta used to come. She would prepare food and study here.
42. He must leave.
43. If he meets me, I will tell him about you.
44. Had you known the truth, you would have told me.
45. They might have left.
46. It may rain tomorrow.
47. He prefers me over you.
48. It might be a rumour.
49. May I go now?
50. He used to go and I would come.

## ***Answers***

| | |
|---|---|
| 1. Could he achieve what he wanted? | क्या वो पा सका जो वो चाहता था ? |
| 2. She would not like to dance with you. | वो तुम्हारे साथ डाँस नहीं करना चाहेगी । |
| 3. You should have thought about his condition. | तुम्हें उसकी हालत के बारे में सोचना चाहिए था । |
| 4. Does he need your help? | क्या उसे तुम्हारी मदद की ज़रूरत है ? |
| 5. Did he use to come to your home? | क्या वो तुम्हारे घर आता था ? |
| 6. They might have left for school. | शायद वो स्कूल के लिए निकल गये हों/होंगे । |
| 7. Seeta must be studying at this point of time. | सीता इस वक्त पढ़ रही होगी । |
| 8. He might be coming. | शायद वो आ रहा हो /होगा । |
| 9. If I had gone there, I would have given him the money. | अगर मैं वहाँ गया होता, मैंने उसे पैसे दे दिये होते। |
| 10. They are used to such a climate. | उन्हें इस तरह के मौसम की आदत हो गई है। |

11. Has he to go? क्या उसे जाना है ?
12. I had told you that I would not go there. मैंने तुम्हें बताया था कि मैं वहाँ नहीं जाऊँगा ।
13. He is used to his car now. उसे अपनी कार की अब आदत हो गई है ।
14. We ought to respect whoever is older than we. हमें अपनों से बड़ों का आदर करना चाहिए।
15. I was watching TV, rather than studying. मैं पढ़ने के बजाय टी वी देख रहा था।
16. They should have left by now. वो अब तक निकल गये होंगे ।
17. There should be good weather. वहाँ अच्छा मौसम होना चाहिए ।
18. I would rather buy a pen than a pencil. मैं पैन्सिल के बजाय पैन खरीदूँगा ।
19. I already knew that he would win. मैं पहले से ही जानता था कि वो जीतेगा ।
20. I couldn't protest against Government's decision. मैं सरकार के फैसले के विरूद्ध विद्रोह नहीं कर सका।
21. Can you meet that guy? क्या तुम उस लड़के से मिल सकते हो ?
22. There can be anybody. वहाँ कोई भी हो सकता है।
23. I don't love you; rather I love your sister. मैं तुम्हें नहीं बल्कि तुम्हारी बहन को प्यार करता हूँ।
24. I had to fight till the end. मुझे अन्त तक लडना था/पड़ा ।
25. You can't compare love with anything. तुम प्यार की तुलना किसी चीज़ के साथ नहीं कर सकते।
26. Could you please spare some time for me? क्या आप मेरे लिए थोड़ा समय निकाल सकते हैं ?
27. This girl used to meet Ram quite often. ये लड़की राम से अक्सर (बहुत ही ज़्यादा) मिलती थी ।
28. Will he be able to come here? क्या वो यहाँ आ पायेगा ?
29. It must hail tomorrow. कल पक्का ओले पड़ेंगे ।
30. I would rather meet my dad than meet him. मैं उससे मिलने के बजाय अपने पापा से मिलूँगा ।
31. Could I speak with Mr. Batra? क्या मैं मि0 बत्रा से बात कर सकता हूँ ?
32. I would get up at 6 when I was a kid. मैं 6 बजे उठता था जब मैं एक बच्चा था ।
33. They didn't want to meet me. वो मुझसे मिलना नहीं चाहते थे ।
34. Mom needed help because she was unwell. मम्मी को मदद चाहिए थी क्योंकि वो बीमार थीं ।
35. Shall I go? क्या मुझे जाना चाहिए ?
36. I wanted my mom not to work. मैं नहीं चाहता था कि मेरी मम्मी काम करें।
37. Mobile couldn't divert me from my study. मोबाइल मुझे मेरी पढ़ाई से भटका नहीं सका ।
38. I was used to his abuses. मुझे उसकी गालियों की आदत पड़ गयी थी ।
39. He prefers singing over dancing. वो डाँस करने के बजाय गाने को तवज्ज़ो देता है।
40. Had he loved me, he would have been here. अगर उसने मुझे प्यार किया होता, तो वो यहाँ होता।
41. Seeta used to come. She would prepare food and study here. सीता आती थी। खाना बनाती थी और यहाँ पढ़ती थी ।
42. He must leave. उसे पक्का चले जाना चाहिए ।
43. If he meets me, I will tell him about you. अगर वो मुझसे मिला, तो मैं उसे तुम्हारे बारे में बताऊँगा ।
44. Had you known the truth, you would have told me. अगर तुम्हें सच्चाई का पता होता, तो तुम मुझे बता चुके होते ।
45. They might have left. शायद वे चले गये हों/होंगे ।
46. It may rain tomorrow. शायद कल बारिश हो/होगी ।
47. He prefers me over you. वो तुम्हारे बजाय मुझे ज़्यादा मानता है।
48. It might be a rumour. यह एक अफवाह भी हो सकती है।
49. May I go now? क्या मैं अब जा सकता हूँ?
50. He used to go and I would come. वो जाता था और मैं आता था ।

# Lesson – 22

## Conjunctions (कनजंक्शन्स) – समुच्चय बोधक अव्यय

**"Conjunctions ऐसे शब्द होते हैं जो दो शब्दों या वाक्यों को जोड़ देते हैं।" इस तरह वाक्य भी छोटा हो जाता है और अर्थ भी नहीं बदलता।**

अगर मैं कहूँ राम अच्छा है और फिर कहूँ मोहन भी अच्छा है। जब दोनों अच्छे हैं तो क्यों न ये कहूँ कि राम और मोहन अच्छे हैं। ऐसा कहने पर वाक्य छोटा हो जाता है और अर्थ भी नहीं बदलता। "और" एक conjunction है।

**"Conjunction is the word or set of words that connects two words or sentences or used to coordinate words in the same clause. It shortens the sentences without a change in meaning or sense.**

If I say "Ram is good" and then I say "Mohan is also good". I made two sentences. Let me make it one by just saying "Ram and Mohan are good". Using 'and', I shortened the sentence. Hence, 'and' is a conjunction.

**Watch the Video Lecture as well.....**



### ***And (और)/Or (या)***

राम और श्याम अच्छे दोस्त हैं।
Ram and Shyam are good friends.

आप ये या वो किताब ले सकते हैं।
You may take this book or that book.

### ***But (लेकिन, बल्कि, सिवाय)***

**लेकिन / पर / परन्तु –**

राम और श्याम अच्छे दोस्त हैं लेकिन/पर वे एक दूसरे से लड़ते हैं।
Ram and Shyam are good friends but they fight with each other.

वह बहुत समझदार है लेकिन वो गरीब है।
He is very intelligent but he is poor.

**सिवाय / अलावा –**

मैं तुम्हारे घर के सिवाय कहीं भी जा सकता हूँ। / मैं कहीं भी जा सकता हूँ पर तुम्हारे घर नहीं।
I can go anywhere but your home.

मैं कुछ भी कर सकता हूँ सिवाय तुम्हें पीटने के।
I can do anything but beat you.

वो चिकन के अलावा (सिवाय) कुछ भी खा सकता है।
He can eat anything but Chicken.
नोट - सिवाय / अलावा वाले वाक्यों (sentences) में but के अलावा except भी लगा सकते हैं जैसे कि माना sentence है –

मैं तुम्हारे घर के सिवाय कहीं भी जा सकता हूँ।
I can go anywhere but your home. (एक तरीका)
I can go anywhere except your home.(दूसरा तरीका)

**<u>बल्कि –</u>**

ये पैन नहीं बल्कि पैन्सिल है।
This is not a pen, but a pencil.

राम बेवकूफ़ नहीं बल्कि एक समझदार लड़का है।
Ram is not a fool, but a wise guy.

उसे डाँटा नहीं गया बल्कि पीटा गया।
He was not scolded but beaten.

मुझे पैन नहीं बल्कि पैन्सिल दी गयी थी।
I had not been given a pen but a pencil.

## ***<u>For / As / Because / Since (क्योंकि, चूँकि)</u>***

जब भी वाक्य में "क्योंकि" या "चूँकि" का प्रयोग होता है तो इन चारों में से किसी भी एक का प्रयोग किया जा सकता है पर एक महत्वपूर्ण बात ये है कि "क्योंकि" या "चूँकि" के लिए "because" का प्रयोग केवल वाक्य के बीच में होता है और "since" का प्रयोग केवल वाक्य के शुरुआत में होता है।
We can use any of these four but an important point is that "because" is to be used only in the middle of the sentence and "since" is only at the beginning.

1. क्योंकि / चूँकि मैं बीमार था, इसलिए मैं नहीं आया।
   Since/As/For I was unwell, hence I didn't come.

2. मैं नहीं आया क्योंकि / चूँकि मैं बीमार था,
   I didn't come because/as I was unwell.
   or
   I didn't come, for I was unwell.

*जब भी हम क्योंकि या चूँकि के लिए 'for' का प्रयोग वाक्य के बीच में करें तो हमें 'for' से पहले कौमा लगाना ज़रुरी है।*
*Note: If we use 'for' in the middle, we need to place a comma just before it.*

## ***Also/Even/Either/Too/As well (भी)***

**सभी पाँचों का एक ही अर्थ है – 'भी' ।**

Also, Too और As well का प्रयोग प्रायः पॉजिटिव वाक्यों में होता है।
Generally, '***Also***', '***Too***', '***As well***' are used in positive sentences.

***Either*** का प्रयोग उन नैगेटिव वाक्यों में किया जा सकता है जिनमें **भी** का भाव प्रस्तुत हो। जैसे – मैं **भी** अच्छा नहीं हूँ, तुम **भी** बर्गर नहीं खाते आदि।

***Even*** का प्रयोग प्रायः पॉजिटिव और नैगेटिव दोनों वाक्यों में होता है।
'***Even***' is generally used in both; positive as well as negative sentences.

*नोट : पॉजिटिव वाक्य का मतलब होता है – हर वो वाक्य जिसमें not का प्रयोग न हुआ है, भले ही फिर वो प्रश्नवाचक वाक्य ही क्यों न हो।*
*Note: Positive sentence simply means the sentence, in which 'not' is not used, even if it's an interrogative sentence.*

**दूसरी बात ये कि**

'Also' का प्रयोग सहायक क्रिया के बाद और क्रिया से पहले होता है।
'Also' is used after the helping verb and before the verb.

Too, As well और Either का प्रयोग वाक्य के अन्त में होता है।
Too, As well & Either are used at the end of the sentence.

'Even' का प्रयोग वाक्य के शुरुआत में होता है।
'Even' is used at the beginning of the sentence.

**एक बात और -** 'Even' का प्रयोग Interrogative sentences में नहीं होता।

***उदाहरण (Examples)*** –

1) **मैं भी अच्छा हूँ। (Positive Sentence)**
   I am good ***too***. / I am ***also*** good. / I am good ***as well***. / ***Even*** I am good.

2) **मैं भी अच्छा नहीं हूँ। (Negative Sentence)**
   Even I am not good. / I am not good either.

3) **क्या तुम भी वहाँ नहीं थे ?(Negative Interrogative Sentence)**
   Were you not there either?
   (इस sentence में not है इसलिए मैं या तो even का प्रयोग कर सकता हूँ या फ़िर either का, पर हमें पता है कि 'Even' का प्रयोग Interrogative sentences में नहीं होता इसलिए either का प्रयोग किया गया है।

4) **मैं भी फ़ल पसन्द नहीं करता। (Negative Sentence)**
   I don't like fruits either. / Even I don't like fruits.

5) **वे भी मेरे साथ नहीं हैं। (Negative Sentence)**
   They are not with me either. / Even they are not with me.

## *So/Hence/Henceforth/That's why/Therefore/That's the reason (इसलिए)*

मैं गया इसलिए तुम आये।

I went so you came. *or*
I went hence you came. *or*
I went henceforth you came. *or*
I went that's why you came. *or*
I went that's the reason you came.

## *As + {an adjective} +As*
### *उतना + { कोई विशेषण } + जितना*

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 1. | As tall as Amit | - उतना लम्बा जितना अमित | या | अमित के जितना लम्बा |
| 2. | As short as Rakesh | - उतना छोटा जितना राकेश | या | राकेश के जितना छोटा |
| 3. | As big as your house | - उतना बड़ा जितना तुम्हारा घर | या | तुम्हारे घर के जितना बड़ा |
| 4. | As black as coal | - उतना काला जितना कोयला | या | कोयले के जितना काला |
| 5. | As red as blood | - उतना लाल जितना खून | या | खून के जितना लाल |
| 6. | As beautiful as you | - उतनी सुन्दर जितनी तुम | या | तुम्हारे जितनी सुन्दर |
| 7. | As strong as my dad | - उतने मजबूत जितने मेरे पापा | या | मेरे पापा के जितना मजबूत |

1. तुम मेरे जितने चालाक नहीं हो।
   You are not as clever as I.

2. राम उसके जितना पागल नहीं है।
   Ram is not as mad as he is.

3. क्या तुम मेरे जितना अच्छा गा सकते हो ?
   Can you sing as good as I can?

4. क्या तुम मेरी उम्र के हो ?
   Are you my age? *or* Are you as old as I am?

## *As (जैसा, के तौर पर, के नाते)*

1. जैसा आप कहें।
   As you say.

2. जैसी आपकी मर्ज़ी।
   As you wish.

3. जैसा आपने कहा, मैंने किया।
   I did as you said.

4. मैं यहाँ मैनेजर के तौर पर काम कर रहा हूँ।
   I am working here as a manager.

5. एक टीचर होने के नाते, मेरा फर्ज़ है कि मैं अपने बच्चों को सफलता की राह दिखाऊँ।
   As a teacher, it's my duty that I guide my students to success. *or*
   Being a teacher, it's a responsibility/ an obligation that I guide my students to success.

## *As well as (साथ ही साथ)*

राम पढ़ा लिखा है साथ ही साथ उसके माता पिता भी पढ़े लिखे हैं।
Ram is educated as well as his parents are educated.

### *An Important Rule:*

अगर "as well as" दो subjects के बीच में आया तो helping verb पहले वाले subject के अनुसार ही लगेगी।
If "as well as" is joining two subjects in a sentence, then the helping verb is to be used as per the first subject.

### *Example*:

1, वो साथ ही साथ उसके दोस्त भी अच्छे हैं।
यहाँ पर दो subject हैं – 1. He (वो) 2. His friends (उसके दोस्त).

आपको लगेगा कि helping verb "is" नहीं बल्कि "are" लगनी चाहिए। पर Rule के अनुसार helping verb पहले वाले subject के अनुसार ही लगेगी। पहला subject है "He" इसलिए "is" लगेगा।

He, as well as his friends, is good.

2, मैं साथ ही साथ मेरे दोस्त भी यहाँ हैं। I, as well as my friends, am here.
3. वो साथ ही साथ उसके तीन भाई भी जा रहे हैं। He, as well as his 3 brothers, is going.

## *As soon as / the moment (जैसे ही)*

1. जैसे ही वो आया, मैं चला गया।
   As soon as he came, I left.
   or
   The moment he came, I left.

2. मेरे घर आ जाना जैसे ही पापा आ जायें।
   Come to my home the moment dad comes.
   or
   Come to my home as soon as dad comes.

3. जितनी जल्दी हो सके चले जाओ।
   Leave/go as soon as possible.

## *As far as (जहाँ तक)*

1. जहाँ तक मैं जानता हूँ उसके दो बच्चे हैं।
   As far as I know, he has two children.

2. जहाँ तक मुझे पता है उसकी शादी हो चुकी है।
   As far as I know, he is married.

3. जहाँ तक मेरी पढ़ाई का सवाल है, मैंने सिर्फ 12 वीं पास की है।
   As far as my study is concerned, I am only 12th pass.

4. जहाँ तक मेरे भाई का सवाल है, उसने ग्रैजुएशन कर ली है।
As far as my brother is concerned, he has done graduation.

5. जहाँ तक मेरे परिवार का सवाल है, मेरी दो बहनें हैं।
As far as my family is concerned, I have two sisters.

6. जहाँ तक मेरे पापा मम्मी का सवाल है, मैं उनका ख्याल रखने के लिए काफी हूँ।
As far as my parents are concerned, I am good enough to take care of them.

## ***Although / Though / Even if / Even though (यद्यपि, हालाँकि, भले ही)***
## ***&***
## ***Then also / even then / yet / still / however (फिर भी, तब भी, इसके बावजूद भी,)***

***Rule:*** *अगर आपने Although का प्रयोग किया तो आपको Yet का प्रयोग करना ही होगा।*

1. भले ही वो कभी स्कूल नहीं गया, फिर भी उसे सब आता है।
Even if he never went to school, then also he knows everything.
or
Though he never went to school, still he knows everything.
or
Although he never went to school, yet he knows everything.
***(Although के साथ Yet का प्रयोग करना ही होगा।)***

2. हालाँकि मैं गरीब हूँ, पर इसके बावजूद मैं तुम्हें पैसे से मदद करने की कोशिश करुँगा।
Although I am poor, yet I will try to help you with money.

3. हाँलाकि ये मैंने नहीं किया है, पर फिर भी आपका जो भी फैसला हो, मैं उसे मानूँगा।
Though I haven't done it, still whatever you decide, I will accept.

4. हाँलाकि मैं बीमार था, तब भी मैंने काम किया।
Even if I was unwell, then also I worked.

## ***Such (इस तरह का, ऐसा )/***
## ***Such as (जैसे कि, उदाहरणतः ) /***
## ***in such a way (इस तरह से, ऐसे )***

1. ऐसे लोग स्वार्थी होते हैं।
Such people are selfish.

2. ऐसे बच्चे मुझे पसन्द नहीं।
I don't like such children.

3. ऐसी कई कहानियाँ मैं सुन चुका हूँ।
I have heard many such stories.

4. मेरे पास कई चीजें हैं जैसे कि कम्प्यूटर, लैपटॉप, मोबाइल इत्यादि।
I have many things such as a computer, a laptop, a mobile etc.

5. उसके साथ कई लोग हैं जैसे कि राम, राहुल, मोहन आदि।
There are many people with him <u>such as</u> Ram, Rahul, Mohan etc.

6. उसने इस तरह से मुझे देखा कि मुझे लगा वो मुझे चाहती है।
She looked at me <u>in such a way</u> that I felt she liked me.

7. तुम ऐसे बात करते हो कि मैं तुम्हारी बात टाल ही नहीं सकता।
You talk <u>in such a way</u> that I can't deny you.

## ***<u>As If / As though (मानो; जैसे कि)</u>***

1. तुम ऐसे बात करते हो मानो तुम्हें सब पता हो ।
You talk in such a way <u>as if</u> you know everything.

2. तुम तो ऐसे बात कर रहे हो जैसे मैं तुम्हारा दुश्मन हूँ।
You are talking in such a way <u>as if</u> I am your enemy.

3. राम मुझे डाँटने लगा जैसे कि वो मेरा बॉस हो।
Ram started scolding me <u>as though</u> he was my boss.

4. वो मुझसे इस तरह बात कर रहा था जैसे कि मैं उसका नौकर हूँ।
He was speaking with me in such a way <u>as if</u> I was his servant.

***नोट – तीसरे और चौथे वाक्य में was का प्रयोग इसलिए हुआ है क्योंकि वाक्य बीते हुए समय की घटना को बता रहा है।***
***Note – I have used 'was' in 3rd & 4th sentences just because the sentence demonstrates a past incidence.***

## ***<u>Either – or (या तो ये – या तो वो)</u>***

| | |
|---|---|
| 1. या तो तुम जाओ या मुझे जाने दो। | Either you go or let me go. |
| 2. या तो राम जायेगा या फिर मैं जाऊँगा। | Either Ram will go or I will. / Either Ram or I will go. |
| 3. मैं या तो दिल्ली जाऊँगा या मुम्बई। | I'll either go Delhi or Mumbai. / I'll go either Delhi or Mumbai. |
| 4. या तो तुम गलत हो या वो। | Either you or he is wrong. / Either you are wrong or he is. |

## ***<u>Neither – nor ( न ये – न वो)</u>***

| | |
|---|---|
| 1. न तुम जाओ न मुझे जाने दो। | Neither you go nor let me go. |
| 2. मैं न दिल्ली जाऊँगा न मुम्बई। | I'll neither go to Delhi nor Mumbai. |
| 3. न तुम गलत हो न वो। | Neither you nor he is wrong. / Neither you are wrong nor he is. |
| 4. न मैंने पूछा और न उसने बताया। | Neither I asked nor she told. |

## ***<u>A special case: Not – nor/neither ( नहीं – वो भी नहीं)</u>***

| | |
|---|---|
| 1. तुम नहीं आते। वो भी नहीं आता। | You don't come. Nor/neither does he. |
| 2. मैंने नहीं पूछा। न उसने पूछा। | I didn't ask. Nor did she. |
| 3. वो नहीं जा पाया। न मैं जा पाया। | He couldn't go. Neither could I. |

## *A special case: So (वो भी)*

1. तुम आते हो। वो भी आता है। — You come. So does he.
2. मैंने पूछा। उसने भी। — I asked. So did she/he.
3. वो ये कर पाया। मैं भी। — He could do it. So could I.
4. मैं तुम्हें बहुत प्यार करता हूँ। पापा भी करते हैं। — I love you so much. So does Dad.

## *Not only – but also (न केवल ये बल्कि वो भी / यही नहीं वो भी)*

1. ''वो न केवल मैनेजर है बल्कि विधार्थी भी है।'' या "वो मैनेजर ही नहीं, विधार्थी भी है।''
   He is not only a manager, but also a student.

2. ''वो न केवल अंग्रेज़ी बल्कि पंजाबी बोलना भी जानता है।'' या ''वो अंग्रेज़ी ही नहीं, पंजाबी बोलना भी जानता है।''
   He can speak not only English, but also Punjabi.

## *If (यदि, अगर)*

If के प्रयोग को समझिए और अगली practice exercise के जरिए अपने आप को निखारिए।
Understand the usage of 'if' and through the next practice exercise, polish your learning.

**तीन तरह के वाक्यः**

1. **अगर ये होता तो वो होता। (If + Past Indefinite Tense/Simple past, would)**
   - ✓ अगर मैं जाता तो उससे मिलता। — If I went, I would meet him.
   - ✓ अगर राम ने देखा होता, तो वो मुझे भी बताता। — If Ram saw, he would also tell me.
   - ✓ अगर पापा घर पर होते, तो वो मुझे जाने नहीं देते। — If Dad was at home, he would not let me go.
   - ✓ अगर मैं तुम्हारा दोस्त होता, तो तुम्हें ज़रुर रोकता। — If I was your friend, I would stop you for sure.
2. **अगर ये हुआ होता तो वो हो चुका होता। (If + Past Perfect Tense/Simple past, would have)**
   - ✓ अगर मैं गया होता, तो उससे मिल लिया होता। — If I had gone, I would have met him.
   - ✓ अगर उसने खाया होता, तो वो मुझे बता चुका होता। — If he had eaten/taken/had, he would have told me.
   - ✓ अगर पापा घर पर होते, तो उन्होंने मुझे जाने नहीं दिया होता। If Dad was at home, he would not have let me go.
   - ✓ अगर मैं तुम्हारी जगह होता, तो मैंने ये कर लिया होता। If I was you, I would have done it.
3. **अगर ये हो/होगा, तो वो होगा। (If + Present Indefinite Tense/Simple present, will)**
   - ✓ अगर मैं गया, तो उससे मिलूँगा। — If I go, I will meet him.
   - ✓ अगर राम नहीं आयेगा, तो मैं नहीं आऊँगा। — If Ram doesn't come, I'll not come.
   - ✓ अगर पापा घर पर हुए, तो मैं तुम्हें फोन नहीं करुँगा। If Dad is at home, I'll not call you.
   - ✓ अगर मैं तुम्हारी जगह पर हुआ, तो पहले ये काम करुँगा।If I am you, I'll at first do this work.

एक बात और – "तो" के लिए आप चाहें तो 'then' का प्रयोग भी कर सकते हैं।

If I go, <u>then</u> I will meet him.

## ***Lest – should (कहीं ऐसा न हो कि, ये न हो कि)***

*Rule:* ***'Lest' के बाद आने वाले वाक्य में 'should' का ही प्रयोग किया जाता है।***
***(The sentence following 'lest' must use 'should' as a helping verb.)***

1. मैं मेहनत करुँगा कहीं ऐसा न हो कि मैं फेल हो जाऊँ।
   I'll work hard ***lest*** I should fail.

2. सही पता लिखो कहीं ऐसा न हो कि कूरियर कहीं और चला जाए।
   Write the correct address ***lest*** courier should go somewhere else.

3. वहाँ मत जाओ ये न हो कि वो तुम्हें डाँटें।
   Don't go there ***lest*** he should scold you.

## ***Otherwise/ or else (नहीं तो, वरना)***

1. मैं मेहनत करुँगा वरना मैं फेल हो जाऊँगा।
   I'll work hard ***otherwise/or else*** I will fail.

2. सही पता लिखो नहीं तो कूरियर कहीं और जा सकता है।
   Write the correct address ***otherwise*** courier can go somewhere else.

3. वहाँ मत जाओ नहीं तो वो तुम्हें डाँटेगा।
   Don't go there ***or else*** he will scold you.

## ***So that (ताकि)***

1. मैं मेहनत करुँगा ताकि मैं पास हो जाऊँ।
   I'll work hard ***so that*** I pass.

2. सही पता लिखो ताकि कूरियर कहीं और न चला जाए।
   Write the correct address ***so that*** courier doesn't go anywhere else.

3. मेरे साथ ही रहो ताकि मैं बोर न होऊँ।
   Be with me ***so that*** I don't feel bored.

4. ये करो ताकि तुम ये कह सको कि तुमने भी कुछ किया है।
   Do it ***so that*** you could also say that you had also done something.

## ***Provided / Providing ( बशर्ते, शर्त ये है कि, पर तब जब )***

*Rule:* ***Provided के बाद वाला वाक्य हमेशा 'Present Indefinite Tense' में ही बनता है।***
***'Provided' is always followed by 'Present Indefinite Tense sentence'.***

1. मैं तुमसे मिलूँगा पर तब जब तुम मुझे वादा करो कि तुम मुझे राम के बारे में नहीं पूछोगे।
   I'll meet you ***provided*** you promise me that you will not ask about Ram.

2. वो आयेगा पर तब जब राम न आये।
   He will come ***providing*** Ram doesn't come.

## *“WH Family” used as a conjunction*

1. What, That – जो (सजीव व निर्जीव दोनों के लिए (for Living & Nonliving both))
2. Where – जहाँ
3. Whom – जिसे
4. Who – जो (सजीव का) (living being)
5. Which – जो (निर्जीव का) (non living)
6. When – जब
7. How / The way – जैसे, जिस तरह से
8. Whose – जिसका (सजीव का) (living being)
9. Of Which – जिसका (निर्जीव का) (non living)
10. With whom – जिसके साथ
11. For whom – जिसके लिए
12. From where – जहाँ से

***Example:***

1. क्या तुमने सुना जो मैंने कहा। Did you hear what/that/which I said.
2. मैं भी आया जहाँ से तुम आये। Even, I came from where you came.
3. जिसके लिए मैंने सब कुछ किया, वो यहाँ नहीं है। For whom I did everything, is not here.
4. क्या तुम बता सकते हो जिस तरह से तुम वहाँ पहुँचे? Can you tell me how you reached there?
5. राम, जो मेरे साथ था, मेरा दोस्त है। Ram, who was with me, is my friend.
6. पैन जो मेरे पास था तुम्हारा नहीं है। Pen which/that I had is not yours.
7. राम वो है, जिसके पापा पुलिस में हैं। Ram is the one whose father is in police.
8. मैं वो हूँ, जिसका भाई तुम्हारे साथ था। I am the one whose brother was with you.
9. ये वो घर है जिसकी छत कमजोर है। This is the house, the roof of which is weak.
10. ये वो कुर्सी है जिसके चारों पैर टूटे हुए हैं। This is the chair, the all 4 legs of which are broken.

पाँचवे व छठे वाक्यों पर ज़रा ध्यान दीजिए। पाँचवे वाक्य में राम के बाद कौमा लगाया गया है जबकि छठे वाक्य में पैन के बाद कौमा नहीं लगाया गया। तथ्य यह है कि इस तरह के वाक्यों में जब "जो", "जिसे" आदि का प्रयोग होता है, वहाँ व्यक्तिवाचक संज्ञा जैसे राम के बाद कौमा का प्रयोग होना अनिवार्य है लेकिन जातिवाचक संज्ञा जैसे पैन के साथ कौमा का प्रयोग नहीं होता।

Look at the 5th & 6th sentence. In 5th sentence, Ram is a proper noun hence it followed a comma. But in 6th sentence, Pen is a common noun hence it didn't follow comma. The fact is; Proper noun is followed by comma in such kind of sentences whereas common noun is never followed by comma.

***महान व्यक्तियों द्वारा कही गई बातें (Quotations)***

1. You are never too old to dream a new dream.
   आप कभी इतने बूढ़े नहीं होते कि कोई नया सपना न देख सकें।
2. A successful person is the one who can lay a firm foundation with the stones thrown on him by others.
   एक सफल व्यक्ति वो है जो दूसरों के द्वारा फेंके गये पत्थरों से एक मजबूत नींव बना सके।
3. A machine can replace an ordinary man but no machine can replace an extraordinary man.
   एक मशीन एक साधारण व्यक्ति की जगह ले सकती है पर कोई भी मशीन एक असाधारण व्यक्ति की जगह नहीं ले सकती।

## That's *what /where/why/how/when/who/which*

**That's what-** **यही तो, वही तो, यही बात तो, वही बात तो**
(किसी मुद्दे की बात हो रही है।) (talking about an issue)

**That's where-** **यहीं तो, वहीं तो, इसी जगह तो, उसी जगह तो**
(किसी जगह की बात हो रही है।) (talking about a place)

**That's why-** **इसीलिए, तभी तो**
(किसी कारण की बात हो रही है।) (talking about a reason)

**That's when-** **उसी समय तो, तभी तो**
(किसी समय की बात हो रही है।) (talking about a time)

**That's who/whom-उसी को**
(किसी सजीव (living being) की बात हो रही है।)

**That's which-** **उसी को**
(किसी निर्जीव (non living) की बात हो रही है।)

**That's how-** **इसी तरह तो, इसी तरह से**
(करने के तरीके की बात हो रही है।) (talking about a way of doing something.)

***Example:***

1. यही बात तो मैं कह रहा था। That's what I was saying.
2. यही तो तुम उसे समझा रहे थे। That's what you were making him understand.
3. मैं वहीं तो जा रहा हूँ। That's where I am going.
4. राम उसी जगह तो खड़ा था। That's where Ram was standing.
5. हम यहीं तो मिले थे उस दिन। That's where we had met that day.
6. मैंने ऐसे ही तो सीखा। That's how I learned.
7. उसने इसी तरह बात की। That's how he spoke.
8. मैं उसी वक्त पहुँच गया। That's when I reached.
9. जब पापा आये, उसी वक्त मम्मी भी आ गयीं। When dad came, that's when even mom turned up.
10. मैंने उसी को तो डाँटा था। That's who/whom I had scolded.
11. मैंने इसी पर तो किताब रखी थी। That's which I had kept the book on.
12. मैंने उसी लड़के को तो डाँटा था। That's the boy I had scolded.
13. मैंने इसी टेबल पर तो किताब रखी थी। That's the table on which I had kept the book.

## *Still / Even now*
### *(अभी भी, आज भी)*

***Rule:***
"still" का प्रयोग helping verb के बाद और verb से पहले होता है, जबकि "even now" का प्रयोग हमेशा वाक्य के अन्त में।
"still" is used after the helping verb and just before the verb, whereas "even now" is used at the end.

1. मैं अभी भी पढ़ रहा हूँ। I am still studying. / I am studying even now.
2. क्या राम अभी भी खेलता है ? Does Ram still play? / Does Ram play even now?
3. वो आज भी मुझसे मिलता है। He still meets me. / He meets me even now.

## *While + Verb 1st form + ing*
### *(जब दो काम एक साथ किए जा रहे हों)*

*Rule:* ***"while"*** ***के बाद आने वाली क्रिया के साथ "ing" का प्रयोग होना अनिवार्य है।***
***The verb follows 'while' is always used in 'ing' form.***

1. मैं चलते हुए पढ़ रहा हूँ। I am studying while walking./While walking, I am studying.
2. क्या राम पढ़ते हुए खाना खाता है ? Does Ram eat the food while studying ?
3. वो मुझसे बात करते हुए तुम्हें देख रहा था। He was watching you while talking to me.

## *No sooner had – than*
### *(ही था)*

1. मैं पहुँचा <u>ही था</u> कि वो आ गये। No sooner had I reached than they came.
2. राम को मैंने फोन किया <u>ही था</u> कि उसका मैसेज आ गया।No sooner had I called Ram than he messaged me.
3. हम स्टेशन पहुँचे <u>ही थे</u> कि ट्रेन चल दी। No sooner had we reached the station than the train left.
4. हम सोये <u>ही थे</u> कि बारिश आ गई। No sooner had we slept than it started raining.

## *As yet / yet / till now / by now / so far*
### *(अभी तक, आज तक)*

<u>Rule</u>: ***'yet' और 'as yet' का प्रयोग मुख्यतः केवल Present Perfect Tense में होता है।***

1. मैंने अभी तक उसे नहीं देखा है। (Present Perfect Tense)
   I have not seen her <u>yet</u>/ <u>as yet</u>/ <u>till now</u>/ <u>by now</u>/ <u>so far</u>.

2. अभी तक का स्कोर क्या हुआ है ? (Simple Sentence)
   What is the score <u>till now</u> / <u>by now</u> / <u>so far</u>?

## *Till / Till the time / By the time/As long as (जब तक)*

**<u>Rule:</u>** इन चारों में से कोई भी प्रयोग कर सकते हैं। पर महत्वपूर्ण बात ये है कि इनके बाद का वाक्य या तो Present Indefinite में बनता है या फिर Past Indefinite में। नीचे दिये गये दूसरे और तीसरे वाक्य में "जब तक" के बाद का वाक्य "गा गे गी" वाला है पर फिर भी अंग्रेज़ी में बदला गया तो Present Indefinite का ही प्रयोग किया गया।

1, जब तक मैं नहीं आता, तुम मत जाना। Till/till the time/ by the time I don't come, you don't go.
2, जब तक राम नहीं आयेगा, हम नहीं जायेंगे। Till Ram doesn't come, we will not go.
3, हम नहीं खायेंगे जब तक राम नहीं आयेगा। We will not eat till Ram doesn't come.
4, जब तक वो आया, मैं जा चुका था। By the time he came, I had left/gone.
5, जब तक तुम मेरे साथ हो, मुझे परवाह नहीं। As long as you are with me, I don't care.

## ***Unless / Until (जब तक नहीं)***

***Rule:*** इन दोनों में से कोई भी प्रयोग कर सकते हैं। पर महत्वपूर्ण बात ये है कि इनके बाद का वाक्य या तो Present Indefinite में बनता है या फिर Past Indefinite में। नीचे दिये गये दूसरे और तीसरे वाक्य में "जब तक" के बाद का वाक्य "गा गे गी" वाला है पर फिर भी अंग्रेज़ी में बदला गया तो Present Indefinite का प्रयोग किया गया।

1. जब तक मैं नहीं आता, तुम मत जाना। Until/Unless I come, you don't go.
2. जब तक राम नहीं आयेगा, हम नहीं जायेंगे। Until/Unless Ram comes, we will not go.
3. हम नहीं खायेंगे जब तक राम नहीं आयेगा। We will not eat until/unless Ram comes.
4. जब तक वो नहीं आया, मुझे अच्छा नहीं लगा। Until / Unless he came, I didn't feel good.
5. जब तक बच्चों ने नहीं पूछा, मैंने उन्हें नहीं बताया। Until/Unless children asked, I didn't tell them.
6. जब तक अमित अनुमति नहीं देगा, मैं चुप रहूँगा। Until/Unless Amit allows, I'll keep quiet.

## ***Whether – or (चाहे ---- या ) ( कि -----या )***

### ***Rule No 1: (चाहे ---- या )***

अगर वाक्य में "चाहे" के साथ "या" आये तो "whether" के साथ "or" का प्रयोग करना ज़रुरी है। लेकिन "whether" के साथ वाला वाक्य जो कौमा से पहले है, Present Indefinite में ही बनेगा।

1. चाहे वो आये या न आये, मैं तो जाऊँगा। Whether he comes or not, I will go.
2. चाहे राम खेले या न खेले, तुम्हें खेलना चाहिए। Whether Ram plays or not, you should play.

### ***Rule No 2: ( कि -----या )***

अगर वाक्य में "कि" के साथ "या" आये तो "whether" के साथ "or" का प्रयोग करना ज़रुरी है। लेकिन "whether" के साथ वाला वाक्य जो कौमा से पहले है, Tense के अनुसार ही बनेगा।

1. मैं कह नहीं सकता कि वो खेलेगा या नहीं। I can't say, whether he will play or not.
2. वो नहीं जानता था कि लोग आयेंगे भी या नहीं। He didn't know, whether people will come or not.
3. हमें नहीं पता कि वो वहाँ जाता है या कहीं और। We don't know, whether he goes there or somewhere else.

## ***Whereas / While (जबकि)***

1. मेरे पास 10 रु हैं जबकि तुम्हारे पास 50।
   I have Rs 10 whereas/while you have 50.

2. जब राम की शादी हुई, वो 25 साल का था जबकि दुल्हन केवल 18 की।
   When Ram got married, he was 25 whereas/while the bride was only 18.

# Conjunctions – Practice Exercise

**आइए अभ्यास करें। निम्नलिखित वाक्यों का अंगेज़ी में अनुवाद करिए –**

## Let's practice. Translate the following sentences into English –

1. उसने भी नहीं चाहा।
2. हालाँकि मुझे खेलने नहीं दिया जा रहा, फिर भी मैं शान्त हूँ।
3. मैं उसे भिजवा सकता हूँ पर तब जब तुम घर आ जाओ।
4. मैंने न कभी किया न करने की सोच सकता हूँ।
5. चाहे वो बैठे या न बैठे मैं तो ज़रुर बैठूँगा।
6. हमें पढ़ने तक नहीं दिया गया था।
7. मेरी बात किसी ने नहीं सुनी।
8. जिसे तुम याद कर रहे हो, उसे तुम कभी याद नहीं आते।
9. जो तुमने टेबल पर रखा, क्या है वो ?
10. चाहे वो न आये, मैं तो सुबह–2 ही दिल्ली के लिए निकल जाऊँगा।
11. वो भी हमें देखता रहा।
12. क्या वो जानता था कि मैं कौन हूँ ?
13. मैं तुम्हें यही तो समझा रहा हूँ।
14. रिश्ता वो चीज़ है जिसके बिना हम अधूरे हैं।
15. हम वहीं पर तो खड़े होकर पढ़ रहे थे।
16. उसने मुझे सिखाया था कि लड़ते कैसे हैं।
17. या तो अपनी हार पर रोना होगा हमें या फिर लड़ते हुए जान देनी होगी।
18. वो अंग्रेज़ी ही नहीं पंजाबी भी बोलना जानता है।
19. सबको इज्ज़त दो ऐसा न हो तुम्हें भी कोई इज़्ज़त न दे।
20. अब चलते हैं वरना हमें देर हो सकती है।
21. वो पढ़ने के लिए नहीं आया ताकि उसे डाँट न पड़े।
22. मैं कह नहीं सकता कि वो कब तक आयेगा।
23. उसे अभी भी बुखार है।
24. मैंने तुम्हारा नाम सुना तक नहीं था।
25. न उसने देखा होगा न किसी और ने।
26. मैं कह नहीं सकता कि वो आयेगा।
27. जहाँ तक मेरी ज़िन्दगी का सवाल है, मैंने इसे मानव कल्याण पर लगा दिया है।
28. लोग अक्सर मेरे घर आते हैं ताकि वो मेरे अमीर पिता का पैसा प्रयोग कर सकें।
29. वो माता पिता जिनकी ऊँगली पकड़कर तुमने चलना सीखा, उन्हें कभी दुख मत पहुँचाना।
30. न वो समझा जो मुझे कहना था न ही उसने सुनने की कोशिश तक की।
31. या तो वो तुम्हें जाने देगा या वो बहाने बनायेगा।
32. शिक्षा व्यवसाय नहीं बल्कि आप तक पहुँचने का एक प्रयास है।
33. मैं भी खुश नहीं हूँ।
34. हम उतने सभ्य हैं जितना हमें होना चाहिए।
35. जहाँ तक मेरी सोच का सवाल है, मुझे पूरा यकीन है कि मैं सबका दिल जीत लूँगा।
36. वो तुम्हें डाँटने के सिवाय कुछ भी कर सकता है।
37. ये मेरा प्यार नहीं, उस लड़की की तरफ़ मेरा आर्कषण है।
38. वो मुझसे बात करने लगा मानो मुझे पहले से जानता हो।
39. चाहे ट्रेन 2 घंटे बाद आये, हमें तैयार रहना चाहिए।
40. क्या उनमें से कोई इतना हैंडसम था जितना वो है।
41. क्या उसके पास मेरे जितनी गाड़ियाँ थी ?
42. उसे भी फ़ल पसन्द नहीं थे।
43. चूँकि मैंने उसे फोन नहीं किया, इसलिए उसने अगले पूरे दिन मुझसे बात नहीं की।
44. राज नहीं जानता कि वो दिल्ली जायेगा या नहीं।
45. उसे पता नहीं था कि वो जायेगा।
46. इसी तरह मैं बड़ा हुआ ।
47. मेरी मम्मी ऐसी नहीं है कि तुम्हारे बहानों को मान जाए।
48. मैंने ये किताब खोली ही थी कि मुझे अपना बचपन याद आ गया क्योंकि जब मैं बच्चा था मुझे ये किताब पसंद थी ।
49. मैं अभी भी तुम्हें अपनी ज़िंदगी से ज़्यादा प्यार करता हूँ।
50. उनमें से किसी के पास भी मेरे जितनी पेन्सिलें नहीं थी।
51. क्या तुम्हारा सुझाव मेरे जितना अच्छा है ?
52. मैनें वहीं तो उस अजनबी को देखा था ।
53. उसने मुझे फोन नहीं किया क्योंकि वो मुझसे नाराज़ है।
54. वो मेरे जितना लम्बा नहीं था ।
55. तुम्हारी आँखें मुझे इस तरह घूरती हैं कि एक पल के लिए मैं खो सा जाता हूँ।
56. उसके हालात अभी भी उसके काबू से बाहर हैं ।
57. वो लड़की ऐसा गिफ्ट पसन्द नहीं करेगी ।
58. उनमें से कुछ मेरे भाई जितने तेज़ हैं ।
59. उसी वक्त मैंने भी ग्रेजुएशन पूरी की ।
60. जैसे ही तुम वहाँ पहुँचो, मुझे कॉल करना ।
61. जहाँ तक मुझे पता है वो स्वभाव का अच्छा है ।
62. न केवल मेरी ज़िंदगी बल्कि उसकी भी इस एक गलत फैसले के कारण बर्बाद हो गई है ।
63. मैं न उसे कॉल कर पाया न उसे आखिरी वक्त पे देख पाया ।
64. इस साल कई हिट फिल्में हैं जैसे दबंग 2, सन ऑफ सरदार आदि ।
65. वो अपने दोस्तों के साथ खेलते हुए टीवी देख रहा था ।
66. या तो मेरा गलत है या तुम्हारा ?
67. तुम मेरे दोस्त नहीं हो इसलिए मैने कॉल नहीं की ।
68. जब तक तुम यहाँ खड़े हो, मैं भी कहीं नहीं जाऊँगा ।
69. ऐसी कहानियाँ बहुत बोरिंग होती हैं ।
70. मैं कह नहीं सकता, वो तुम्हें ऐसी किसी बात के लिए फोन करेगा ।
71. मैं उसे कॉल करने के अलावा कुछ भी कर सकता था ।

72. चाहे वो खाये या न खाये, कम से कम मैं तो नहीं खाने वाला ।
73. या तो मैं गलत हूँ या फिर तुम ।
74. जितना तुम उसे प्यार करते हो मैं भी करता हूँ।
75. मैने भी उसे रूलाया ।
76. यही तो मुझे हमेशा नापसंद था और नियति देखिए आज मेरे पास ये करने के सिवाय कोई चारा ही नहीं है ।
77. वो अभी भी बुरे दौर से गुज़र रहा है ।
78. चाहे मेरे साथ बुरे से भी बुरा बर्ताव हो या मुझे जान से मार दिया जाये मेरी आखिरी साँस भी यही कहेगी कि मैं अपने देश से प्यार करता हूँ और अंत तक करता रहूँगा।
79. जो तुम कहो, मैं अंत तक करता रहूँगा ।
80. जब तक वो मिलने नहीं आता मैं नहीं जाने वाला ।
81. हम इस तरह रोड पार करते हैं ।
82. जैसा तुम चाहो/जैसा तुम पसंद करो ।
83. मैं पढ़ने लगा ज्यों ही पापा आये ।
84. तुम मेरे कोई नहीं हो जबकि वो मेरा सब कुछ है ।
85. वो मेरे लिए रूका जब तक मैं नहीं आया ।
86. जैसा–2 आपने मुझे बताया था मैंने कर लिया है ।
87. उसने पढ़ते हुए मुझे कॉल किया ।
88. मैंने तुम्हें कॉल की ही थी कि तुम मेरे घर पहुँच गये ।
89. हमने अभी तक ताजमहल नहीं देखा है ।
90. तुमने अभी तक कितना पैसा इकट्ठा कर लिया है ?
91. इस तरह का आदमी घमंडी होता है ।
92. उसने इस तरह मेरा स्वागत किया कि एक पल को मुझे लगा कि मैं हीरो हूँ ।
93. मुझे भी ऐसा व्यवहार कभी पसंद नहीं आया ।
94. मैं इस साल ज़्यादा मेहनत करूँगा क्योंकि मैं दोबारा फेल नहीं होना चाहता ।
95. मुझे टीवी की जरूरत नहीं थी पर तुमने दिला दी, मैं धन्यवाद करता हूँ ।
96. मेरे पास कुछ नहीं है फिर भी मैं हिम्मत नहीं हारता ।
97. कोई तो दोषी है, तुम या मैं ?
98. वो साथी जिसके बिना तुम आज जहाँ हो पहुँच नहीं सकते थे, कहाँ है वो ?
99. जब तक वो मेरे पैसे वापस नहीं करता मैं उसे नहीं छोड़ने वाला ।
100. वो उतनी दूर तक नहीं जा सका ।
101. वो सच नहीं, एक दिखावा था ।
102. जिसके साथ बैठकर तुमने फोटो खिंचवाई, वो कौन है ?
103. उसी को तो मैंने भेजा था ।
104. इसी बात पर तो हमारे बीच झगड़ा हुआ ।
105. न खुद करते हो, न करने देते हो ।
106. ऐसी लापरवाही अभी तक किसी और ने नहीं की है ।
107. उसके पास अभी भी बहुत पैसा है ।
108. न बारिश हुई, न कोई आया ।
109. तुमने उसे बुलवाया ताकि हमें पिटवा सको ।
110. जिसके साथ हम चल रहे हैं, वो भूत नहीं हो सकता ।
111. जिसका दिल टूटा होता है वो अक्सर दर्द महसूस करता है।
112. कल छुट्टी होगी ।
113. उसका भी कोई नहीं था ।
114. मैंने उसी समय बन्दूक निकाल ली ।
115. राम ने ये करवाया ताकि कोई उसे दोष न दे ।
116. जब भी उनसे पूछा गया, वो लोग चुप हो जाते थे ।
117. मैं भी किसी से नहीं डरता था ।
118. जब तक बच्चे नहीं पूछेंगे, उन्हें कैसे पता चलेगा ?
119. वो तुम्हें आने देगा बशर्ते तुम उसे कुछ पैसे दो ।
120. मेरे पास उसके जितनी किताबें क्यों नहीं थी ?
121. हमारे घर में भले ही कम्प्यूटर न हो, पर हमनें काम करना सीख लिया है ।
122. हमसे कोई नहीं मिल पाता था शायद इसलिए क्योंकि हम सबसे अलग थे ।
123. उन्हें ही नहीं, उनके परिवार वालों को भी कोर्ट में पेश किया जाना है।
124. हमने अभी तक किसी को नहीं बुलाया है।
125. बच्चे ने आँखें खोली भी नहीं थी कि उसे मार दिया गया।
126. भले ही उसने मुझे जाने दिया पर मैं उसका साथ देने की सोच भी नहीं सकता ।
127. क्या तुम अभी भी ऐसा सोचते हो ?
128. हालाँकि उसकी तबीयत खराब है फिर भी मैं उसकी हिम्मत की दाद देता हूँ कि वो सुबह से काम कर रहा है ।
129. उसने ऐसा किया ताकि लोग उसकी तारीफ करें।
130. अपने दोस्तों का साथ दो ऐसा न हो कि ज़रूरत पड़ने पर वो तुम्हारा साथ न दें ।
131. क्या ये वही लड़का है जिसे तुम उस दिन कुछ पूछ रहे थे ?
132. जिसे मैंने पिया वो पानी नहीं कुछ और था ।
133. तुम मुझे रोक नहीं पाओगे ।
134. क्या वो आज़ भी मुझे याद करता है ?
135. मैंने अभी तक कुछ नहीं खाया है ।
136. उसके बारे में भले ही तुम कुछ भी कहो पर उसे मुझ से बेहतर कोई नहीं जानता ।
137. ऐसा ख्याल तक मुझे नहीं आता ।
138. वो न कुछ सोच पाया न अपनी बात कह पाया ।
139. ऐसी चीजें मैं भी नहीं खाता ।
140. या तो वो तुम्हें जाने देगा या फिर ये कहकर रोकेगा कि उसे तुम्हारी ज़रूरत है ।
141. रिश्ते उन्हें कहते हैं जो हमें एक दूसरे से प्यार करना सिखाते हैं ।
142. गांधीजी वो महापुरूष हैं जिनके सिद्धांतों को सुनते हुए मैं बड़ा हुआ ।
143. जिसने तुम्हें जाने दिया वो मेरा बड़ा भाई था ।
144. हम भी किसी को नहीं कहते थे ।
145. जिसके कंधे पर बैठकर तुमने दुनिया देखी, उनके कंधो को कभी झुकने मत देना ।
146. मैंने तुम्हें पूछा तक नहीं कि तुम कैसे हो ।
147. उसे भी ये नहीं बताया गया ।
148. क्या तुम कार चलाना जानते हो ?

## ***Answers***

1. Even he didn't want.
2. Though I am not being let play, still I am quiet. / Although I am not being let play, yet I am quiet.
3. I can make him go provided you come home.
4. Neither I did nor I can ever think <u>to do</u> (of doing).
5. Whether he sits or not, <u>I must sit</u> (I will definitely sit).
6. We were not even let study.
7. Nobody listened to me.
8. The one who you are missing, <u>she never misses you</u> (You are never missed by her).
9. That you kept on table, what is that?
10. Even if he doesn't come, I will leave for Delhi early in the morning.
11. Even he kept on watching us.
12. Did he know who I was?
13. That's what I am making you understand.
14. Relation is something without which we are incomplete.
15. That's where we were standing and studying.
16. He had taught me how to fight?
17. Either we will have to cry over our defeat or sacrifice our lives, fighting.
18. He not only knows English but also Punjabi.
19. Respect all lest nobody should respect you.
20. Let's go now <u>otherwise</u> (or else) we <u>may</u> (might) be late.
21. He didn't come to study so that he was not scolded.
22. I can't say <u>until when</u> (by what time) he will come.
23. He is still suffering from fever. / He still has fever.
24. I had not even heard your name.
25. Neither he will have seen nor anybody else.
26. I can't say if he will come.
27. As far as my life is concerned, I have devoted it to human welfare.
28. People visit my home very often so that they might use my rich father's money.
29. The parents, holding whose fingers you toddled, don't ever hurt them.
30. Neither he understood what I had to say nor he even tried to listen.
31. Either he will let you go or he will make excuses.
32. Education is not a business but an endeavor to reach you.
33. Even I am not happy. / I am not happy either.
34. We are as civilized as we should be.
35. As far as my thinking is concerned, I firmly believe that I will win everyone's heart.
36. He can do anything but scold you.
37. It's not my love but an attraction towards that girl.
38. He started talking to me as if <u>he knew me beforehand</u> (he already knew me).
39. Even if train comes after 2 hrs, we must be ready.
40. Was any of them as handsome as he is?
41. Did he have as many cars as I have?
42. He didn't like fruits either. / Even he didn't like fruits.
43. <u>For</u> (Since/as) I didn't <u>phone</u> (call) him, He didn't talk to me for next whole day.
44. Raj doesn't know whether he will go Delhi or not.
45. He had no idea whether he would go. / He didn't know whether he would go.
46. That's how I grew up.
47. My mom is not such a lady who will buy your excuses.
48. No sooner had I opened this book than I remembered my childhood as I loved it when I was a kid.
49. I still love you more than my life.

50. None of them had as many pens as I had.
51. Is your suggestion as good as mine is.
52. That's where I had seen that stranger.
53. He didn't call me because (,for / as) he is angry with me.
54. He was not as tall as I.
55. Your eyes stare me in such a way that I feel myself lost for that a moment.
56. His circumstances are still out of his hands.
57. That girl will not like such a gift.
58. Few of them are as intelligent as my brother is.
59. That's when even I completed Graduation.
60. As soon as you reach there, call me up.
61. As far as I know, he is nice by nature.
62. Not only my life but also his is ruined due to this one wrong decision.
63. I could neither call him nor see him at the last breath (time).
64. There are so many big hits this year such as Dabang 2, Son of Sardar etc.
65. He was watching TV while playing with his friends.
66. Either mine is wrong or yours is.
67. You are not my friend that's why I didn't call you.
68. As long as you are standing here, even I will not go anywhere.
69. Such stories are very boring.
70. I can't say if he will call you for any such purpose.
71. I could do anything but call her.
72. Whether he eats or not, atleast I am not going to (gonna) eat.
73. Either I am wrong or you are.
74. As much as you love her, even I do.
75. Even I made him weep. / I also made him weep.
76. That's what I always disliked and what a coincidence, I have no choice but to do it.
77. He is still going through a bad phase.
78. Whether I am treated brutally or killed, Even my last breathe will say " I love my country and I will keep loving till the end ".
79. Whatever you say, I will keep doing till the end.
80. Unless he comes to meet, I am not going to go.
81. That's how we cross the road.
82. As you feel like.
83. I started studying as soon as (the moment) Dad came (turned up).
84. You are no one to me whereas (while) he is everything to me.
85. He waited for me until (unless) I came. / He waited for me by the time (as long as) I didn't come.
86. I have done as you had instructed me.
87. He called me while studying.
88. No sooner had I called you than you reached my home.
89. We have not seen the Taj Mahal yet (as yet).
90. How much money have you collected so far?
91. Such a man is arrogant.
92. She welcomed me in such a way that for a moment I felt as if I was a hero.
93. Even I never liked such a behavior.
94. I will work harder this year because I don't want to fail again.
95. I didn't need a TV but you provided me. I thank you so much.
96. I have nothing, yet I don't lose hope.
97. Someone is to blame; either you or I?
98. The mate without whom you could not have reached where you are today, where is he?

99. <u>Unless</u> (until) he returns my money, I am not <u>going to</u> (gonna) spare him.
100. He couldn't go up to that far.
101. That was not truth but fake.
102. The one, sitting with whom you had a snap. Who is he?
103. That's whom I had sent.
104. That's what we disputed on. / We disputed on the same matter.
105. Neither you do yourself not let do.
106. Nobody else has done such a negligence.
107. He still has lots of money. / He still has a lot of money.
108. Neither it rained, nor did anybody come.
109. You made him come so that we could be beaten.
110. The one with whom we are walking, he can't be a ghost.
111. The one whose heart is broken, he often feels the pain.
112. It will be holiday tomorrow.
113. Nobody was his either. / Nobody was hers either.
114. That's when I took out the gun. / I took out the gun exactly at that time.
115. Ram got it done so that nobody blames him.
116. Whenever they were asked, they people would keep quiet.
117. Even I was not scared of anybody.
118. Unless children ask, how will they know?
119. He will let you come provided you give him some money.
120. Why did I not have as many books as he had?
121. Even if we don't have a computer at home, then also we have learnt how to work on it.
122. Nobody was able to meet us, probably because we were different than others.
123. Not only they but also their family members have to be produced in court.
124. We have not called anyone yet.
125. Child had not even opened the eyes that he was killed.
126. Even if he let me go, but I can't even think of supporting him.
127. Do you still think so?
128. Though he is unwell, still I salute his courage that he has been working since morning.
129. He did so, so that people appreciate him.
130. Help your friends lest in need, they shouldn't help you.
131. Is this the boy whom you were asking something the other day?
132. That I drank wasn't water but something else.
133. You will not be able to stop me.
134. Does he still miss me?
135. I have not eaten/had/taken anything as yet.
136. Although you say anything about him, yet nobody knows him better than I.
137. I can't even think so.
138. He could neither think something nor say what he wanted to.
139. I don't eat such things either.
140. Either he will let you go or he will stop you, saying that he needs you.
141. Relations are those which teach us to love each other.
142. Gandhiji is the great man, hearing whose principles I grew up.
143. The one, who let you go, was my elder brother.
144. Even we didn't use to say to anyone.
145. The one, sitting on whose shoulders you saw the world, don't let him ever down.
146. I didn't even ask you how you were.
147. Even he was not told this.
148. Do you know how to drive the car?

# Conjunctions – Test Papers

## *Test – I*

**Q1: Translate the following sentences into English: 20 x 1 = 20**

1. भले ही ये दूरियाँ बहुत गहरी हैं, फिर भी तुम मेरे दिल के सबसे करीब हो।
2. राम न मेरा दोस्त था न है।
3. मैं अभी भी सोच रहा हूँ।
4. वो यही तो चाहती है।
5. न वो मेरे जितना गोरा था न तुम्हारे जितना काला।
6. राम के दस भाई हैं जबकि मेरे केवल दो।
7. हम सब इस तरह खेलते हैं जैसे कि भाई भाई हों।
8. वो वैसे ही लड़ा जैसा तुमने उसे सिखाया था।
9. मैं राजेन्द्र नहीं, सलमान हूँ।
10. मैंने तुम्हें मैसेज भेजा ही था कि तुमने कॉल कर दी।
11. मैं सब कुछ देख सकता हूँ होते हुए पर नहीं देख सकता तुम्हें रोते हुए।
12. उसने किताब तक नहीं खोली थी पर पास हो गया।
13. मेरे साथ रहो ताकि कुछ सीख सको।
14. मेरे पास भी पैन नहीं है।
15. जितनी जल्दी हो सके मेरे घर आओ।
16. मेरा ऑफिस भी तुम्हारे ऑफिस जितना ही दूर है।
17. आसमान के जितना ऊँचा बनो।
18. उसका शरीर लोहे की तरह मजबूत था पर दिल एक बच्चे की तरह निर्दोष।
19. बच्चे ही नहीं टीचर्स भी आये थे।
20. मैं तुम्हें किताब दूँगा पर तब जब तुम इसे रोज़ पढ़ो।

**Q2: Choose the correct alternative: 10 x 1 = 10**

***1) My father always scolds me ............. he was Hitler.***

i) Even ii) However iii) As though iv) So that v) None of these

***2) I have not met him ..........***

i) Till now ii) As Yet iii) So far iv) Still v) None of these

***3) Work hard lest you.......fail.***

i) will ii) should iii) can iv) might v) None of these

***4) I can't say ........he will come.***

i) If ii) That iii) Whether iv) as v) None of these

***5) Either you or he ..........wrong.***

i) Am ii) Are iii) Is iv) Were v) None of these

***6) Did you not go there ..........?***

i) also ii) even iii) Either iv) too v) None of these

***7) Although I am your friend, .........it doesn't mean you make me fool.***

i) then also ii) yet iii) however iv) still v) but

***8) He can't.......go there.***

i) even ii) either iii) yet iv) still v) also

***9) He as well as his friends ..........coming.***

i) is ii) are iii) were iv) have been v) None of these

***10) Whether he ........or not, I must go.***

i) comes ii) came iii) come iv) will come v) None of these

**Q3: Correct the following sentences: 10 x 2 = 20**

1) I will give you the book provided you will read that daily.
2) My friends have not reached till now.
3) I will see whether he is at home.
4) Read the whole book thoroughly lest you may fail.
5) Even if he will go, I don't care.
6) I am even now thinking about her.
7) As soon as Dad came, I started study.
8) You ordered me as if you are my boss.
9) Because I lost everything, I am depressed.
10) While walk, he was studying.

## ***Answers***

**Q1:**

1. भले ही ये दूरियाँ बहुत गहरी हैं, फिर भी तुम मेरे दिल के सबसे करीब हो।
   Even if the differences are quite deep, still you are the closest to my heart.
2. राम न मेरा दोस्त था न है।
   Ram was neither my friend nor he is.
3. मैं अभी भी सोच रहा हूँ।
   I am still thinking.
4. वो यही तो चाहती है।
   That's what she wants.
5. न वो मेरे जितना गोरा था न तुम्हारे जितना काला।
   Neither he was as fair as I nor as dark as you.
6. राम के दस भाई हैं जबकि मेरे केवल दो।
   Ram has 10 brothers whereas/while I have two.
7. हम सब इस तरह खेलते हैं जैसे कि भाई भाई हों।
   We all play as if we are brothers.
8. वो वैसे ही लड़ा जैसा तुमने उसे सिखाया था।
   He fought <u>as</u>/<u>the way</u> you had trained him.
9. मैं राजेन्द्र नहीं, सलमान हूँ।
   I am not Rajendra but Salman.

10. मैंने तुम्हें मैसेज भेजा ही था कि तुमने कॉल कर दी।

No sooner had I messaged you than you called.

11. देख सकता हूँ मैं कुछ भी होते हुए पर नहीं देख सकता तुम्हें रोते हुए।

I can see anything happening but you crying.

12. उसने किताब तक नहीं खोली थी पर पास हो गया।

He had not even opened the book but he passed.

13. मेरे साथ रहो ताकि कुछ सीख सको।

Be with me so that you could learn something.

14. मेरे पास भी पैन नहीं है।

I don't have a pen either. / Even, I don't have a pen.

15. जितनी जल्दी हो सके मेरे घर आओ।

Come my home as soon as possible.

16. मेरा ऑफिस भी तुम्हारे ऑफिस जितना ही दूर है।

Even my office is as far as your office is.

17. आसमान के जितना ऊँचा बनो।

Be as high/tall as sky.

18. उसका शरीर लोहे की तरह मजबूत था पर दिल एक बच्चे की तरह निर्दोष।

His body was as strong as Iron but his heart was as innocent as a kid.

19. बच्चे ही नहीं टीचर्स भी आये थे।

Not only students but also teachers had come.

20. मैं तुम्हें किताब दूँगा पर तब जब तुम इसे रोज़ पढ़ो।

I'll give you the book provided you read it daily.

**Q2: Correct alternative is written in bold letters and underlined:**

1) My father always scolds me …………. he is Hitler.

i) Even ii) However iii) **<u>As though</u>** iv) So that v) None of these

2) I have not met him ……….

i) Till now ii) **<u>As Yet</u>** iii) So far iv) Still v) None of these

3) Work hard lest you…….fail.

i) will ii) **<u>should</u>** iii) can iv) might v) None of these

4) I can't say ……..he will come.

i) **<u>If</u>** ii) That iii) Whether iv) as v) None of these

5) Either you or he ……….wrong.

i) Am ii) Are iii) **<u>Is</u>** iv) Were v) None of these

6) Did you not go there ……….?

i) also ii) even iii) **<u>either</u>** iv) too v) None of these

7) Although I am your friend, ………it doesn't mean you make me fool.

i) then also ii) **yet** iii) however iv) still v) but

8) He can't…….go there.

i) **even** ii) either iii) yet iv) still v) also

9) He as well as his friends ……….coming.

i) **is** ii) are iii) were iv) have been v) None of these

10) Whether he ……..or not, I must go.

i) **comes** ii) came iii) come iv) will come v) None of these

**Q3: Correct sentences are in italic letters just below the incorrect ones:**

1) I will give you the book provided you will read that daily. (Incorrect)
*I will give you the book provided you read that daily. (Correct)*

2) My friends have not reached till now.
*My friends have not reached yet / as yet.*

3) I will see whether he is at home.
*I will see if he is at home.*

4) Read the whole book thoroughly lest you may fail.
*Read the whole book thoroughly lest you should fail.*

5) Even if he will go, I don't care.
*Even if he goes, I don't care.*

6) I am even now thinking about her.
*I am thinking about her even now. / I am still thinking about her.*

7) As soon as Dad came, I started study.
*As soon as Dad came, I started studying.*

8) You ordered me as if you are my boss.
*You ordered me as if you were my boss.*

9) Because I lost everything, I am depressed.
*Since/As/For I lost everything, I am depressed.*

10) While walk, he was studying.
*While walking, he was studying.*

# *Test – II*

## Q1: Translate the following sentences into English: 30 x 1 = 30

1. मेरा घर तुम्हारे घर जितना ही दूर है।
2. मैं राहुल नहीं रोहन हूँ।
3. मैं तुम्हारे घर के सिवाय कहीं भी जा सकता हूँ।
4. तुम न अच्छे हो न बुरे।
5. तुम या तो कम्प्यूटर ले लो या लेपटाप।
6. राम कुछ भी कर सकता है पर किसी का दिल नहीं दुखा सकता।
7. तुम एक अच्छे इन्सान नहीं हो। मैं भी नहीं।
8. मैं आम नहीं खाता, तुम भी नहीं खाते।
9. भले ही वो कभी स्कूल नहीं गया, फिर भी गजब की अंग्रेजी बोलता है।
10. राकेश के पास कई गाड़ियाँ है जैसे मर्सिडीज़, होन्डा आदि।
11. वो इतना अच्छा दोस्त था कि मैं बता नहीं सकता।
12. तुम उतनी दूर तक कभी नहीं दौड़ सकते जितना मैं दौड़ सकता हूँ।
13. तुम मिलने आ सकते हो जब तक मैं ऑफिस में हूँ।
14. जितनी जल्दी हो सके खाना खा लो।
15. न मैंने खाया, न पिया।
16. मेहनत करो ताकि इग्ज़ाम में पास हो सको।
17. मैं अभी तक उससे नहीं मिला हूँ।
18. इस तरह के लोग किसी से नहीं मिलते।
19. जब तक तुम मेहनत नहीं करते, सफल नहीं होगे।
20. चाहे तुम आओ या न आओ, मैं जा रहा हूँ।
21. मैं कह नहीं सकता वो आयेगा या नहीं।
22. वो 5000 रु कमा रहा है जबकि तुम 10000।
23. यही तो मैंने तुम्हें कहा।
24. न तुमने कुछ कहा, न उसने।
25. लोग अभी भी उससे लड़ रहे हैं।
26. भले ही तुम मुझे पैसे दे दो, मैं ये नहीं करुँगा।
27. मैं तुमसे लड़ने को तैयार हूँ बशर्ते तुम उसे छोड़ दो।
28. अगर तुम दिल्ली आओ तो मुझसे ज़रुर मिलना।
29. मैं वहीं तो जा रहा हूँ।
30. तुम न केवल एक भाई हो बल्कि एक पिता भी हो।

## Q 2: Correct the following sentences if there is an error: 10 X 2 = 20

1. You don't like me. I don't like you too.
2. If I will go to market, I will meet you.
3. Computer is such device, which can stop working anytime.
4. Wheather you go or not, I will go to Shimla.
5. That's what I am telling you since morning.
6. He is not only a manager, but a student as well.
7. He is not in office since he is unwell.
8. He is working like a manager.
9. He has as much pencils as you have.
10. I am not yet satisfied.

## *Answers*

**Q1:**

1. मेरा घर तुम्हारे घर जितना ही दूर है। My house is as far as your house.
2. मैं राहुल नहीं रोहन हूँ। I am not Rahul but Rohan.
3. मैं तुम्हारे घर के सिवाय कहीं भी जा सकता हूँ। I can go anywhere but/except your home.
4. तुम न अच्छे हो न बुरे। You are neither good nor bad.
5. तुम या तो कम्प्यूटर ले लो या लेपटाप। You either take a computer or a laptop.
6. राम कुछ भी कर सकता है पर किसी का दिल नहीं दुखा सकता। Ram can do anything but hurt someone.
7. तुम एक अच्छे इन्सान नहीं हो। मैं भी नहीं। You are not a good person. Neither do I.
8. मैं आम नहीं खाता, तुम भी नहीं खाते। I don't eat mango, neither do you.
9. भले ही वो कभी स्कूल नहीं गया, फिर भी गज़ब की अंग्रेज़ी बोलता है।
   Even if he never went to school, yet he speaks fluently.

**प्रिया** : वैसे एक बात कहूँ सर। होमवर्क थोड़ा मुश्किल है। पहले दो प्रश्न तो बिल्कुल ही नहीं हो पा रहे थे।

**Priya** : sir, can I say something? Actually, Homework is a bit tough. I wasn't able to solve the first two questions at all.

**मि0. शर्मा** : इसका मतलब तुमने चैप्टर न0. 3 ढंग से नहीं पढ़ा है। वो दोनों प्रश्न तीसरे चैप्टर से हैं।

**Mr. Sharma**: That means, you haven't read the third chapter properly/thoroughly. They both are from the third chapter.

**प्रिया** : सर एक काम करती हूँ। तीसरा चैप्टर एक बार और पढ़ती हूँ तब देखती हूँ कि मैं कर पाती हूँ दोनों प्रश्न या नहीं।

**Priya** : Sir, I will do one thing. I will revise the third chapter. Let me see if I will be able to solve both of them.

**मि0. शर्मा** : मुझे यकीन है तुम समझ जाओगी। फिर भी अगर कोई दिक्कत आये तो मैं क्लास में दोबारा पढ़ा दूँगा, ठीक है ?

**Mr. Sharma**: I believe, you will understand. But if you still face any problem, I will revise in class. Okay?

**प्रिया** : थैंक्यू सर।

**Priya** : Thank you sir.

**मि0. शर्मा** : मोस्ट वैल्कम

**Mr. Sharma**: Most welcome.

## ***Conversation – 4 (वार्तालाप – 4)***

**कमल** : सागर, क्या बात है ? कुछ उदास सा लग रहा है। कुछ दिनों से बड़ा खोया खोया रहता है। किसी से बात नहीं करता। कुछ तो है, जो तू हम सब से छिपा रहा है। दिल की बात कहने से बोझ हल्का होता है। दिल में रखेगा तो हमें पता कैसे चलेगा कि हमारे दोस्त की परेशानी क्या है?

**Kamal**: Sagar, what's the matter? Looking sad! I have been noticing for a few days, you look lost. Something is there, which you are hiding from us. It will relax you if you tell us the matter. If you keep in yourself, how would we know the problem of our friend?

**सागर** : कभी–कभी लगता है कि ज़िन्दगी मेरे साथ मज़ाक कर रही है। लगता है, भगवान कहीं सो रहा है।

**Sagar**: Sometimes I feel as if life is making fun of me. Looks as God is sleeping.

**कमल** : ऐसा क्या हो गया ?

**Kamal**: What happened? / What happened as such?

**सागर** : मम्मी की तबियत इतनी खराब हो गई थी कि हॉस्पिटल में भर्ती करना पड़ा। अब तो खैर घर पर ही हैं। हमारी कार पर आग लग गयी। इन्श्योरेंस दो दिन पहले ही खत्म हुआ था, हम अगले दिन करवाने ही वाले थे कि ऐसा हो गया। गाड़ी के जलने पर हमें कुछ नहीं मिल पाया। मेरी जॉब भी छूट गयी। कम्पनी दिवालिया हो गई। 2 महिने की सैलरी भी नहीं पाई।

**Sagar**: Mom got so ill that we had to admit her in hospital. Though, she is at home now. Our car caught fire. Insurance had ended just 2 days ago and we were about to renew it but this incident occurred. We got nothing at all. I lost my job. Company got bankrupt. I didn't even get 2 months' salary.

**कमल** : मम्मी अब कैसी हैं?

**Kamal**: How is mom now?

**सागर** : अब ठीक हैं।

**Sagar**: She is better now.

**कमल** : अबे, सब ठीक हो जायेगा। भगवान जो करता है, उसके पीछे कुछ अच्छा भी छिपा होता है। मुझे यकीन है कि अगले महीने मेरे जन्मदिन पर हम जबरदस्त पार्टी कर रहे होगें। अगर पैसे की कोई दिक्कत है तो बेझिझक माँग लेना।

**Kamal**: Everything will be alright. Whatever God does, there is something good hidden there as well. I am sure that in the next month, we will be having a grand celebration. If there is a problem of money, don't hesitate at all.

**सागर** : पैसे से ज्यादा मुझे साथ की ज़रुरत है। तू आया, दिल को अच्छा लगा। थैंक्स दोस्त।

**Sagar**: I rather need support. You came, I felt better. Thanks mate.

**कमल** : दोस्ती में थैंक्स नहीं कहते। ये मेरा फर्ज है कि अगर मेरे दोस्त को दिक्कत है, तो मैं साथ दूँ। अगर मैं तेरी जगह होता, तो क्या तू साथ नहीं देता।

**Kamal**: No thanks in friendship. It was my responsibility that if my friend is in trouble, I help him. Had I been at your place, would you not have stood by.

**सागर** : हाँ, ये तो है।

**Sagar**: I know. / You are right. / Of course / obviously.

**कमल** : चल सुन, ऐसा है आज हम फिल्म देखने जा रहें हैं।

**Kamal**: Listen, now we are going for a movie, ok?

**सागर** : थोड़ा पैसे की दिक्कत है।

**Sagar**: I have a bit problem of money. / My hands are a bit tight.

**कमल** : पैसे की बात की मैंने? माइन्ड फ्रैश करते हैं। कल मैं तेरी मम्मी से मिलने आ रहा हूँ।

**Kamal**: Did I talk about money? Let's freshen up our mind. I am coming to see your mom tomorrow.

**सागर** : थैंक्स यार।

**Sagar**: Thanks mate.

**कमल** : तूने हमेशा दूसरों के लिए अच्छा किया। चाहे जो हो, मैं तेरा हमेशा साथ दूँगा। तू मेरा अच्छा दोस्त है, शायद सबसे अच्छा। याद है एक बार तूने कहा था कि अच्छा दोस्त वो है जो ज़रुरत पर काम आये। शायद आज वो दिन आ गया, और मैं तेरे साथ हूँ।

**Kamal**: You always did well for others. No matter what, I'll always stand by you. You are a good friend of mine, maybe the best. You remember? Once you had told me "The friend in need is the friend indeed." I guess the day has come, and I am with you.

**सागर** : याद है।

**Sagar**: I know. / I remember.

**कमल** : पर तूने अच्छा नहीं किया, पहले ये सब नहीं बताया। चल छोड़, सारी बातें एक तरफ, अब हम फिल्म देखने जा रहे हैं। थोड़ा हँस भी ले। हँसना सेहत के लिए अच्छा होता है।

**Kamal**: But I am not very happy with you, you didn't tell me earlier. Anyways, all aside, now we are going for a movie. Now smile a little mate. To smile is good for health.

## ***Conversation – 5 (वार्तालाप – 5)***

**राम** : कैसा है दोस्त ?

**Ram** : How are you doing mate? / How are you bro?

**श्याम** : बढ़िया। तू बता।

**Shyam**: Doing Good, you tell me?

**राम** : बस सब ठीक है। और क्या चल रहा है ?

**Ram**: All good. What is going on?

**श्याम** : बस आज कल पापा के बिजनस में लगा हुआ हूँ । अपनी तरफ से तो मेहनत चल रही है बाकी सब भगवान पर छोड़ दिया है।

**Shyam**: Nothing special, just into father's business. I am working hard from my end, rest on God.

**राम** : पापा के बिज़नेस के बारे में तूने कभी बताया नहीं ।

**Ram**: you never told me about your Dad's business!

**श्याम** : कभी खास मौका नहीं मिला। चल छोड़ ये बता तेरी जॉब कैसी चल रही है ?

**Shyam**: Never got a chance in fact. Anyways, how is your job?

**राम** : जॉब ठीक चल रही है। अब तेरा दोस्त मैनेजर बन गया है । यहाँ तक कि मेरी शादी भी तय हो गई है।

**Ram**: Job is going well. I am a Manager now. Marriage is finalized as well.

**श्याम** : क्या बात कर रहा है ? मजे ले रहा है क्या ?

**Shyam**: What are you talking about? Are you kidding me?

**राम** : मैं मजाक नहीं कर रहा हूँ । सच में ।

**Ram**: I am not kidding. I am serious.

**श्याम** : कब ?

**Shyam**: When is that?

**राम** : तारीख तय नहीं हुई अभी पर पूरी उम्मीद है दिसम्बर तक ।

**Ram**: Date is not decided yet, however most probably by December.

**श्याम** : चलो बढ़िया है। कम से कम डाँस करने का तो मौका मिलेगा ।

**Shyam**: Wow! At least I will get a chance to dance.

**राम** : डाँस तो ठीक है पर शौपिंग वगैरह में साथ चलना पड़ेगा तुझे।

**Ram**: Dance is fine but you will have to go with me for shopping.

**श्याम** : चल ठीक है कॉल कर देना।

**Shyam**: It's ok, do call me, okay?

**राम** : अच्छा चलते हैं अब अंधेरा हो रहा है। सुन मैं कल तेरे घर की तरफ आ रहा हूँ बोल तो पार्टी करें। वैसे भी काफी दिन हो गये हैं।

**Ram**: Well, let's go now. It is getting dark. Listen, tomorrow I am coming nearby your place. If you say we can have a party, it has anyways been many days.

**श्याम** : जब मर्जी दोस्त।

**Shyam**: Anytime mate.

**राम** : चल मैं कॉल करुँगा। गुड नाइट ।

**Ram**: Ok, I'll call you up. Good night.

**श्याम** : अच्छा टेक केयर, गुड नाईट ।

**Shyam**: Good night mate. Take care.

## ***Conversation – 6 (वार्तालाप – 6)***

**रोहित** : हाय शालिनी। कैसी हो ?

**Rohit**: Hi Shalini, How are you doing?

**शालिनी** : आप बताओ ?

**Shalini**: You tell?

**रोहित** : ठीक हूँ । अच्छा वो उस दिन मैं तुम्हारे घर आया था ।

**Rohit**: I am good. Well, I had come to your home the other day.

**शालिनी** : हाँ पता है। मम्मी ने बताया था कि आपने हमारा कम्प्यूटर ठीक किया था । मुझे तो पता ही नहीं था कि आप एक कम्प्यूटर इंजीनियर हो ।

**Shalini**: I know. Mom had told me, You had repaired our computer. I had no idea that you are a computer engineer.

**रोहित** : तुम तो दिखी नहीं वहाँ?

**Rohit**: I didn't see you there? / You were not seen around?

**शालिनी** : हाँ वो मैं अपने अंकल के यहाँ थी ।

**Shalini**: Yeah, Actually I was at my uncle's place.

**रोहित** : वो कहाँ रहते हैं ?

**Rohit**: Where does he live?

**शालिनी** : अगली ही गली में अरे वो जो अंग्रेज़ी सिखाते हैं।

**Shalini**: In the next street. The one, who teaches English.

**रोहित** : बिक्रान्त सर ।

**Rohit**: Ashish Rawat sir!

**शालिनी** : हाँ वही तो ।

**Shalini**: Yeah, he is.

**रोहित** : वो तुम्हारे अंकल हैं ? मुझे नहीं पता था । मैंने उन्हीं से तो अंग्रेज़ी सीखी ।

**Rohit**: Is he your uncle? I didn't know. He is the one, even I learned English from.

**शालिनी** : वो बहुत फेमस हो गये हैं अब । उन्होंने करीब 6 साल पहले पढ़ाना शुरू किया था । अब वो करीब 2 लाख रू0 महीना कमाते हैं।

**Shalini**: He is quite famous now. He had started teaching about 6 years ago. Now he earns around 2 lacs a month.

**रोहित** : तुमसे एक बात कहूँ। तुम बुरा तो नहीं मानोगी ।

**Rohit**: Can I say something? Please don't mind.

**शालिनी** : बोलो।
**Shalini**: Sure.
**रोहित** : पता है । मैं कभी कह नहीं पाया तुमसे कि मैं तुम्हें बहुत पसन्द करता हूँ। मैं हमेशा तुम्हारी फैमिली के ऊंचे रूतबे से डरता था। मैं हमेशा सोचता था कि मैं कहूँ पर दिल की बात दिल में ही रह गई। बुरा मत मानना। मैंने सिर्फ वही कहा जो मुझे महसूस हुआ।
**Rohit**: You know what. I couldn't ever say that I like you. I was always scared of your family's high status. I tried a lot but couldn't courage. Don't mind, okey. I just said what I felt.
**शालिनी** : मुझे लगता है अब मुझे चलना चाहिए । मैं आपको फोन करूंगी ओके।
**Shalini**: I think I must leave now. I'll call you, okey.
**रोहित** : ठीक है।
**Rohit**: Alright.
**शालिनी** : बाय ।
**Shalini**: Bye.

## *Conversation – 7 (वार्तालाप – 7)*

**टीचर** : बच्चों, आज हम एक नया टॉपिक पढ़ने वाले हैं। अच्छा बताइए, पिछली क्लास में मैंने जो पढ़ाया था। क्या आप सबको समझ आ गया ?
**Teacher** : Students, today we are going to learn a new topic. But tell me, whatever I had taught in the last class, did you all understand?
**प्रिया** : सर दूसरा प्रश्न समझ नहीं आ रहा था। मैने दोबारा पढ़ा और फिर अपने बड़े भैया से पूछा, तब जाकर कहीं समझ आ पाया।
**Priya** : Sir, I had not understood the second question. I revised and asked my brother, and then finally I could understand.
**सोहन** : सर, मेरे साथ भी ऐसा ही हुआ। मुश्किल तो लगा पर फिर भी मैंने कर लिया। अच्छा सर, एक बात पूछनी थी, वो जो चौथा प्रश्न था, उसमें A की वैल्यू 10 रखनी थी न ? मैंने 10 रखकर किया तो हो गया।
**Sohan** : Sir, the same thing happened with me. Even, I found difficulty but then finally solved it. Sir, I had to ask you one thing; in the 4th question, A's value was 10, wasn't it? because I put 10 and it was solved.
**टीचर** : रखनी तो 10 ही थी पर क्यों ? कौन बता सकता है आप में से ?
**Teacher** : Yes, You had to put 10 but why? Who among you can answer?
**रोहन** : सर A की वैल्यू 10 इसलिए रखनी थी क्योंकि A, B और C के योग के बराबर है। B है 3 और C है 7 तो हो गया 10.
**Rohan** : Sir, it's because A equals to B+C. B is 3 and C is 7 so it makes 10.
**टीचर** : बिल्कुल सही। चलो ठीक है, अब ऐसा करते हैं नया चैप्टर पढ़ने के बजाय कल वाले को ही दोहराते हैं। ज़्यादा बेहतर समझ आ जाएगा।
**Teacher** : Absolutely correct. All right, now what we do is, rather than going for the new chapter, let's revise the yesterday's one. It will develop better understanding.
**बच्चे** : ठीक है सर।
**Children** : Ok sir.

## *Conversation – 8 (वार्तालाप – 8)*

**रोहन** : हैलो सोहन कैसे हो ?
**Rohan** : Hello Sohan, how are you?
**सोहन** : ठीक हूँ और आप बताओ ? कल जिम आये थे क्या ?
**Sohan** : I am good. What about you? Had you come to gym yesterday?
**रोहन** : नहीं, मुझे कहीं किसी काम से बाहर जाना पड़ा।
**Rohan** : No in fact, I had to go somewhere for some work.
**सोहन** : ठीक है, फिर चलो साथ में मिलकर जिम करते है। अकेले में जिम ठीक तरह से नहीं हो पाता।
**Sohan** : All right then, let's exercise together. It is not effective alone.
**रोहन** : ठीक है। वैसे तुम्हारी बॉडी में फर्क तो दिख रहा है। और क्या खा रहे हो आजकल ?
**Rohan** : Not bad. By the way, I can see the improvement in your body. What are you having/eating these days?

**सोहन** : 4 केले लेता हूँ सुबह दूध के साथ। अण्डे भी चल रहे हैं। खाने का ध्यान रखता हूँ।

**Sohan** : 4 bananas with milk in the morning. Eggs too. I am concerned about diet.

**रोहन** : चलो अब दूसरा सेट मारते हैं।

**Rohan** : Let's take another set now.

**सोहन** : कम सपोर्ट देना ।

**Sohan** : Support less.

**रोहन** : आज के लिए इतना बहुत है। कल मिलते हैं।

**Rohan** : It's good enough for today. See you tomorrow.

**सोहन** : ठीक है कल समय पर आ जाना।

**Sohan** : Ok then, come in time tomorrow.

## ***Conversation – 9 (वार्तालाप – 9)***

**सलीम** : क्या कर रहा है?

**Saleem** : What's up mate?

**सलमान** : कुछ खास नहीं । खाना बना रहा हूँ।

**Salman** : Nothing special. Preparing food.

**सलीम** : एक बात बता। जब भी कॉल करो तू या तो खाना बना रहा होता है या फिर बर्तन या कपड़े धो रहा होता है। बात क्या है ?

**Saleem** : Tell me one thing. Whenever I call, you are either preparing food, washing utensils or washing clothes. What's the matter mate?

**सलमान** : अकेले आदमी के साथ ये परेशानी तो होती ही है।

**Salman** : A man alone obviously has such a problem.

**सलीम** : हाँ। ये बात तो सही है। जब मैं घर से अलग रहता था। तो मैं भी समय नहीं निकाल पाता था। पूरा दिन घर के कामों में निकल जाता था।

**Saleem** : You are right. When I lived separate, even I wasn't able to have a spare time. The whole day was busy into household work.

**सलमान** : कोई बात नहीं। समय–समय की बात है। और वैसे भी कुछ दिनों की बात है। उसके बाद तो मैं घर ही जा रहा हूँ, फिर मजे करूँगा।

**Salman** : Not to worry. It's just a matter time. And anyways, it is a matter of only a few days. Then I am going my hometown, I would enjoy.

**सलीम** : मेरे बिना मज़े, पॉसिबल ही नहीं है। वहाँ पर कोई खास दोस्त है मेरी तरह जो तुझे हँसाये।

**Saleem** : Enjoy without me is impossible. Is there any such friend as I am, who makes you enjoy?

**सलमान** : है तो नहीं। पर घरवालों के साथ टाइम पास हो जाता है। बहन का छोटा बच्चा भी तो है। उसके साथ खेलता हूँ तो समय का पता ही नहीं चलता।

**Salman** : Not really but time is killed with family members. My sister's little baby is there too. I play with her/him, time just flies.

**सलीम** : तू घर चला जायेगा तो मैं अकेला हो जाऊँगा। तेरी याद बहुत आयेगी दोस्त। तुझसे मिलने आया करूँगा कभी–कभी, जब भी टाइम मिलेगा।

**Saleem** : You'll go home, I'll be alone. I will miss you a lot friend. I'll come to see you sometimes, whenever I'll get time.

**सलमान** : मैं भी कभी–कभी आ जाऊँगा।

**Salman** : Even, I'll visit sometimes.

**सलीम** : चल ठीक है। खाना बन गया?

**Saleem** : Leave it. Is the food prepared now?

**सलमान** : बन ही गया बस।

**Salman** : Almost done.

**सलीम** : खाने के बाद फोन करना। ठीक है। बाय।

**Saleem** : Call me after having food, ok? all right then. Bye.

## ***Conversation – 10 (वार्तालाप – 10)***

**राजू** : नमस्ते साहब जी।
**Raju** : Namaste, Sahab ji.
**मि0 गोयल** : नमस्ते राजू। कार साफ कर ली ?
**Mr. Goyal** : Namaste, Raju. Have you cleaned the car?
**राजू** : साहब जी। कार तो साफ कर दी। पर एक बात है जो मुझे परेशान कर रही है। मेरी मम्मी की तबीयत बहुत खराब है। उन्हें पेट में रोज़ दर्द हो जाता है। तीन डॉक्टरों को दिखा चुके है। सबने दवाइयाँ भी दी पर कोई फायदा नहीं हुआ। मैं उन्हें हॉस्पिटल ले के गया था। वो कहते हैं कि ऑपरेशन होगा। ऑपरेशन का खर्चा करीब 50000 है। साहब जी, मेरी समझ में नहीं आ रहा है कि मैं क्या करुँ । मेरे पास मुश्किल से 30000 ही हो पाये हैं। मेरे पापा भी ज़िन्दा नहीं हैं। वरना वो कुछ मदद कर देते।
**Raju** : Sahab ji. I have cleaned the car. But there is something that is bothering me. Actually, my mom is too ill. She gets stomachache every day. I have consulted three doctors. All recommended medicines but of no avail/use. I had taken her to hospital. They say, it needs to be operated. It would cost around Rs. 50000. Sahab ji, I can't understand what to do. I could only manage 30000. My father is no more either otherwise he would have helped a bit.
**मि0 गोयल** : राजू, तुम चिन्ता मत करो। ऐसा करो, 20000 मैं दे देता हूँ। चलो 25000 ले लो। पहले मम्मी का इलाज़ कराओ। जब कभी तुम देने की हालत में होगे तो दे देना। कोई जल्दी नहीं। अगर और ज़रूरत पड़े तो बेझिझक माँग लेना। तुम मेरे बेटे की उम्र के हो। सब ठीक हो जाएगा।
**Mr. Goyal** : Raju, you don't worry. Do one thing, I give you 20000. Rather take 25000. First, get your mom cured. Whenever you will be in a position to return, it's fine, not to hurry. If you need more, don't hesitation. You are my son's age. Everything is going to be alright.
**राजू** : मै आपका अहसान कभी नही भूलूँगा।
**Raju** : I'll remain indebted to you. / I'll never forget your help.
**मि0 गोयल** : कहने की जरूरत नहीं। चलो छोड़ो, चलो मेरे साथ। ए टी एम से अभी निकाल लेता हूँ।
**Mr. Goyal** : Mention not. Anyways, come with me. I withdraw from ATM right away.

## ***Conversation – 11 (वार्तालाप – 11)***

**रोहन** : पापा, मम्मी कहाँ है ?
**Rohan** : Dad, where is mom?
**पापा** : बेटे, मम्मी शायद किचन में है।
**Dad** : I think she is in kitchen.
**रोहन** : पर, मम्मी वहाँ नहीं दिख रही हैं। मैंने हर जगह देखा, मम्मी कहीं नहीं हैं।
**Rohan** : But I can't see mom there. I have seen everywhere, she is nowhere.
**पापा** : अरे मुझे ध्यान आ गया, मम्मी ने कहा था कि वो शायद मार्केट जायेगी। शायद वो चली गई होगी। वैसे फोन करके देखो, रोहन।
**Dad** : Oh, I remember, she had told me that she would go to market. She might have left. Call her up.
**रोहन** : पापा आपका मोबाईल कहाँ है। मिल नहीं रहा।
**Rohan** : Dad, where is your mobile. I can't find it.
**पापा** : सीमा, आप मोबाइल पर गेम खेल रहे थे न ? कहाँ है ?
**Dad** : Seema, you were playing game on mobile, weren't you? Where is it?
**सीमा** : मैंने यहीं पर तो रखा था।
**Seema** : I had kept it here only.
**रोहन** : पर यहाँ तो है नहीं।
**Rohan** : But it's not here.
**सीमा** : शायद मैंने किचन में रखा था। देखने दो।
**Seema** : Probably I had put it there in the kitchen. Let me check.

रोहन : हाँ यहीं है।
**Rohan** : yeah, it's here.
पापा : चलो फोन कर लो।
**Dad** : Now you call.
रोहन : हैलो मम्मी, मम्मी आप मार्केट के लिए निकल गये?
**Rohan** : Hello mommy/mom/mummy, have you left for market?
मम्मी : नहीं बेटा, मैं तो पड़ोस में बैठी हूँ। आंटी अपने बेटे के जन्मदिन की तैयारी कर रही हैं। जन्मदिन आज शाम को मनाया जायेगा। थोड़ा मदद कर रही हूँ। कोई खास बात?
**Mummy** : No honey, I am at the neighbor's home. Aunty is preparing for her son's birthday. It is to be celebrated in the evening today. I am helping her. Any problem?
रोहन : हाँ वो मुझे घड़ी नहीं मिल रही थी।
**Rohan** : Actually, I could not find the watch.
मम्मी : तकिये के नीचे है। याद नहीं कल सीमा जब छेड़ रही थी तो मैंने छिपा दी थी।
**Mummy** : Underneath the pillow. Don't you remember, yesterday when Seema was playing with it, I had hidden.
रोहन : हाँ याद आ गया। अच्छा मम्मी, रख रहा हूँ।
**Rohan** : Oh yes. I remember now. Ok mom, I hang up.
मम्मी : रोहन बेटा, पापा को कहो, पाँच मिनट में आ रही हूँ। फिर ब्रेकफास्ट करते हैं।
**Mummy** : Rohan, tell the Dad, I am coming in 5 minutes. We'll have b'fast then.
रोहन : ठीक है मम्मी। बाय। पापा मम्मी 5 मिनट में आ रही है। बगल में आंटी के साथ है।
**Rohan** : Ok mom. Bye. Dad, Mom is coming in 5 minutes. She is with neighbor aunty.
पापा : ठीक है। बहुत बढ़िया।
**Dad** : Ok. That's fine.

## ***Conversation – 12 (वार्तालाप – 12)***

बहन : भैया मेरे, राखी के बंधन को निभाना। (गाते हुए)
**Sister** : Bhaiya mere, Rakhi ke bandhan ko nibhana. (sings)
भैया : मज़ाक मत कर। फटाफट राखी बाँध दे।
**Brother** : Don't make fun. Hurry up and tie the Rakhi.
बहन : भैया, मेरे लिए आपके पास कभी समय रहता है ? हमेशा जल्दी में रहते हो।
**Sister** : Bhaiya, do you ever have time for me. You are always in a hurry.
भैया : बच्चे, आज में यहीं घर पर हूँ। तू राखी तो बाँध, फिर देख मेरा सरप्राइज़।
**Brother** : Sweetheart, I am very much here at home today. You tie and see the surprise.
बहन : लगता है आज कुछ ज़्यादा पैसे मिलने वाले हैं।
**Sister** : Looks as I am going to get good amount of money today.
भैया : वक्त का इन्तज़ार तो कर।
**Brother** : Well, just wait for the right time honey.
बहन : ये लीजिए मेरे प्यारे भैया। बाँध दी राखी। और अब आप खाइए ये मिठाई जो मैंने प्यार से आपके लिए बनाई है।
**Sister** : Here it is, my dear brother. It's done. Now you eat the sweets that I've prepared for you with love.
भैया : ये तूने खुद बनाई है। विश्वास नहीं हो रहा।
**Brother** : You made it yourself, hard to believe.
बहन : मतलब, आपको मेरी काबिलियत पे शक है।
**Sister** : That means you doubt on my abilities.
भैया : मज़े ले रहा हूँ।
**Brother** : I am just kidding honey.
बहन : आप हमेशा मेरा दिल तोड़ देते हो।
**Sister** : You always hurt me bro.

भैया : अच्छा मेरी बहन, ये ले तेरा सरप्राइज़ गिफ्ट।
**Brother** : I am sorry sweet heart, here is your surprise gift.
बहन : ये क्या है ?
**Sister** : What's this?
भैया : खोल के तो देख।
**Brother** : Open and see.
बहन : भैया, ये तो ऐपल का मोबाइल है। कितने का है भैया ? ये तो बहुत मंहगा होगा।
**Sister** : Bhaiya, this is Apple's mobile. How much for? It must be expensive.
भैया : मेरी बहन के सामने मेरे लिए कोई चीज़ मंहगी नहीं। ये मंहगी है पर तू अनमोल है।
**Brother** : Nothing is expensive for me than you are. It's costly but you are precious.
बहन : थैंक्यू भैया। आप दुनिया के सबसे अच्छे भाई हो। वैसे भैया, बताओ न कितने का है ?
**Sister** : Thank you so much bhaiya. You are the greatest brother in the world. By the way, how much did it cost you?
भैया : ये 48000 रू0 का है।
**Brother** : It's for Rs. 48000. / It cost me 48k.
बहन : भैया, इतना मंहगा। पर भैया, इससे बेहतर कुछ नहीं हो सकता।
**Sister** : My god, so costly! But Bhaiya, it's amazing.
भैया : मेरे लिए तुझसे बेहतर कुछ नहीं।
**Brother** : For me, nothing matters more than you.
बहन : भैया, मैं आपसे बहुत प्यार करती हूँ।
**Sister** : Bhaiya, I love you so much.
भैया : मैं भी। एक बात और, आज डिनर के लिए बाहर जायेंगे। तू अपना मनपसन्द खाना खाने वाली है। मम्मी हम सब करीब 8 बजे निकलेंगे। पापा को भी मना लेना जल्दी आने के लिए।
**Brother** : I love you too honey. One more thing, tonight we'll have dinner outside. You are going to have your favourite food today. Mom, we all will leave at about 8. Convince dad as well to come early.
मम्मी : ये मुझ पर छोड़ दो। पापा वही करेंगे जो आपकी मम्मी चाहेंगी।
**Mummy** : Leave it on me. Dad is going to follow what your mom says.

## ***Conversation – 13 (वार्तालाप – 13)***

शान्ति : मम्मी ने उस दिन तुम्हें कुछ दिया था है न ?
**Shanti** : Mom had given you something that day, hadn't she?
रूचि : नहीं, उन्होंने दिया नहीं था बल्कि देने वाली थी। वो तो मैंने ही मना कर दिया था।
**Ruchi** : Not really, she was giving me in fact but I had refused to take.
शान्ति : क्या दे रही थीं वह ?
**Shanti** : What was that?
रूचि : हुआ ये कि उन्होंने मेरे भैया से कुछ किताबें मँगवायी थीं। भैया ने उन्हें उन किताबों की कीमत बताई थी। वो उसी के पैसे दे रही थी। मैंने मना इसलिए किया क्योंकि भैया को अचानक बैंगलोर जाना पड़ा। उनके एक दोस्त की तबियत बहुत खराब है। जिसकी वजह से वो किताबें नहीं ला पाये। और ये जानते हुए कि वो तब तक किताबें नहीं ला सकते, जब तक वापस न आ जायें और ये भी पता नहीं कि वो कब तक आयेंगे, मैंने पैसे लेने से मना कर दिया।
**Ruchi** : In fact, she had asked my brother to bring a few books. Bhaiya had told her about the total cost. She was giving me money for it but I denied because Bhaiya had to suddenly leave for Banglore. One of his friends is pretty ill due to which he couldn't bring the books. And knowing that he can't buy the books unless he returns, moreover it is not confirmed when he would return, I just didn't take the money.
शान्ति : तुम्हारे भैया जॉब नहीं करते क्या ?
**Shanti** : Doesn't your brother work?

रूचि : अरे, उनका अपना गारमेन्ट्स का बिज़नेस है। उनके नीचे करीब 20 लोग काम करते हैं। एक मैनेजर भी है जो उनके न होने पर सारा काम देखता है। इसलिए कोई खास फर्क नहीं पड़ता। जब उनकी शादी हुई थी तो वो करीब एक महीने हमारे देहरादून वाले फार्म हाऊस में रहकर आये थे।

**Ruchi** : Well, he has his own business of Garments. There are about 20 people working under him. There is a manager too who supervises everything in his absence. So, it doesn't matter much. When he had got married, He had gone to our Dehradun's farm house and stayed there for about a month.

शान्ति : उनका सही है। मजे है। काश कि मेरा भी ऐसा ही कुछ काम होता, तो जॉब करने की ज़रूरत ही न होती।

**Shanti** : His is good. He must be enjoying himself. I wish if I had this sort of business too, there wouldn't have been a need of job.

रूचि : पर बिजनेस में भी कई परेशानियाँ होती है।

**Ruchi** : But there is tension in business too.

शान्ति : हाँ पता है। चलो छोड़ो ऑफिस जाना है। मैं निकलती हूँ। बाय।

**Shanti** : I know. Anyways, I have to go to office. I leave now. Bye.

## *Conversation – 14 (वार्तालाप – 14)*

प्रोफेसर : राहुल, मुझे तुमसे कुछ ज़रुरी बात करनी है। यूनिवर्सिटी की इस साल की प्लेस्मेन्ट के बारे में हम सोच रहे थे। मुझे दुख है कि तुम्हारी तरफ से अभी तक कुछ भी पॉजिटिव रिजर्ट नहीं मिल पाया है। मुद्दा ये है कि तुम्हारी प्लेस्मेन्ट कहाँ की जाए ?

**Professor** : Rahul, I have to talk something important with you. We were thinking about the university's this year's placement. I am sorry that there are no as such positive results coming from your end. The concern is your placement?

राहुल : सर मेरी पहली पसन्द है ऐपल इनकॉरपोरेशन। इसके अलावा मैं किसी कम्पनी के बारे में नहीं सोच रहा।

**Rahul** : Sir, my first choice is Apple Inc. I am not even thinking about any other.

प्रोफेसर : पर राहुल, प्लेस्मेन्ट के लिए कम्पनियाँ अगले महीने ही आ रही हैं। आपकी रिसर्च अभी तक कोई निष्कर्ष नहीं निकाल पायी है।

**Professor** : But Rahul, companies are coming next month and your research has not concluded anything as yet.

राहुल : सर मैं पूरी मेहनत कर रहा हूँ। मुझे उम्मीद है कि मेरा रिसर्च जल्द ही मुझे कुछ न कुछ रिजर्ट देगा।

**Rahul** : Sir, I am trying the best. I am optimistic about having something soon.

प्रोफेसर : पर राहुल, ये काफी नहीं है।

**Professor** : But Rahul, it's not good enough.

राहुल : हर बड़ी उपलब्धि वक्त लेती है।

**Rahul** : An achievement needs time.

प्रोफेसर : मुझे लगता है कि तुम्हें दोबारा सोचना होगा। हो सकता है, तुम्हारी उम्मीद इस रिसर्च से व्यवहारिक न हो।

**Professor** : I guess you'll have to re-think. Maybe, your optimism is not practical.

राहुल : सर, जब एडिसन ने बल्ब के बारे में सोचा होगा तो क्या उसके समय के लोगो ने उसकी काबिलियत पर शक नहीं किया होगा। सफलता का मतलब ये तो नहीं कि कभी असफलता न मिले।

**Rahul** : Sir, when Adison thought about the bulb, wouldn't his contemporaries have doubted his abilities. Success doesn't mean the absence of failure.

प्रोफेसर : राहुल, मुझे तुम पर विश्वास है पर.........

**Professor** : Rahul, I believe in your abilities but.....

राहुल : सर, आप चिन्ता न करें। मैं कोई कसर नहीं छोडूँगा।

**Rahul** : Sir, don't worry. I'll leave no stone unturned.

## *Conversation – 15 (वार्तालाप – 15)*

मुसाफिर 1 : ये सीट खाली है क्या ?

**Passenger 1** : Is this seat vacant?

मुसाफिर 2 : हाँ जी, खाली है।

**Passenger 2** : Yes, it is.

मुसाफिर 1 : खड़े–2 थक गया था। चलो, सीट मिल गयी।

**Passenger 1** : I was tired of standing. Finally, got the seat.

मुसाफिर 2 : सीट मिलना इस रुट की बस में थोड़ा मुश्किल होता है। लम्बा रुट है और दूसरी बात, इस बस की सेवायें भी कम हैं।

**Passenger 2** : Getting a seat is a bit difficult in this route. The route is long and another thing is that bus service in this route is not frequent.

मुसाफिर 1 : सही में। मैं पिछले 3 महीने से इस बस में जा रहा हूँ और जहाँ तक मुझे याद है शायद 10–12 बार ही मुझे सीट मिली होगी। मैं इसकी अगली बस में इसलिए नहीं जा सकता क्योंकि वो एक घंटे बाद निकलती है। मैं ऑफिस के लिए लेट हो जाऊँगा।

**Passenger 1** : True. I've been travelling by this bus for last 3 months and as far as I remember, I think only 10-12 times I would have got the seat. I can't go by next bus because that departs after an hour. I'll get late for office.

मुसाफिर 2 : यही मेरे साथ भी है। मैं तो ये सोच रहा हूँ कि ऑफिस के आस पास ही कहीं घर ले लूँ। समय की बचत भी होगी और रोज़–2 की इस परेशानी से छुटकारा भी मिल जाएगा।

**Passenger 2** : Same with me. I am rather thinking to purchase a house somewhere near my office. It would not only save time but also get me rid of this troublesome of commutation.

मुसाफिर 1 : यही बात मेरी बीवी भी कह रही थी पर मेरे साथ दिक्कत ये है कि ऑफिस के आसपास घर लेना कोई आसान नहीं है। पैसे की थोड़ा दिक्कत है। खैर, 2 साल के अन्दर ले ही लूँगा।

**Passenger 1** : The same thing even my wife was telling me but it is not that easy. There is a bit trouble of money. I must purchase in 2 years.

मुसाफिर 2 : उम्मीद पे दुनिया कायम है। मेरा स्टैन्ड तो आ गया। फिर मिलेंगे।

**Passenger 2** : Hope for the best. Here comes my stand. See you again.

मुसाफिर 1 : अच्छा जी।

**Passenger 1** : Alright then.

## ***Conversation – 16 (वार्तालाप – 16)***

***फोन बजता है। राहुल फोन उठाता है। (Phone rings. Rahul picks up the phone.)***

राहुल : हैलो।

**Rahul** : Hello?

राकेश : क्या मैं राहुल से बात कर सकता हूँ ?

**Rakesh** : Could I speak with Rahul?

राहुल : बोल रहा हूँ। कौन बोल रहा है ?

**Rahul** : speaking. Who is this? / Who is calling?

राकेश : अन्दाज़ा लगा। आवाज़ पहचान ?

**Rakesh** : Guess. Recognize the voice.

राहुल : भाई, बताओ कौन है ? मै कुछ काम कर रहा हूँ। थोड़ा व्यस्त हूँ।

**Rahul** : Bro, Tell me who this is? I am working and a bit busy.

राकेश : हद हो गई। पहचान भी नहीं पा रहा।

**Rakesh** : Not fair. Can't you recognize?

श्राहुल : कौन, विकास ?

**Rahul** : Is it Vikas?

राकेश : विकास नहीं। याद है गले मिलना और रोना।

**Rakesh** : Not Vikas. You remember, hug and cry.

राहुल : अबे राकेश।

**Rahul** : Oh my god, Rakesh?

राकेश : हाँ जी सरकार।

**Rakesh** : Yes sir.

राहुल : कहाँ है तू ? ये तेरा नम्बर है ?

**Rahul** : Where are you mate? Is it your number?

राकेश : हाँ मेरा ही है।
**Rakesh** : Yep, it's mine.
राहुल : तू कहाँ चला गया था ? मैंने तुझे हर जगह ढूँढा, तेरा फोन भी बन्द था। मैंने मैसेज भी किये पर तूने एक भी रिप्लाय नहीं किया।
**Rahul** : Where were you gone? I searched you everywhere, even your phone was switched off. I even messaged but you didn't even bother to reply once.
राकेश : बात ही कुछ परेशानी की हो गयी थी।
**Rakesh** : I was in trouble.
राहुल : एक बात बता। तेरी हर परेशानी को मैंने अपना समझा। तू मुझे कहता। अगर मैं कुछ न भी कर पाता तो भी कम से कम तेरा साथ तो देता।
**Rahul** : Tell me one thing. I always stood by you in difficult times. You must have told me. I could've atleast helped you.
राकेश : जानता हूँ दोस्त, तू बहुत नाराज है। पर मैं अपनी परेशानी में तुझे भी घसीटना नहीं चाहता था।
**Rakesh** : I know mate, you are not happy with it. But I didn't want to drag you in it.

## ***Conversation – 17 (वार्तालाप – 17)***

**Customer** : Good morning.
ग्राहक : नमस्ते।
**Banker** : Very good morning sir. How can I help you?
बैंक कर्मी : नमस्ते सर। मैं आपकी क्या मदद कर सकता हूँ?
**Customer** : Sir, I have to deposit some money into my loan account but first of all, I want to know the outstanding balance in my account.
ग्राहक : सर, मुझे अपने लोन खाते में कुछ पैसे डालने हैं लेकिन पहले अपने खाते की बकाया राशि के बारे में जानना चाहता हूँ।
**Banker** : It's only Rs. 82563/-
बैंक कर्मी : केवल 82563/- रु।
**Customer** : How come? Sir I had deposited 500/- last month.
ग्राहक : कैसे! सर मैंने पिछले महीने इसमें 500 रु जमा किये थे।
**Banker** : Sir, let me check your account? May I have your account number please?
बैंक कर्मी : सर, मुझे आपका खाता चैक कर लेने दीजिए? कृपया अपना खाता संख्या बताइए?
**Customer** : Sure, it's 50124562136.
ग्राहक : बिल्कुल, 50124562136.
**Banker** : Thank you. Let me check.
बैंक कर्मी : धन्यवाद। देख रहा हूँ।
**Customer** : Sir, can you provide me account statement too?
ग्राहक : सर, क्या आप मुझे खाते का स्टेटमेंट दे सकते हैं?
**Banker** : Sure. Well I can see that you deposited Rs. 500/- last month, then your outstanding remained 81961/- but on 31st of last month, interest of Rs. 602/- debited from your account, hence your present outstanding is Rs. 82563/-.
बैंक कर्मी : क्यों नहीं। सर मैं देख रहा हूँ कि आपने पिछले महीने इसमें 500 रु जमा किये थे, उसके बाद आपका बकाया 81961 रु हो गया था लेकिन पिछले महीने की 31 तारीख को 602 रु ब्याज लगा इसीलिए आपका बकाया इस वक्त 82563 रु है।
**Customer** : Oh yes, I didn't think about the interest.
ग्राहक : अरे हाँ। मैंने ब्याज के बारे में नहीं सोचा।
**Banker** : It's ok sir. We are sitting here to clarify your doubts.
बैंक कर्मी : कोई नहीं सर। हम यहाँ आपके डाउट्स को दूर करने के लिए ही बैठे हैं।
**Customer** : Thanks a lot. Kindly provide me the statement too.
ग्राहक : बहुत–2 धन्यवाद। कृपया मुझे स्टेटमेंट भी दे दीजिए।
**Banker** : Here it is.
बैंक कर्मी : ये लीजिए सर।

**Customer** : Thank you.

**ग्राहक** : धन्यवाद।

**Banker** : By the way, sir I saw you in Haldwani on Sunday.

**बैंक कर्मी** : वैसे सर मैंने आपको संडे के दिन हल्द्वानी में देखा था।

**Customer** : I went there for some work. Where did you see?

**ग्राहक** : मैं कुछ काम से वहाँ गया था। आपने कहाँ देखा ?

**Banker** : Near JK showroom.

**बैंक कर्मी** : जे के शोरुम के पास।

**Customer** : Yeah, I was there.

**ग्राहक** : हाँ, मैं वहाँ था।

**Banker** : Anything else can I help you with?

**बैंक कर्मी** : कुछ और हैल्प की ज़रुरत हो तो बताइए सर?

**Customer** : That's all. Thank you.

**ग्राहक** : नहीं बस। थैंक्यू।

**Banker** : Thank you sir.

**बैंक कर्मी** : थैंक्यू सर।

## *Conversation – 18 (वार्तालाप – 18)*

**बस कन्डक्टर** : दिल्ली जाने वाले यात्री कृपया यहाँ आईए।(चिल्लाते हुए)

**Bus Conductor** : Passengers going to Delhi come here. (Shouting)

**अमन** : भाई साहब ये बस दिल्ली जा रही है क्या ?

**Aman** : Bhai sahib, is this bus going to Delhi?

**बस कन्डक्टर** : हाँ ये बस दिल्ली जा रही है।

**Bus Conductor** : Yes it is.

**अमन** : यहाँ से कितने बजे चलेगी?

**Aman** : When will it depart?

**बस कन्डक्टर** : बस थोड़ी ही देर में चलने वाली है।

**Bus Conductor** : it's leaving in a moment.

**अमन** : अच्छा। मुझे गाज़ियाबाद जाना है।

**Aman** : I see. I've to go Ghaziabad.

**बस कन्डक्ट** : हाँ ये बस गाज़ियाबाद होते हुए दिल्ली जाएगी।

**Bus Conductor** : It'll go to Delhi via Ghaziabad.

**अमन** : कितना किराया है ?

**Aman** : How much is the fare?

**बस कन्डक्टर** : एक आदमी का 250 किराया है, आप कितने लोग हो ?

**Bus Conductor** : Rs. 250 per head, how many are you?

**अमन** : मैं अकेला ही हूँ।

**Aman** : I am only one.

**बस कन्डक्टर** : अच्छा ठीक है। आप टिकट ले लीजिए।

**Bus Conductor** : Ok. Buy the ticket.

**अमन** : भाई साहब यहाँ से दिल्ली तक का 250 किराया है और मुझे गाज़ियाबाद ही जाना है।

**Aman** : Bhai sahab, fare to Delhi is Rs. 250 but I've to only go up to Ghaziabad.

**बस कन्डक्टर** : दिल्ली जाओ या गाज़ियाबाद जाओ, किराया इतना ही लगेगा।

**Bus Conductor** : Whether you go Delhi or Ghaziabad, fare is the same.

**अमन** : कुछ समझ नहीं आई बात!

**Aman** : I didn't understand the logic!

**बस कन्डक्टर** : बहस मत करिए।

**Bus Conductor** : Don't argue.

**अमन** : ठीक है फिर ये लो पैसे, टिकट दे दो।

**Aman** : Fine, Here is the money, give me a ticket.

**बस कन्डक्टर** : ये लीजिए।
**Bus Conductor** : Here it is.
**अमन** : भाई साहब सीट तो है न ?
**Aman** : Seat is available?
**बस कन्डक्टर** : हाँ सीट खाली है। आप 34 न0 सीट पर बैठ जाइए।
**Bus Conductor** : Yes it is. Go to seat no. 34.
**अमन** : ठीक है।
**Aman** : Alright.

## ***Conversation – 19 (वार्तालाप – 19)***

***Manager is talking to Pooja, his employee. (मैनेजर अपनी कर्मचारी पूजा से बात कर रहें हैं।)***

**Manager** : Pooja, I have been noticing for last few days, you are not taking job seriously.
**मैनेजर** : पूजा, पिछले कुछ दिनों से देख रहा हूँ कि तुम अपनी जॉब को गंभीरता से नहीं ले रही हो।
**Pooja** : No sir, it's nothing like that. In fact sir, I am pretty disturbed these days. I've certain family issues.
**पूजा** : नहीं सर, ऐसा नहीं है। वास्तव में, इन दिनों मैं काफी परेशान हूँ। कुछ पारिवारिक समस्याएं हैं।
**Manager** : Pooja, you have always been a star performer. I want you to perform your best irrespective of the personal issues.
**मैनेजर** : पूजा, तुम हमेशा से एक स्टार परफार्मर रही हो। भले ही निजी समस्याएं हों पर मैं चाहता हूँ कि तुम अपनी बेहतरीन परफार्मेंस दो।
**Pooja** : Sir, I promise to continue my good work. But sir, I have a request…
**पूजा** : सर, मैं अच्छा काम करते रहने का वादा करती हूँ पर आपसे एक गुज़ारिश है....
**Manager** : Tell me.
**मैनेजर** : बताओ।
**Pooja** : sir, I was thinking if I could get few days leave.
**पूजा** : सर, मैं सोच रही थी अगर कुछ दिनों की छुट्टी मिल जाती।
**Manager** : How many days you need?
**मैनेजर** : कितने दिनों की चाहिए?
**Pooja** : Sir, at least a week.
**पूजा** : सर, कम से कम एक हफ्ते की।
**Manager** : Though it is going to be difficult without you because Binita and Anjali are already on leave, but I think you have a genuine reason. I will manage.
**मैनेजर** : हालाँकि तुम्हारे बिना थोड़ा मुश्किल होगा क्योंकि बिनिता और अंजलि पहले से ही छुट्टी पे हैं पर मुझे लगता है कि वजह जायज़ है। मैं सँभाल लूँगा।
**Pooja** : Sir, I'll be very thankful to you.
**पूजा** : सर, मैं आपकी बहुत आभारी रहूँगी।
**Manager** : Pooja, Let me suggest you something. See, there are so many problems that we face in life but we are always having certain responsibilities too. Responsibility may be of any kind; personal or professional. We need to manage them together without reflecting stress in one another.
**मैनेजर** : पूजा, मैं तुम्हें एक राय देता हूँ। देखो, हम ज़िन्दगी में कई समस्याओं से जूझते हैं लेकिन हमारी कुछ ज़िम्मेदारियाँ भी हैं। जिम्मेदारी किसी भी प्रकार की हो सकती है, पर्सनल हो या प्रोफेशनल। हमें दोनों तरह की समस्याओं से एक साथ निपटना होता है बिना एक दूसरे में जताए हुए।
**Pooja** : I know.
**पूजा** : जी सर।
**Manager** : I understand that our family issues do disturb our professional life. But managing both simultaneously is an art.
**मैनेजर** : मैं समझता हूँ कि हमारी फैमिली प्रॉबलम्स हमारी प्रोफैशनल लाइफ को डिस्टर्ब ज़रुर करती हैं। लेकिन दोनों को एक साथ मैनैज करना एक कला है।

**Pooja** : I agree sir. Your suggestions are always worthy.
**पूजा** : मैं आपसे सहमत हूँ सर। आपके सुझाव हमेशा सही होते हैं।
**Manager** : This is nothing but my experience of 50 years.
**मैनेजर** : ये कुछ नहीं बस मेरा 50 साल का अनुभव है।
**Pooja** : Sir, are you 50 years old?
**पूजा** : सर, आप 50 साल के हैं क्या?
**Manager** : I am rather 60.
**मैनेजर** : बल्कि 60 का।
**Pooja** : I can't believe it sir. You don't look like.
**पूजा** : यकीन नहीं होता सर। आप लगते नहीं हो।
**Manager** : But I am.
**मैनेजर** : लेकिन मैं हूँ।
**Pooja** : Anyways sir. Thank you so much once again.
**पूजा** : चलिए ठीक है सर। एक बार फिर आपका धन्यवाद।
**Manager** : Go, sort out the issues and come back with same energy.
**मैनेजर** : जाओ, अपनी परेशानियों को खत्म करो और उसी ऊर्जा के साथ वापस आओ।
**Pooja** : Sure sir. Thanks
**पूजा** : पक्का सर। धन्यवाद।

## ***<u>Conversation – 20 (वार्तालाप – 20)</u>***

**दुकानदार** : आइए मैडम।
**Shopkeeper**: Please come in madam.
**रूबी** : भैया मुझे सूट लेना था। दिखाइए अच्छा सा सूट, कोई नये डिज़ाइन में।
**Ruby** : Bhaiya, I want to purchase a suit. Show me a good one, in some new design.
**दुकानदार** : ठीक है मैडम। आप बैठिए मैं अभी दिखाता हूँ।
**Shopkeeper**: Ok madam. Please have a seat, I just show you.
**रूबी** : ठीक है भैया।
**Ruby** : Ok bhaiya.
**दुकानदार** : मैडम बताईए किस टाईप का सूट दिखाऊँ? और कितने तक का?
**Shopkeeper**: Madam, what type of suit you want? & of what range?
**रूबी** : रेंज कि कोई बात नहीं कितने का भी हो, पर अच्छा होना चाहिए।
**Ruby** : Range is no bar but it has to be a good one.
**दुकानदार** : बेफिक्र रहिए, कुछ नये व अच्छे डिज़ाइन में दिखाता हूँ। पार्टी के लिए चाहिए क्या ?
**Shopkeeper**: Not to worry then, I show you few new & good designs. You need it for party?
**रूबी** : हाँ भैया, मेरे मामा की लड़की की शादी है।
**Ruby** : Yes it is, actually my maternal uncle's daughter is getting married.
**दुकानदार** : ये देखिए। और ये भी है, इसमें और भी कलर हैं।
**Shopkeeper**: See this one & this as well, colors are many in these patterns.
**रूबी** : भैया ये वाला कितने का है ?
**Ruby** : How much is this for?
**दुकानदार** : मैडम ये आपको पड़ेगा 1500 में, अगर इससे थोड़ा कम का चाहिए तो आप वो वाला ले सकती हैं।
**Shopkeeper**: Madam, it'll cost you 1500, if you need a bit cheaper, you can go for that one.
**रूबी** : नहीं मुझे वो नहीं चाहिए, ये वाला अच्छा है, पर आप रेट ज़्यादा बता रहे हैं। कुछ कम हो सकता है क्या ?
**Ruby** : Not that one, this one is better but rate is a bit higher. Can't it be less a bit?
**दुकानदार** : नहीं मैडम कम नहीं हो पाएगा, मैंने आपको पहले ही डिस्काउन्ट के साथ रेट बताया है।
**Shopkeeper**: I've already given you discount.
**रूबी** : अच्छा, भैया वो वाला दिखाना, जो हरे वाले के बायीं तरफ है।
**Ruby** : Well, show me the one, to the left of the green one.
**दुकानदार** : कौन सा, ये वाला ?
**Shopkeeper**: Which one, is this you are talking about?

**रूबी** : हाँ हाँ वही, और वो वाला भी दिखाना, उसी के नीचे जो है।

**Ruby** : Yes it is. Also the one, just underneath.

**दुकानदार** : ये लो मैडम, और एक ये भी देखो ये बहुत अच्छा है। आज कल ये बहुत चल रहा है। खासकर शादी पार्टी के लिए।

**Shopkeeper**: Here it is madam, & see this one too, it's a nice suit. It's in fashion these days, particularly for marriages and parties.

**रूबी** : कौन सा, ये वाला। नहीं नहीं भैया मुझे ऐसा नहीं चाहिए। कोई और दिखाओ।

**Ruby** : This? No bhaiya, I don't need such. Show me something else?

**दुकानदार** : अच्छा तो फिर ये देखो ये जैसा आप ढूँढ रही हैं, ये बिलकुल वैसा ही है।

**Shopkeeper**: Alright then you see this type of, exactly the one you are searching.

**रूबी** : हाँ ये बेहतर है। इसे पैक कर दो और रेट थोड़ा सही लगाना।

**Ruby** : Yeah, this is better. Pack this one and please negotiate on price.

**दुकानदार** : आप चिंता मत करो रेट बिलकुल सही लगाया है।

**Shopkeeper**: Don't worry madam, rate is absolutely fine.

**रूबी** : भैया कितना परसेंट डिस्काउंट है ?

**Ruby** : Bhaiya, how much is the discount on this.

**दुकानदार** : इसपे 10 प्रसेंट डिस्काउंट है। आपको ये केवल 1100 का पड़ेगा।

**Shopkeeper**: It's for 10%. It'll cost you only 1100/-.

**रूबी** : ठीक है ये लो भैया पैसे।

**Ruby** : Fine, here is the money.

**दुकानदार** : थैंक्यू मैडम अगली बार भी सेवा का मौका दीजिएगा।

**Shopkeeper**: Thank you madam, please visit again.

## ***Conversation – 21 (वार्तालाप – 21)***

**पापा** : गुड मॉर्निंग पायल।

**Father** : Good morning payal.

**पायल** : गुड मॉर्निंग पापा। गुड मॉर्निंग मम्मी।

**Payal** : Good morning dad. Good morning mom.

**मम्मी** : गुड मॉर्निंग मेरी राजकुमारी।

**Mummy** : Good morning my princess.

**पापा** : राहुल अब तक उठा नहीं क्या ?

**Father** : Didn't Rahul get up?

**मम्मी** : वो अभी भी सो रहा है।

**Mummy** : He is still sleeping.

**पायल** : पापा वो रोज़ लेट उठता है, उसे कुछ क्यों नहीं कहते आप ?

**Payal** : Dad, he gets up late every day, why don't you say anything to him?

**मम्मी** : बेटा आज रविवार है, उसे सोने दो।

**Mummy** : It's Sunday, let him sleep.

**पायल** : आज मेरी भी छुट्टी है मैं तो जल्दी उठ गयी?

**Payal** : Even I am on off today, but I woke up early?

**पापा** : पायल, बेटा जाओ राहुल को उठा दो। बोलो पापा बुला रहे हैं।

**Father** : Payal, you go and wake up Rahul. Tell him, Dad is calling.

**पायल** : नहीं पापा मैं नहीं जाऊँगी, मुझ पर गुस्सा करेगा, मम्मी को बोलिए उसे उठाने के लिए।

**Payal** : No dad, I won't go, he'll get angry on me, Tell mom to wake him up.

**पापा** : डार्लिंग तुम ही उठा दो।

**Father** : Darling, you do.

**मम्मी** : राहुल, बेटा उठो सुबह हो गयी है।

**Mummy** : Rahul, get up son, it's morning now.

**राहुल** : मम्मी, और सोने दो ना प्लीज़।

**Rahul** : Mom, please let me sleep more.

**मम्मी** : काफी टाइम हो गया है। पापा के साथ पार्क नहीं जाना है क्या ?
**Mummy** : It's pretty late. Haven't you to go to park?
**श्राहुल** : नहीं मम्मी, आज पार्क नहीं जाऊँगा मन नहीं कर रहा है, आप मुझे सोने दो प्लीज़।
**Rahul** : No mom, I won't go today, not feeling like, please let me sleep.
**मम्मी** : बेटा आपको पापा जी बुला रहे हैं। उठो वरना पापा जी गुस्सा करेंगे।
**Mummy** : Rahul, Dad is calling you. Get up or else Dad will get angry.
**राहुल** : ठीक है मम्मी अभी उठता हूँ ।
**Rahul** : Ok mom, I get up.
**मम्मी** : गुड बॉय, मैं अभी आपके लिए चाय लाती हूँ।
**Mummy** : Good boy, I bring a cup of tea for you.
**राहुल** : ओके मम्मी।
**Rahul** : Ok mom.

## ***Conversation – 22 (वार्तालाप – 22)***

***Aditya (An English Teacher) calls his one of the best students, Pavitra:***
***आदित्य (एक इंगलिश टीचर) पवित्रा को कॉल करते हैं जो उनके सबसे अच्छे विधार्थियों में से एक है:***

**Pavitra** : Hello.
**पवित्रा** : हलो।
**Aditya** : Hello, Is this Pavitra?
**आदित्य** : हलो, कौन पवित्रा?
**Pavitra** : Yeah. Who is this?
**पवित्रा** : हाँ जी, आप कौन?
**Aditya** : Pavitra, This is Aditya.
**आदित्य** : पवित्रा, मैं आदित्य।
**Pavitra** : Who Aditya?
**पवित्रा** : कौन आदित्य?
**Aditya** : Can't you recognize my voice?
**आदित्य** : मेरी आवाज़ नहीं पहचान रहे आप?
**Pavitra** : Oh I am sorry sir. It's you.
**पवित्रा** : ओह! सॉरी सर, आप।
**Aditya** : Yeah, pavitra I am calling to inform you about special classroom training on Sunday. I've informed almost all the students about the same. Kindly ensure your presence on the day.
**आदित्य** : हाँ, पवित्रा मैं आपको ये बताने के लिए कॉल कर रहा हूँ कि संडे को एक विशेष क्लासरुम ट्रेनिंग है। मैंने लगभग सभी को इसके बारे में बता दिया है। आपको भी ज़रुर आना है।
**Pavitra** : Of course sir. I'll be there. At what time, will the training start?
**पवित्रा** : बिल्कुल सर। मैं आ जाऊँगी। ट्रेनिंग कितने बजे शुरु होगी सर?
**Aditya** : It's at 10 am. All are requested to be on time.
**आदित्य** : 10 बजे। सभी को समय पे आना है।
**Pavitra** : Have you informed Arpana and Vivek also?
**पवित्रा** : आपने अर्पना और विवेक को बता दिया सर?
**Aditya** : No, I am about to call them up.
**आदित्य** : नहीं, मैं उन्हें कॉल करने वाला हूँ।
**Pavitra** : Sir, I am going to Arpana's home in the evening. I'll inform her about it.
**पवित्रा** : सर, मैं शाम को अर्पना के घर जा रही हूँ। मैं क्लास के बारे में उसे बता दूँगी।
**Aditya** : Alright. See you on Sunday then.
**आदित्य** : ठीक है। संडे को मिलते हैं।
**Pavitra** : Ok sir. Bye.
**पवित्रा** : अच्छा सर। बाय।

# *Conversation – 23 (वार्तालाप – 23)*

***सागर की तबियत खराब है इसलिए वो डॉक्टर के पास जाता है –***
***Sagar is unwell; hence he goes to see a Doctor –***

**सागर** : क्या मैं अन्दर आ सकता हूँ सर ?
**Sagar** : May I come in sir?
**डॉक्टर** : प्लीज़। आइए बैठिए।
**Doctor** : Please! Have a seat.
**सागर** : नमस्ते सर।
**Sagar** : Good morning sir.
**डॉक्टर** : नमस्ते।
**Doctor** : Very good morning.
**सागर** : डॉक्टर साहब पिछले दो दिन से मेरी तबियत ठीक नहीं है।
**Sagar** : Doctor, I've been unwell for last 2 days.
**डॉक्टर** : परेशानी बताइए ?
**Doctor** : Tell me the problem?
**सागर** : थोड़ा बुखार है और अजीब सी बेचैनी होती है।
**Sagar** : I've little fever and awkward anxiety sort of.
**डॉक्टर** : कोई बात नहीं मैं अभी चैक कर लेता हूँ।
**Doctor** : Not to worry, let me check.
**सागर** : ठीक है। (घबराये हुए)
**Sagar** : Ok Doctor. (Scared)
**डॉक्टर** : घबराने की बात नहीं है, आपको थोड़ा कमज़ोरी है। कमज़ोरी में अक्सर ऐसा होता है। बुखार भी है।
**Doctor** : No need to worry, its little weakness. It's quite obvious in weakness. You've fever too.
**सागर** : पर डॉक्टर साहब मेरा खाना पीना तो बिल्कुल ठीक चल रहा है।
**Sagar** : But Doctor, I am eating well, that too in time.
**डॉक्टर** : कभी कभी हो जाता है। कुछ मौसम भी तो बदल रहा है न ? मैं कुछ दवाईयाँ लिख रहा हूँ, इन्हें रात को गरम पानी के साथ खाना खाने के बाद लेना है।
**Doctor** : It happens sometimes. Climate is also changing, isn't it? I am writing a few medicines, Take these after dinner with warm water.
**सागर** : ठीक है डॉक्टर साहब।
**Sagar** : Ok Doctor.
**डॉक्टर** : फिलहाल तीन दिन की दवाई लिखी है। मैडिकल स्टोर से ले लेना। उसके बाद भी कोई दिक्कत हो तो आइऐगा।
**Doctor** : For the time being, I wrote 3 days' medicine. If problem persists, come back for checkup.
**सागर** : ठीक है।
**Sagar** : Ok Doctor.
**सागर** : डॉक्टर साहब मेरे पेट में भी थोड़ा दर्द सा है।
**Sagar** : Doctor, I've got a bit stomachache as well.
**डॉक्टर** : कब से हो रहा है ?
**Doctor** : How long has it been?
**सागर** : जब से बुखार जैसा लग रहा है। करीब 3 दिन हो गये हैं।
**Sagar** : Since I've been feeling feverish. It's been about 3 days.
**डॉक्टर** : गर्म पानी पीजिए और मसालेदार खाने से परहेज़ कीजिए।
**Doctor** : Drink warm water and avoid spicy food.
**सागर** : ठीक है डॉक्टर साहब, धन्यवाद।
**Sagar** : Ok Doctor. Thank you very much.

